[पंजाब विश्वविद्यालय द्वारा पी-एच० डी० उपाधि के लिए स्वीकृत शोध प्रबन्ध]

# प्रारम्भिक अवधी का अध्ययन

डॉ० विश्वनाथ त्रिपाठी






**रचना प्रकाशन**

४५-ए, खुल्दाबाद, इलाहाबाद-१

समर्पण

आकाशधर्मा गुरु और लोकवादी आचार्य

पं० हजारीप्रसाद द्विवेदी को

प्रणतिपूर्वक

# आभार

प्रस्तुत कार्य में अनेक विद्वानों और शुभ चिन्तकों ने विविध प्रकार से मेरी सहायता की है। डॉ० बाबूराम सक्सेना ने न केवल मुझे आशीर्वाद देकर उत्साहित किया है बल्कि प्रारम्भिक अवधी के अधिकांश व्याकरणिक रूपों को देखकर कई बहुमूल्य सुझाव भी दिये हैं। डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने स्वसम्पादित 'मिरगावत' (अप्रकाशित) के कुछ अंशों का उपयोग करने की अनुमति देकर उपकृत किया है। डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल ने मैनासत सम्बन्धी सामग्री का पता दिया है और श्री रायकृष्णदास ने भारतकला भवन में सुरक्षित कई हस्तलेखों को देखने की सुविधा प्रदान की है। डॉ० नामवर सिंह और डॉ० शिवप्रसाद सिंह ने उपयोगी परामर्श दिए हैं। डॉ० भोलानाथ तिवारी और उर्दू के प्राध्यापक डॉ० खलीक़ अंजुम ने मैनासत सम्बन्धी सामग्री उपलब्ध कराने में बड़ी सहायता की है। इसके अतिरिक्त श्री नर्मदेश्वर चतुर्वेदी और डॉ० नित्यानन्द तिवारी ने हरिचरित और चंदायन सम्बन्धी उपयोगी सामग्री जुटाने में सक्रिय सहयोग दिया है। इलाहाबाद के श्री गोविन्दजी ने अपने संग्रहालय में सुरक्षित 'रामजन्म की प्रतिलिपि देकर सहायता की है। मैं इन सभी विद्वानों और बन्धुओं के प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

गुरुवर आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने इस प्रबन्ध को प्रस्तुत करने में जितनी और जितने प्रकार की सहायता की है, उन सबका उल्लेख यहाँ सम्भव नहीं है। उनके स्नेह आशीर्वाद और प्रेरणादायक निर्देशन के बिना यह कार्य कितना दुष्कर होता इसकी कल्पना भी मेरे लिये कठिन है।

इस शोध ग्रन्थ को प्रकाशित करने में बन्धुवर रवीन्द्र कालिया ने जो सहा-

# संकेत-पत्र

अन्य पु०—अन्य पुरुष
ई०—ईस्वी
उ० व्य०
उ० व्य० प्र० } —उक्ति व्यक्ति प्रकरण
ए० अ०—एवोल्यूशन आफ अवधी
ए० व०—एक वचन
ओ० डी० बी० एल—ओरिजिन एण्ड डवलपमेंट आफ बंगाली लैंग्वेज
खोज वि०—खोज विवरण
ग्रन्थ सं०
ग्र० सं } ग्रन्थ संख्या
च०—चन्दायन (डॉ० विश्वनाथ प्रसाद द्वारा संपादित)
च० (प)—चंदायन डॉ० परमेश्वरी लाल गुप्त द्वारा संपादित
छं० प्र०—छन्द प्रभाकर
दे०—देखिए
ना० प्र० पत्रिका—नागरी प्रचारिणी पत्रिका
प्रा० अवधी —प्रारम्भिक अवधी
प्रा० पैं०—प्राकृत पैंगलम्
पृ०—पृष्ठ
भो० भा० सा०—भोजपुरी भाषा और साहित्य
म० भा० आ०—मध्यकालीन भारतीय आर्य भाषाएँ
मा० वृ०—मात्रा वृत्त
मिर०—मिरगावत (डॉ० माताप्रसाद गुप्त द्वारा सम्पादित)
मिर० (शि)—कुतबन कृत मृगावत (डॉ० शिवगोपाल मिश्र द्वारा सम्पादित)
मै० स०—मैनासत

रा० च० मा०—रामचरितमानस
रा० ज०—राम जन्म
रा० बे०—राउर बेल
लि० ख०—लिपि काल
लो० क०—लोर कहा
व० वृ०—वर्ण वृत्त
वि०—विक्रमी
स०—सदर्भानुसार सम्वत् या सपादक
सं० रा० – सदेश रासक
स० क०—सत्यवती कथा
सदभ प्र०—सम्भ प्रमोक
स्वर्गा०—स्वर्गारोहिणी कथा
ह० च०—हरिचरित
हि० –हिजरी
(?) सदिग्धपाठ का द्योतक
( ) कोष्ठक में किसी शब्द के आगे दिया हुआ अनुमानित पाठ
<—से विकसित
>—पूर्व रूप
ॅ—ह्रस्वत्व बोधक चिह्न
— छोड़ा या अपाठ्य अंश

उद्धृत पक्ति या शब्द के आगे अक रचना की छद सख्या को सूचित करता है जैसे ४। रा० ज० का अर्थ है राम जन्म के अन्तगत ४ थे छद में प्रयुक्त। ३।१ ह० च० का अर्थ है हरिचरित के पहले अध्याय के तीसरे छद मे प्रयुक्त।

## विषय सूची

# भूमिका

नवीन भारतीय आर्य भाषाएँ मूलतः परस्पर सम्बद्ध हैं। इसीलिए बीम्स, भण्डारकर केलाग, हानली ज्यूल ब्लाख, ग्रियर्सन, चटर्जी इत्यादि विद्वानों के कार्यों से अन्य नवीन भारतीय आर्य भाषाओं के साथ-साथ अवधी के अध्ययन का भी मार्ग प्रशस्त हुआ है। फिर भी अवधी के अध्ययन की दृष्टि से केलाग के *हिन्दी भाषा का व्याकरण* तथा हानली के *'पूर्वी हिंदी का व्याकरण'* का विशेष महत्त्व है। केलाग ने रामचरित मानस की भाषा पर विचार किया था और पूर्वी हिंदी के नाम से हानली ने भोजपुरी तथा अवधी के व्याकरण का विवेचन किया था। ग्रियर्सन की यशस्विनी कृति 'भारत का भाषा सर्वेक्षण' के छठे खण्ड में पूर्वी हिन्दी के नाम से अवधी के विभिन्न रूपों का संग्रह है। इस खण्ड की भूमिका में ग्रियर्सन ने पूर्वी हिंदी का सम्यक परिचय दिया है। इसके पूर्व छत्तीसगढ़ी बोली पर हीरालाल काव्योपाध्याय काम कर चुके थे। इसका अंग्रेजी अनुवाद ग्रियर्सन ने ही १९२१ ई० में प्रकाशित करवाया।

किन्तु अवधी पर सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण कार्य डा० बाबूराम सक्सेना ने किया। उनका प्रबंध 'अवधी का विकास' सन् १९३८ ई० में इंडियन प्रेस इलाहाबाद से प्रकाशित हुआ। इस ग्रन्थ में अवधी की वैज्ञानिक दृष्टि से विस्तृत विवेचना की गई। डॉ० धीरेन्द्र वर्मा के अनुसार इस ग्रन्थ में पहले पहल एक आधुनिक भारतीय आर्यभाषा की ध्वनियों का प्रयोगात्मक ध्वनिशास्त्र की दृष्टि से विश्लेषण तथा वर्णन किया गया तथा हिन्दी की एक मुख्य बोली का प्रथम वैज्ञानिक तथा विस्तृत वर्णन मिलता है। डॉ० सक्सेना ने आधुनिक अवधी के साथ-साथ 'प्रारम्भिक अवधी' का भी अध्ययन मुख्यतः पदमावत, रामचरित मानस और नूर मुहम्मद की इन्द्रावती के आधार पर किया। प्रारम्भिक और आधुनिक अवधी का विस्तृत विवेचन करने के साथ ही साथ उन्होंने अवधी ध्वनियों और व्याकरणिक रूपों की व्युत्पत्ति पर भी विचार किया। अवधी पर डॉ० सक्सेना जैसा कार्य फिर देखने में नहीं आया।

अवधी का विकास (एवोल्यूशन आफ अवधी) के प्रकाशन के पश्चात् अवधी से सम्बन्धित नवीन सामग्री पर्याप्त मात्रा में सामने आई है। १९५३ ई० में मुनि जिन विजय के सम्पादन में १२ वीं शताब्दी के पंडित 'दामोदर शर्मा द्वारा रचित उक्ति व्यक्तिप्रकरण प्रकाशित हुआ। इस महत्त्वपूर्ण पुस्तक की भाषा वैज्ञानिक विवेचना करते हुए डा० सुनीति कुमार चटर्जी ने लिखा कि उक्तिव्यक्तिप्रकरण कोसली या पूर्वी हिन्दी के इतिहास के अध्ययन की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है (दे० ९२ स्टडी, उ० व्य० प्र०)। इसमें १२ वीं शताब्दी में जन प्रचलित पूर्वी हिन्दी का रूप उपलब्ध होता है। विवेचना करने पर ज्ञात होता है कि इसके अधिकांश व्याकरणिक रूपों का विकास अवधी में हुआ है।

'भारतीय विद्या' के जून जुलाई १९५९ के अंक में डा० हरिवल्लभ चूनीलाल भायाणी ने 'राउर वेल' नामक एक नवोपल ध काव्य का प्रकाशन कराया। यह काव्य प्रिंस आफ वेल्स म्यूजियम बम्बई में सुरक्षित एक शिला पर अंकित था। डा० भायाणी के अनुमानानुसार इस काव्य का रचनाकाल ११ वीं शताब्दी है और इसमें कई नवोदित भारतीय आर्य भाषाओं का प्रयोग किया गया है। डा० भायाणी ने काव्य के प्रथम नखशिख की भाषा को अवधी का पूर्वरूप बताया है।

इसी काव्य का सम्पादन करके डा० माताप्रसाद गुप्त ने इसे पुस्तक रूप में १९६२ ई० में प्रकाशित कराया। डा० गुप्त रचनाकार के विषय में डॉ० भायाणी के समान मत रखते है। भाषा के विषय में उनका निष्कर्ष है कि प्रथम और अंतिम नखशिख की भाषा दक्षिण कोसली है।

प्राकृत और अपभ्रंश छन्दों के प्रसिद्ध संकलन ग्रंथ प्राकृत पैंगलम् का सम्पादित संस्करण यद्यपि बहुत पहले निकल चुका था लेकिन इस बीच अनुसंधित्सुओं का ध्यान उद्धृत छन्दों की भाषा के महत्त्व पर गया। पुरानी राजस्थानी पर विचार करते हुए तेस्सीतोरी ने इस ग्रंथ की उपादेयता पर प्रकाश डाला था। 'कल्पना', १९५४ के अगस्त अंक में डॉ० शिवप्रसाद सिंह ने उसमें ऐसे छन्दों की भाषा पर विचार किया जिनमे ब्रजा के पूर्वरूप मिलते है। प्रस्तुत अध्ययन के सिलसिले में प्राकृतपैंगलम् में उद्धृत ऐसे छन्दों की भाषा पर विचार किया गया है जिनमें अवधी में प्राप्त रूप या उनके पूर्वरूप मिलते हैं (दे० ४९)।

डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल ने पद्मावत का संजीवनी टीका प्रस्तुत की और उसमें अवधी के कई अज्ञातप्राय कवियों और उनकी रचनाओं का उल्लेख किया। इसके बाद अवधी की कई अनुपलब्ध रचनायें प्रकाशित हुईं।

(१) श्री अगरचंद नाहटा ने कु० मु० हिन्दी तथा भाषा विज्ञान विद्यापीठ

आगरा म प्रकाशित हिन्दी विद्यापीठ ग्र थ वीथिका (१६५६ ई०) में साधन के मैनासत के दो पाठ प्रकाशित कराए।
मैनासत के मनेर शरीफ खानकाह का पाठ प्रो० अस्करी ने उर्दू की 'मआसर' नामक पत्रिका में १६६० ई० में प्रकाशित कराया।

(२) ईश्वरदास की सत्यवती कथा यद्यपि हिन्दुस्तानी (१६३७ ई०) म प्रकाशित हो चुकी थी किन्तु वह अनुपल धप्राय थी। डा० शिवगोपाल मिश्र और रावत ओम प्रकाश सिंह ने १६५८ ई० से ईश्वरदास की अन्य कृतियो के साथ उसका प्रकाशन कराया।

(३) मुल्लादाऊद की प्रसिद्ध रचना के कुछ अशो का प्रकाशन डा० विश्व नाथ प्रसाद ने 'चदायन' के नाम स तथा डा० माताप्रसाद गुप्त ने 'लोरकहा' के नाम से १६६२ ई० मे कराया। काव्य के दोनो सपादित अश साथ साथ क० मु० हिन्दी तथा भाषा विज्ञान विद्यापीठ आगरा से प्रकाशित हुए हैं।

इस रचना क लगभग सम्पूण अश का प्रकाशन डा० परमेश्वरीलाल गुप्त ने 'चन्दायन' नाम से १६६४ ई० में कराया।

लालचदास के हरिचरित नामक काव्य का क्रमश प्रकाशन बिहार राष्ट्र भाषा की परिषद् पत्रिका म पहले से हो रहा था किन्तु उसका पुस्तकाकार प्रकाशन १६६३ ई० म हुआ। सम्पादन आचाय नलिनविलोचन शर्मा तथा श्री रामनारायण शास्त्री ने किया।

उसी वष कुतबन की प्रसिद्ध रचना 'मिरगावत का डा० शिव गोपाल मिश्र द्वारा सम्पादित रूप प्रकाशित हुआ। इस काव्य का सम्पादन डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने भी किया है जो सम्भवत शीघ्र ही प्रकाशित होने वाला है।

इन रचनाओं पर आगे (दे० २५ ६४) किञ्चित् विस्तारपूवक विचार किया गया है।

ऊपर जिन रचनाओ का उल्लेख किया गया है वे सभी जायसी क पदमावत (रचनाकाल १५४० ई०) के पूव की है। जायसी के 'पदमावत' की भाषा का अध्ययन डा० सक्सेना अपने ग्रन्थ 'अवधी का विकास में प्रारम्भिक अवधी (अर्ली अवधी) के अन्तर्गत कर चुके थे। डा० सक्सेना ने जिस समय अपना काय किया था उस समय जायसी पूव अवधी की इतनी रचनायें प्रकाश में नही आई थी। इसीलिये वे इनका उपयोग अपने अध्ययन में नही कर पाए। इन रचनाओ के प्रकाशित हो जाने पर इस बात की आवश्यकता अनुभव की गई कि पदमावत पूव

सूरि की कुवलयमाला के रचनाकाल अर्थात् ८ वी शती तक देशी भाषाओ का उदय होने लगा था क्योंकि उसमें १८ देशी भाषाओ का उल्लेख और उनके उदाहरण प्रस्तुत है, (कु० मा० पृ० १५२ ५३) तथा १२ वी शती ई० की जन बोली के रूप प्रस्तुत करने वाली पुस्तक उ० व्य० प्र० में 'दिज्जइ', 'किज्जइ' जैसे रूप नहीं हैं बल्कि उनका विकास दीज, कीज में हो गया है (दे० २०।२० उ० व्य०) कहने का तात्पर्य यह कि प्राकृत पैंगलम् के विवेचित छन्दों और राउरवेल की भाषा को ११वीं शती ई० के आसपास की प्रचलित भाषा का रूप मान लिया जाए तो अनुचित न होगा।

प्रस्तुत अध्ययन के अन्तर्गत अवधी की निकटतम पूर्वजा भाषा नामक अध्याय में हमने प्राकृत पैंगलम् के छन्दों, राउरवेल और उक्तिव्यक्तिप्रकरण में से ऐसे रूपों को ढूढने का प्रयास किया है जो अवधी में मिलते है या जिनका विकास उस भाषा में हुआ है। प्राकृत पैंगलम राउरवेल और उक्तिव्यक्तिप्रकरण में अवधी के जो रूप और पूर्व रूप प्राप्त होते है, वे अपने आप में किसी भाषा का पूर्ण चित्र नही प्रस्तुत करते अत हमने उसे कोई विशिष्ट नाम न देकर 'अवधी की निकटतम पूर्वजा भाषा' कहा है।

फिर अगले अध्याय अर्थात् प्रारम्भिक अवधी के अध्ययन की सामग्री में हमने उन प्रकाशित और अप्रकाशित रचनाओ पर विचार किया है जिनके आधार पर प्रारम्भिक अवधी का भाषा सम्बन्धी विवेचन किया गया है। इसमें विचारित रचनाओ के रचयिता, रचनाकाल, भाषा इत्यादि की यथासम्भव परीक्षा और विवेचना की गई है। विवेचित रचनाओ म दाऊद की रचना चन्दायन या लोर कहा, ईश्वरदास सत्यवती कथा तथा स्वर्गारोहिणी कुतबन की मिरगावत तथा लालचदास का हरिचरित प्रकाशित है। मझन का मधुमालती भी प्रकाशित है। किन्तु हमने जिस प्रति (मनेरशरीफ व खानकाह) का उपयोग किया है, वह हिन्दी में अप्रकाशित है। 'मिरगावत की भाषा का अध्ययन करने में हमने डॉ० शिव गोपाल मिश्र की सम्पादित और प्रकाशित पुस्तक तथा डॉ० माता प्रसाद गुप्त द्वारा सम्पादित तथा अभी तक अप्रकाशित मिरगावत के कुछ अशों का उपयोग किया है।

इनके अतिरिक्त प्रारम्भिक अवधी की अन्य तीन रचनाओ पर विचार किया गया है जिनकी सूचना विभिन्न खोज रिपोर्टो में मिली है। वे रचनायें है—१—सखनन्दि का हरिचरित्र (रिपोर्ट ०४, २—भीम कवि का डंगवै पुराण, ३—पुरुषोत्तम का जैमिनि पुराण।

फिर 'ध्वनि विचार' के अन्तर्गत प्रारम्भिक अवधी के व्यञ्जना और स्वरो को निर्धारित करने का प्रयत्न किया गया है। प्रारम्भिक अवधी की ध्वनियो को ठीक-ठीक निरूपित करने के लिये आज हमारे पास कोई प्रामाणिक साधन नहीं है। इसलिये इन पर प्राचीन वैयाकरणो तथा अन्य विद्वानो के मतो के प्रकाश में विचार किया गया है। स्वर आनुनासिक स्वर, व्यञ्जन आनुनासिक व्यंजन स्वर सयोग की सूची दे दी गई है तथा प्रारम्भिक अवधी में प्राप्त ध्वनि परिवतन के उदाहरण दे दिए गए हैं।

रूप विचार के अन्तर्गत रचनात्मक प्रत्यय, उपसर्ग प्रातिपदिक, लिंग, वचन, कारक, विशेषण, सख्या वाचक विशेषण के विविध रूपो, परसग, क्रिया के विविध रूपों, सयुक्त क्रियाओं तथा अव्यय पर विचार किया गया है और उनके उदाहरण दे दिये गए हैं।

प्रारम्भिक अवधी की क्रियाओ का अध्ययन प्रस्तुत प्रबन्ध का सबसे महत्वपूर्ण अश समझा जाना चाहिये क्योंकि प्रारम्भिक अवधी में ऐसे कई क्रिया रूपो का पता चला है जो परवर्ती अवधी में या तो बहुत कम प्रयुक्त हैं या अप्रयुक्त हैं। ईंत, ईंतिस एंतिस और एन्हि प्रत्ययान्त भूतकालिक कृदन्ती रूप पदमावत में नहीं मिलते। अभी तक अवधी पर विचार करने वाले किसी पडित ने इन रूपो पर विचार नहीं किया है। उपसहार में इन रूपो के विकास पर विचार करते हुए हमने देखा है कि प्रारम्भिक अवधी के ईंत, ईंतिस रूप पजाबी के-'इत्ता जैसे रूप के समानान्तर विकसित हुए होगे। अवधी में वे अप्रचलित हैं किन्तु पजाबी में ऐसे रूप आज भी दिखाई पड़ते हैं। प्रारम्भिक अवधी में प्राप्त 'होत' भी ऐसी भूतकालिक सहायक क्रिया है जो परवर्ती अवधी काव्य में नहीं दिखलाई पड़ती है। अवधी भाषा के अन्तर्गत इस पर भी अब तक अन्यत्र विचार नहीं हुआ है।

प्रारम्भिक अवधी में कुछ ऐसे क्रिया रूप मिलते हैं जिनका प्रयोग अब अवधी क्षेत्र में न होकर अन्य भाषा क्षेत्रो में होता है। जसे सहायक क्रिया 'होरवइ' और मध्यम पुरुष अनुज्ञाथ 'करहु' जसे रूप। राम, जन्म, सत्यवती कथा में इन रूपो का मिलना इस बात की सम्भावना प्रकट करता है कि पहले इन रूपों का प्रयोग अवधी क्षेत्रों में भी होता था।

अत में उपसहार के अन्तर्गत प्रारम्भिक अवधी की कुछ विशेषताओ को ध्यान में रखकर परवर्ती अवधी काव्यो की भाषा से उसका अन्तर स्पष्ट कर दिया गया है। परवर्ती अवधी काव्य भाषा के उदाहरण डॉ० बाबूराम सक्सेना

द्वारा 'लिखित अवधी का विकास' से लिये गये है। उपसंहार में ऐसे रूपों विकास क्रम को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है जिनकी विवेचना अब अवधी पर काम करने वाले विद्वानों ने नहीं की थी। इस विषय में मुख्य डा० चटर्जी, डॉ० सक्सेना, डॉ० धीरेन्द्र वर्मा तथा डॉ० उदयनारायण तिव के कार्य बहुत सहायक सिद्ध हुए हैं।

# अवधी की निकटतम पूर्वजा भाषा

१ उपलब्ध ज्ञान के अनुसार अवधी भाषा का सर्वप्रथम उल्लेख अमीर खुसरो ने नुह सिपेहर (रचना काल ७१८ हिजरी) में किया है। भारत की कई भाषाओं का नाम गिनाते हुए खुसरो ने अवधी का भी उल्लेख किया है।[1]

"हिंदुस्तान के भिन्न भागो में भिन्न भिन्न भाषाएँ बोली जाती है—सिंधी, लाहौरी, कश्मीरी, मावरी, घोर समुद्री, तिलगी, गूजरी, मावरी, गौरी, बगाली तथा अवधी ।"

इस भाषा को यह नाम अवध प्रदेश की भाषा होने के आधार पर मिला होगा।[2] प्राचीन काल में आज का अवध कोसल प्रदेश के अंतर्गत आता था।[3] ८वीं शताब्दी में रचित कुवलय माला में अठारह देशी भाषाओं के अन्तर्गत 'कोसली' भी गिनाई गई है।[4] जिस प्रकार अवधी सज्ञा अवध प्रदेश की भाषा को दी गई है उसी प्रकार कोसली कोसल प्रदेश की भाषा को कहा जाता रहा होगा। 'कुवलयमाला' माला में कोसली का जो उदाहरण दिया गया है[5] वह

---

१ खिलजी कालीन भारत (१२९० १३२० ई०) पृ० १८० (नुह सिपेहर) अमीर खुसरो से अनु० सैयद अतहर अब्बास रिज़वी।

२ The term Awadhi appears to denote the language of Awadh P 9 Evolution of Awadhi Babu Ram Saxena Allahabad The Indian Press Ltd 1937

३ बुद्धकालीन भारतीय भूगोल (पृ० २३६) डा० भरतसिंह उपाध्याय हिंदी साहित्य सम्मेलन प्रयाग, स० २०१८।

४ कुवलय माला कहा (पृ० १५२ ५३) स० ए० एम० उपाध्ये सिंघी जन ग्रन्थमाला भारतीय विद्या भवन, बम्बई, १९५९।

५ कुवलय माला कहा (पृ० १५३) 'जल तल ले भणमाणे कोसलए पुलइए अवरे।

अत्यन्त संक्षिप्त है, और उसका कोई निश्चित रूप स्पष्ट नहीं होता है। ६वीं और १०वीं शताब्दी में रचित कोई ऐसी रचना नहीं उपलब्ध होती जिससे कोसली के विषय में हमारी जानकारी बढ़े।

२ अलबत्ता ग्यारहवीं शताब्दी और १२वीं शताब्दी में लिखी गई ऐसी रचनाएँ मिल गई हैं जिनकी भाषा को कोसली कहा गया है। हाल ही में प्रिंस आव वेल्स म्यूज़ियम, बम्बई में एक शिलालेख के रूप में टंकित काव्य 'राउल वेल' का प्रकाशन डॉ० हरिवल्लभ चूनीलाल भायाणी और डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने कराया है। डॉ० भायाणी का कार्य 'भारतीय विद्या' (भाग–१७, अंक ३ ४) जून जुलाई, १९५६ के अंक में प्रकाशित हुआ है और डॉ० माताप्रसाद गुप्त द्वारा संपादित संस्करण पुस्तक रूप में मित्र प्रकाशन, इलाहाबाद से १९६३ ई० में प्रकाशित हुआ है। दोनों संपादकों का अनुमान है कि इस काव्य का रचना काल ११वीं शती है।[1] डॉ० माताप्रसाद गुप्त रचना के आदि अंत को दक्षिण कोसली में बताते हैं और डॉ० भायाणी आरंभिक अंश को अवधी का पूर्व रूप मानते हैं।[2]

'उक्तिव्यक्तिप्रकरण' का, जिसकी भाषा को डा० सुनीतिकुमार चटर्जी ने कोसली या पूर्वी हिंदी का प्रारम्भिक रूप कहा है[3] प्रकाशन श्री जिन विजय मुनि के संपादन में भारतीय विद्या भवन, बम्बई से संवत् २०१० में हो गया था। डॉ० चटर्जी के अनुसार इसकी भाषा का रूप १२वीं शताब्दी के पूर्वार्ध का है।[4]

३ उत्तरी भारत में प्रचलित नवीन भारतीय आर्य भाषाओं के पूर्व रूपों का अनुसंधान हम प्राकृत और अपभ्रंश के छंदोशास्त्रक प्रसिद्ध ग्रंथ 'प्राकृत पैंगलम्' में भी कर सकते हैं। 'प्राकृत पैंगलम्' का संकलन काल १४वीं शताब्दी के लगभग माना जाता है क्योंकि 'इस ग्रंथ में विभिन्न छंदों के उदाहरण के लिये कुछ ऐसे पद्य उद्धृत हैं जो चौदहवीं शताब्दी से पुराने नहीं हो सकते, फिर

१ डॉ० भायाणी के मत के लिये दे० 'भारतीय विद्या' भाग १७, अंक ३ ४, जून जुलाई १९५६ तथा
डॉ० माताप्रसाद का मत दे० पृ० १८ राउर वेल, प्रकाशक मित्र प्रकाशन, इलाहाबाद, १९६३।

२—वही,

३—पृ० २ स्टडी, उ० व्य० प्र०, डा सुनीति कुमार चटर्जी

४—वही, पृ० १।

भी, यह स्पष्ट है कि यही बात अन्य सभी पद्या के लिए लागू नहो हो सकती।
व्यावहारिक निष्कष यह है कि हमारे लिये प्राकृतपैंगलम् की भाषा हेमचद्र क अपभ्रश और आधुनिक भाषाओं की प्रारम्भिक अवस्था के बीच वाले सोपान का प्रतिनिधित्व करती है और इस दसवी से ग्यारहवी अथवा सम्भवत बारहवी शताब्दी ईस्वी के आसपास की भाषा कहा जा सकता है।'[१] इस प्रकार प्राकृत पैंगलम् में उद्धृत छदा की भाषा में हम अवधी या उसके पूव रूपा को ढूंढने का प्रयास कर सकते है। हम यह तो नहो कह सकते कि डॉ० सुनीति कुमार चटर्जी या डा० माताप्रसाद गुप्त 'उक्ति व्यक्ति-प्रकरण' या 'राउर वेल' की जिस भाषा को कोसली या दक्षिण कोसली कहते हैं वह अवधी का ठीक ठीक पूव रूप है क्योंकि कोसल प्रदश अवध स विस्तृततर क्षेत्र को कहा जाता रहा है किन्तु चूंकि अवध, कोसल क अन्तगत रहा है इसलिए राउर वेल और उक्ति व्यक्ति प्रकरण की भाषा में अवध की भाषा अवधी के रूप भी मिलने चाहिए। नीचे प्राकृत पैंगलम् के छन्दो, राउर वेल और उक्तिव्यक्तिप्रकरण की भाषा पर इसी दृष्टि स विचार किया जा रहा है।

प्राकृतपैंगलम्—

४ सज्ञा—अवधी में 'घो' जसे लघु रूप मिलते हैं।[२] प्राकृतपैंगलम् की निम्नलिखित पक्ति में ऐसे रूप देख जा सकते हैं—

सज्जिअ जोह विवाडिढ कोह चलाउ धणू।१७१ व० वृ०

अवधी मे कभी कभी स्त्रीवाचक शब्दा के अन्त में दीघ स्वर को ह्रस्व करके और 'या जो' कर उसम लघुता या प्रीति व्यजित की जाती है। जसे बहुरिया, नउनिया। प्राकृत पैंगलम् के एक छन्द में इस प्रवृत्ति की सूचना मिल जाती है—

चदकमलणअलिया खलिअयणवसणिया
हसइपरणिअलिया असइ धुअ बहुलिया। ६८ व० वृ०

५ अपभ्रशोत्तर भाषा मे लुप्तविभक्तिक पदो का प्रयोग प्रचुरता से होने लगा था। ये प्रयोग अन्य कई नवीन भारतीय आय भाषाओं की भाँति अवधी म भी मिलते है। प्राकृत पैंगलम् में उद्धत कई छन्दो में ऐसे प्रयोग मिलते हैं—

१ पुरानी राजस्थानी (पृ० ५) तेस्सीतेरी हिंदी अनुवाद, डॉ० नामवर सिंह नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, स० २०१२ वि०।
२ ग्रामर आफ हिंदी लेंग्वेज (पृ० १२२) कैलाग, १९५५ ई० तथा १६५ ए अ में उद्धत पहला सना शब्द, डॉ० बाबूराम सक्सेना।

कर्ता—

उट्ठइ ओट्ठइ जरा भअ पलाउ। १२६ मा० वृ०

प्रथम पितामह सृस्टि उपाई। १।१ ह० च०

कर्म—

जे गजिअ गोडाहिवइ राउ। १२६ मा० वृ०

हाथ काटि मोहां मुख कारा। ३३ लो० क०

करण—

खग्ग हुण। १३१ व० वृ०

गुरु प्रसाद कछु कहौं विचारी। ३।१ ह० च०

सम्बन्ध—

ता कण्ण परक्कम कोइ बुज्झ। १२६ मा० वृ०

लोरिक विरह तवइ मोर अगा। १६ मै० स०

६ लुप्तविभक्तिक पदों के प्रयोगाधिक्य से उत्पन्न अव्यवस्था को दूर करने के लिये अपभ्रंशोत्तर भाषा में परसर्गों का प्रयोग बढ़ गया था। अवधी में प्रयुक्त कई परसर्गों के पूर्वरूप प्राकृत पैंगलम् में मिल जाते हैं—

सम्बन्ध—क

देवक लिक्खिअ केण मिटावा। १०१ व० वृ०

जस अकलंकित चाँद क चंदा। ४ स० क०

कर्म, सम्प्रदान—क

सपअ अज्जिअ धम्मक दिज्जे। १०१ व० वृ०

हमहुक किछु कीज दाया। २ ह० च०

अधिकरण—मज्झ

मण मज्झ वम्मह ताव। ८६ व० वृ०

बोलत बोल माझ मुँह मारइ। १३ लो० क०

■ सर्वनाम—

प्राकृतपैंगलम् में अवधी के कई सर्वनाम प्रायः ज्यों के त्यों या उनके पूर्व रूप मिलते हैं—

उत्तम पुरुष—

हउ—जो हउ रंक सोइ हउ राआ। १३० मा० वृ०

हउ अस बोलिउ चतुर सयानी। ३ लो० क०

मइ—कोहाणल मह मइ जलउ। १०६ मा० वृ०

गनपत को मै चरन मनावौ। १ ह० च०

हम—हम इक्कलि बहू। १६३ मा० वृ०

हम गौनव द्वारिका दिन दस लागिहि जाद। १० स्वर्गा०

मध्यम पुरुष—

तुहु—तुहु जाहि सुन्दरि अप्पणा।६१ व० वृ०

का लोग तुहू घरहु पियाऊ। १ मै० सत०

तोहर तोहर सक्ट सहर। २४ मा० वृ०

जनम जनम तोहर गुन गावौ। १० रा० ज०

अन्य पुरुष—

सो—सोउ जुहिट्ठिर सक्ट पावा। १०१ व० वृ०

सो नर सदा वैकुंठहि जाइ। १५ रा० ज०

जे—जे गजिअ गोअहिवइ राइ। १२६ मा० वृ०

कीन्ह धन्य जे बेताल पचीसी। ४ स्वर्गा०

अनिश्चयवाचक—

कोई—जा कण्ण परक्कम कोइ बुज्झ। १२६ मा० व०

एहि सरि अवर न पूज कोई। १५ मिर०

निजवाचक सर्वनाम—

अपना—तुहु जाहि सुन्दरि अप्पणा। ६१ व० वृ०

जाहु राज घर आपना। १५ स० क०

सार्वनामिक विशेषण—

जेता, तेता—जेता जेता सेता तेता। ७७ मा० वृ०

सैल हिमाचल आदिक जेते,

चित्रकूट जसु गावहिं तेते। १३८ अयोध्याकांड,

रा० च० मा०, गीता प्रे

८ क्रिया—

भाषा के स्वरूप के निर्णय में क्रियापद सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण होते है। पैंगलम् में उद्धृत कुछ छन्दों में ऐसे क्रियापद प्राप्त होते है जो अवधी या पूर्वरूप हैं—

वर्तमान निश्चयार्थक उत्तम पुरुष, एक वचन

—अउ (उ)—कोहाणल मह मई जलउ। १० व० वृ०

एक दुइ काल जद्दस मह देखउ। १० लो० व०

मध्यम पुरुष

—असि जीवण चाहसि सुक्ख जइ। १६६ मा० वृ०

मम न जानसि पापी कहसि कौन तैं लाग। २७ स० क०

अन्य पुरुष

—अ,—अइ,

पवण बह सिरिर दह

भमण हण तवइ मण। ४० व० वृ०

कह दूतिनि सुन मालति मैना। ३ मै० स०

बहुरि रिसे राजा सो कहई। ४। ८ ह० च०

अपूर्ण कृदत

—त चचल जुव्वण जात ण जाणहि। १३२ मा० वृ०

जेहि सुमिरत मैं मति गति पाई। १ स० क०

भविष्य निश्चयार्थ

—अब सहब कह सुण सहि। १६३ मा० वृ०

सो मै सौंपब तोहि मुआरा। ७ ह० च०

भूतकालिक कृदन्त

—आद्य अवधी में प्राप्त कई भूतकालिक कृदन्ती रूप या उनके पूर्व रूप प्राकृतपैंगलम् में मिलत ह जसे—

सोउ जुहिट्ठिर सकट पावा।

देवक लिक्खअ केण मिटावा। १०१ व० वृ०

या

जिणि आसावरि देसा दिण्हउ। १२८ मा० वृ०

वसिठ बचन तिस भरे सुनावा। १ सौ० क०

विद्या गनपति दीन्ह। ५ स० क०

पूवकालिक—

—इ बधु समदि रण धसउ। १०६ मा० वृ०

कंठ वैठि जो कहइ भवानी। ३ स० क०

९ अव्यय

प्राकृतपैंगलम् में अवधी के कई परिचित अव्यय मिलते हैं। जसे—

कबहु। २०६ मा० वृ०

कहिआ। ८१ व० वृ०

जउ (यदि)। १३० मा० वृ०

कि (विकल्पात्मक) १३६ मा० व०

इन अव्ययों का उल्लेख प्रारम्भिक अवधी के अव्ययों की विवेचना के प्रकरण में मिल जाएगा।

राउल वेल में प्राप्त अवधी या उसके पूर्व रूपों का विवरण नीचे दिया जा रहा है —

१० सत्ता

लघु रूप—

तासु सोह कि कहडा पावइ। ४ रा० वे०

दीर्घतर रूप—अइसी बेटिया जा घर आवइ। ५ रा० वे०

लघु रूपों के अवधी उदाहरण प्रा० पैं० की भाषा पर विचार करते हुए दे दिए गए हैं। दे० ४

११ परसर्ग—

राउल वेल में परसर्गों का प्रयोग बहुत कम हुआ है उसमें प्राप्त परसर्गों में से अधिकांश अवधी में प्रयुक्त हुए है।

करि— ता करि (पा) वइ। ३ रा० वे०

दीस कोस लहि ता करि डारा। २४ स० क०

केर—पहिरणु घाघरेहिं जो केरा। १७ रा० वे०

धुवाँ केर धाराहर पृथ्मी कोई न रहा निदान। १ मै,० स०

सहुं—को तइ सहुँ भइँ बोलइ। २८ रा० वे०

तेहिं ठहराइ लोर सिउ कहा। २२ लो० क०

माँझ—थणहर माझें औ हारु सुतेरउ। २४ रा० वे०

पाथर माझ कीर जनु किही। २१ मिर०

ऊपर—खोपहिं ऊपर अम्वेवल कइसे। २० रा० वे०

जिन्ह सन ऊपर चाव। ६ मै० स०

१२ कारक—

अवधी में प्रयुक्त कई कारक रूप राउरवेल में प्राय ज्यों के त्यों मिलते हैं —

करण—ए० व०

—एँ, महुइ तबोलें मणु-मणु रातउ। २

का होऊ मुँगए दूतें सोरें। १६ सो० क०

सम्बन्ध वाचक—ए० व०—हिं,—ह

जणु मागहिं जल। २५

एते रूप मैं सोतहिं देसी। २६ स० क०

काम्बदूमह आलवालु जइसी भावई। ४२ रा० बे०

नरवह कुछ आन सो मेलसि। २२ मै० स०

बहु वचन—न्ह

सो देरसि हारन्हु भउ अवहारू।

दव दान विप्रन्ह कहं दीन्हा। ३६ स० क०

अधिकरण—ए० व०—ए—हिं

जेहि घरे अइसो आलम पइसइ। १४ रा० बे०

परम आँच जेहि हियरे लगगइ। ४६ सो० क०

आँखिहिं काजल तरलउ दीजइ। २ रा० बे०

रहसि न चाँदा मनहिं लजाई। १७ सो० क०

१३ सर्वनाम—

राउर बेल में प्राप्त कई सवनाम और उनके रूप अवधी में प्रयुक्त सवनाम या उनके पूर्वरूप है —

अन्य पुरुष दूरवर्ती सकेत वाचक

सो—तरुणा जीवन्त करइ सो बाउल। १२ रा० बे०

दया धम सो सदा अधारा। ६ स० क०

ता—अनु कि इ ताकरि (पाँ) वइ। ३ रा० बे०

सती होइ सत ताकर गनिअ। ४३६ मिर०

तासु—तासु सोह कि कछुआ पावइ। ४ रा० बे०

भगिनी तासु देवकी नाऊ। ७/१ ह० प०

ताहि—ताहि कि तूलिम्ब कोऊ पाँवइ। रा० बे०

धा (जा) रतें नार ताहि कर हिया। ७ मै० स०

निकटवर्ती सकेत वाचक—

यह—चाँदहि ऊपर एह भइ टीका। २१ रा० बे०

यह ओरानेउ जाइ। १० मिर०

सम्बधवाचक—

जा—अइसी बेटिया जा घर आवइ। ५ रा० बे०

जाकर पिह परदेसह आवइ। ८ मै० स०
जहिं—जहिं घरे अइसी औलग पइसइ। १४ रा० बे०
जेह घर कंत वे करहिं वैरासू। ६ मै० स०

अनिश्चयवाचक—
कोऊ—राहि कि तूलिम्व कोऊ पावइ। ५ रा० बे०
अइस चलहु नहिं सुधि कोउ पावा। ८ लो० क०
सब—सरणे सावइ मूर्ख्यि। २० रा० बे०
मोहि सभे पिआरी। १२ रा० ज०

१४ क्रियापद—

सहायक क्रिया—
राउर वेल में अवधी में प्रयुक्त निम्नलिखित सहायक क्रियाएँ मिली हैं—
अछइ—दूधि आपणी अछइ। ३६ रा० बे०
गौनी रा (टा) पति जहा आछ रानी। १८ स० क०
भउ—सो देखि हारन्हु भउ अवहार। २४ रा० बे०
हरिखवत भी राजा दिन दिन मगलचार। १८ स० क०
भइ—चाँदहि ऊपर एह भइ टीका। २२
चाँद साथ भई। ६० लो० क०

वतमान निश्चयार्थ।—अन्य पुरुष ए० व०
राउर वेल में वतमान निश्चयार्थ के कई रूप प्राप्त होत हैं। उनमें से अधिकांश अवधी के रूप हैं—
—अइ, जाला काठी गलइ सुहावइ। ३ रा० बे०
बहुरि रिसे राजा सो कहई। ४-/८ हु० च०
—अ, कइड़ा वहुन डहि पर इतरा
( डहि पर = जल पड़ता है )
निसर न कोऊ वार। १४ लो० क०
—अहिं,—(क) य्यू (च्चू) बिच्चहिं जे थण दोसहिं। १७ रा० बे०
दादुर पपिहा कुहकहिं मोरा। १० मै० स०

मध्यम पुरुष ए० व०
—असि,—अहि —अरे अरे वब्वरे देखसि न टीका। २१ रा० बे०
मेहा टेल्लिपुतु सुहुँ मँसहि। १५ रा० बे०
यम न जानसि पापी कहसि कौन तें लोग। २७। स०क०

तजि जिउ सोक न मरहि लजाई। १७ लो० क०

कर्म वाच्य

—ईजइ,—मारें सोना जाउल कीजइ। २४ रा० वे०

तासो कीजइ नेहु। ३ मै० स०

भूतकालिक कृदन्त

राउर वेल मे प्राप्त कुछ भूतकालिक कृदन्तो के रूप इस प्रकार है—

—आ,—ई,—इता

ये या इनके विकसित रूप अवधी काव्यो में पाए जाते है—

—आ—एहा देहु सुहावा टेल्ल। १८

कते दुख कवि अउ (छ) र आवा। ३ स० क०

—ई,—मासहु जइसो जाणी। ४६ रा० वे०

मन चिंता चख नीद गवानी। ५१ लो० क०

—इता,—अपहि कय्यल डहरा दित्ता। १६ रा० वे०

सीत दरद मालिन पुनि गई मैना के बार। २ मै० स०

भानु सम्मान न कीत बयारू। ५१ च० (प)

१५ अव्यय—

राउलवेल के निम्नलिखित अव्यय प्रारम्भिक अवधी में प्रयुक्त हुए हैं—

अजहु। १६, आगे। १६

जाणि। २५

जइसे। २७, जस। ३, जइसी कइसी। १४

कतहुँ। २० स० क०, आगे। २१ रा० ज०

जनि। ५५ लो० क०

अइसा। २६ मै०स०, जस। ५ मै० स० अइस। ८ लो० क०

कइसें। १८ लो० क०

पूर्वकालिक

—इ, सो देखि हारदु भउ अवहारू। २४ रा० वे०

तजि जिउ सोक। १७ लो० क०

१६ प्राचीन अवधी के सर्वाधिक रूप हमें १२वीं शताब्दी की रचना उक्ति व्यक्ति प्रकरण में मिलते है। उक्ति व्यक्ति प्रकरण प्राकृतपैंगलम् या राउर वेल की भाँति काव्य नहीं है। इसमें हमें जनता की बानी का रूप मिलता है। नाचे उक्ति

व्यक्तिप्रकरण में प्रयुक्त ऐसे रूप का उल्लेख किया जा रहा है जो अवधी में प्राप्त होते हैं—

१७ सज्ञा

लघु रूप—

घोड वाग घरि चाल ४८।१२ उ० व्य०

दीघतर रूप—

दुखिआ काल । ३८।२६ उ० व्य०

इन रूपो के उदाहरण प्राकृतपैंगलम् की भाषा पर विचार करत समय दे दिए गए है । दे० ४

१८ कारक

कर्ता कारक एक वचन के लिए उक्तिव्यक्तिप्रकरण में शब्दो के अविकारी रूप प्रयुक्त हुए है । पुल्लिंग बहुवचन म एकारान्त शब्द भी मिलत है । ये रूप अवधी रचनाओ मे भी प्राप्त होते है —

एक वचन—दुह गावि द ( दू ) धु गुआल । ५।१४ उ० व्य०

नाइ मूड सुनि राजा रहा । १ लो० क०

बहु वचन—बहुतु पूत भए । १५।२८ उ० व्य०

मिरगा पथ लाघि जो जाहो । ५१ च०

दुइ गदिआऐ । १६।१ उ० व्य०

सेवा करहिं राउ औ रानें । ७ मिर०

कम

कम के लिए भी उ० व्यक्ति प्रकरण में अविकारी रूप प्रयुक्त होता है । अवधी में भी अविकारो रूप का प्रयोग कम कारक म हाता है—

याच कावल यजमान । ५।१६ उ० व्य०

बिप्रह् वेद पढे । १७ रा० ज०

करण—

करण कारक में उ० व्य० प्र० में कभी शब्दो के अविकारी रूप और कभी 'एं' प्रत्ययान्त रूपो का प्रयोग होता है । प्रा० अवधी म करण कारक में अविकारी रूप के प्रयोग तो सामान्यत मिल जाते हैं किन्तु 'ए' प्रत्ययान्त रूपो का प्रयोग विरल है ।

घन पुत्र सपुन होउ । ६।२७ उ० व्य०

जोमें चाख । ६।९ उ० व्य०
सहरस सबद हियर फाटउ । १४ मै० सत
का होई कुवरू दूते वीरें । १६ लो० क०

सम्प्रदान—

उ० व्य० प्र० में सम्प्रदान—अहि प्रत्यान्त रूप मिलता है। अवधी में ऐसे रूप मिलते है।

वरहि कन्या द । ५१।३ उ० व्य०
कर उठाइ सबही देहु पाना । ५७ स० द०
सबही ( सभी को )

अधिकरण—

उक्ति व्यक्ति प्रकरण में अधिकरण कारक में अविकारी रूप, केवल अनुनासिकान्त तथा एकारान्त या ऐंकारान्त रूपों का प्रयोग हुआ है। ये रूप प्रा० अवधी में भी मिलते हैं—

दुआर पइसति निहुड । ३७।२६ उ० व्य०
मठ बैठि जौं कहई भवानी । ३ स० क०
सेज ओलर । ६।२० उ० व्य०
अभरन पहिरा जउ पिय हारू । ७ लो० क०
मूलें काठे घोआ करउ । ३७।२५ उ० व्य०
सुरज सेज अधियारें लागसि १७ लो० क०
जेहि हियरे लागइ । ४६ लो० क०

११ परसग—

नीचे उक्तिव्यक्ति प्रकरण में प्राप्त उन परसर्गों का उल्लेख किया जा रहा है जो अवधी में मिलते हैं—

किहं—( सम्प्रदान )
का किह । ३१।१०
अइस न जानों काहू किहं परा । ८४ पं
कर—( सम्बन्ध )
राज कर पुण्णु । १६।१६ उ० व्य०
सब महेस कर आसन डोना । ११ स० क०
हुत—( अपादान )
काहू हुत ए पुण्णु आ । ३३।१५ उ० व्य०

सरग हुतें घर उतरि आई। १७ लो० क०

सउ, सेऊं—( करण )

दूँजएं सउ सव काहु तूट। ३७।२३ उ० व्य०

धिए सान्रे सेउ सातु। २१।३१

जा सउ मै आपन जिय हारा। १७ मै०, स०

परम तत सेउ लागइ तारी। २ मिर०

माँझ—( अधिकरण )

एन्ह माझ। १९।२० उ० व्य०

बोलत बोल माँझ मुँह मारइ। १३ लो० क०

२० सर्वनाम—

उत्तम पुरुष

हउ, मै

विआलि को हउ मागिहउ। २२।५ उ० व्य०

को मैं भोजन मागव। २२।६ उ० व्य०

हउ अस बोलिउ चतुर सयानी। ३ लो० क०

मइ बारह तोहि अस्थन दीन्हा। ३ मै० स०

मोहि—

मोहि तहि ने बनाविहति। २१।२१ उ० व्य०

जिन्ह मोहि निरमल ग्यान सिखाऊ। १ रा० ज०

मोर—

मोर क्षेम को करिहू। २१।१२ उ० व्य०

पाउ मोर सूध न परइ। ४२४ मिर०

मध्यम पुरुष—एक वचन

तु, तैं

तु करसि। १६।६ उ० व्य०

तैं काह किअ। २०।१० उ० व्य०

बारह मदिर रैनि तू धावसि। १७ लो० क०

अस ओखर तैं बोलिसि धाई। ७ मै० स०

तोहि—

तोहि। २२।४ उ० व्य०

इस नृप तोही। ५।१ ह० च०

तोर—

कवण तोर भाइ । १६।३० उ० व्य०

मै मारा तोर श्रवन पूता । ६ रा० ज०

बहुवचन—

तुम्ह—

को तुम्ह तारिह । २१।२०

दिन दस तुम्ह यह पथ चलावइ । १० लो० क०

अन्य पुरुष—एक वचन

सो—

जरो हो सो भाजया । १०।७ उ० व्य०

सो चरित्र सब भाखा गावो । ३ ह० च०

ताहि—

सो ताहि साइक । ४७।२० उ० व्य०

चा (जा) रउँ नार ताहि कर हिया । ७ मै० स०

ता—

ताकर पापु ओरस । ३३।२५ उ० व्य०

प्रथमहि चरन चीतवौ ताके । १ । १, ह० च०

बहुवचन

ते—

ते गुणे आणि उपगति । १०।६ उ० व्य०

ते पाछो कल लेहिं निवासा । ६ स० क०

तेन्ह—

तेन्ह माझ । १०।१७ उ० व्य०

तिन्ह भीतर घरे । २ लो० क०

निकटवर्ती संकेतवाचक—बहुवचन

एन्ह माँझ । १६।३० उ० व्य०

द्वात सिंघासन इन्ह पै छाजा । ६ मिर०

सम्बन्धवाचक—एक वचन

जो—

जो निर्गुण हो । १०।८ उ० व्य०

इन्ह वे प्रभ जो होइहि वारा । ७ ह० च०

जेइ—

जेइ जेइ घम पसर। ३३।१४ उ० व्य०

(जिससे जिससे घम फैलता है)

जेइ रे मुना। ४१ लो० क०

जा—

जा किह। १४।३० उ० व्य०

जा कर। १०।३५ उ० व्य०

जा कह कछू हाथ के देई। ३८ लो० क०

जाकर पिह परदेसइ आवइ। मै० स०

बहुवचन—

जे—

जे सबहि न उपकरति। १०।१६ उ० व्य०

तीन भुवन जे भरि पुर राखा। २ रा० ज०

प्रश्न वाचक—एकवचन

कवण, को—

कवण ए छाती खणावत आच्छ। २१।१४ उ० व्य०

पिउ गारुड बिन कउन जिवावे। २६ मै० स०

को ए। १६।१८

अपनी मति को ओरइ पारा। ३ स० क०

केइ—

अम्ह पास केइ पन्थ। २१।१६ उ० व्य०

केइ र (रे) निपूती चांदा कोसी। ४५ लो० क

का—

कारऍ मठ छात्र ईहाँ पढा। २६।६ उ० व्य०

काकर धरम पाप कह करा। २१ मै० स०

अप्राणि वाचक—

काह—

काह ईहाँ कीज। २७।४ उ० व्य०

आँपि के माटक काह दहूँ हाई। ४३५ मिर०

अनिश्चय वाचक—

कोउ—

राजा जइ कोउँ। २१।१६ उ० व्य०

अदा पलटु नहिं सुधि कीउ पावा । ८ सी० क०

गाहु—

दूजणें राउँ सब गाहु तूट । ३७।२३ उ० व्य०

सब गाहू घर बार सभारेउ । ६ मे० स०

किछु—

जा किछु कीज । १५।१५ उ० व्य०

जो कछु अहे हमारें । १ चं

निज वाचक—

आपण—

आपण पूतु हराव । ३८।१३ उ० व्य०

जाहु राज भर आपना । १५ स० क०

आपणे—

आपणे आलाप । ४४।२८ उ० व्य०

जाहु तुरत घर आपने । ५४ स० क०

नित्य सम्बन्धी—

जो, सो—

सो पूते जणि जाम जो निर्गुण हो ।१०।८ उ० व्य०

चाँद कहा सो मूरुख जो अइसहिं पतिपाइ । २७ सी० क०

२१ अव्यय—

तब—३३।१०,

जब—३३।१०

जैसें—३३।१२

कैसें—३२।१

जैसें—३३।१२

जइ—२१।१६

जणि—१०।७८

न—२०।१०

पुनि—४५ १५

उक्ति व्यक्ति प्रकरण की भाषा के विवेचन के अन्तर्गत सुनीति बाबू ने वर्तमान निश्चयार्थ रूपों की जो तालिका दी है वह इस प्रकार है—

दे० १५ उ० व्य० प्र०

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| अन्य पुरुष | करइ ( करइ, बहुत कम ) | करहिं |
| मध्यम पुरुष | करसि | करहु |
| उत्तम पुरुष | करउ, करौं | करहु |

अवधी की रचनाओं में, उ० व्य० के अन्य पुरुष बहु वचन और उत्तम पुरुष बहु वचन के—अंति,—अहु रूप नहीं मिलते है। अन्य रूप मिलते है।

अन्य पुरुष—एक वचन

निसर न कोऊ बार। १४ लो० क०

कपट रूप परत्रिया जो देखै। २८ स० क०

मध्यम पुरुष—एक वचन

मम न जानसि पापी। २७ स० क०

मध्यम पुरुष—बहु वचन

तुम्ह काहे जूझहु। ६५ लो० क०

उत्तम पुरुष—एक वचन

जाता देखउ यह ससारू। १ मै० स०

कर्म वाच्य—

इअ,—ईज,

पढिअ। २०।२६ उ० व्य०

काह कीज। २०।२० उ० व्य०

पाइअ। १ लो० क०

कीज। ६ लोक क०

भविष्य निश्चयार्थ—

अन्य पुरुष—एक वचन

इह,

उपाव करिहृ। ६।२३ उ० व्य०

प्रान घटत घट जाइह

लै मै पारि तोरि कै खाइह। ८६ मिर ( चि )

मध्यम पुरुष—एक वचन

इहसि,

काह करिहसि। २०।११ उ० व्य०

जो न देहसि मेरें। ४६ च ( प )

अव,

घा मई भोजन मांगव । २२।६ उ० ड

सो मैं सौंपव तोहि गुआरा ।७ हं० च

उत्तम पुरुष—एक वचन

इहउ,

पो हउ मागिहउं । २२।५ उ० व्य०

तोरें बचन चाद जइ पइहउ । ५२ सो० क०

अनुज्ञार्थ—

मध्यम पुरुष—एक वचन

उ—

सवहिं भूत दया करु । ६।३२

करु मो मह जस परै विचारा । ५ रा० ज०

असि—

प ( र ) पु जणि करसि । १०।११

कहसि कोउ त लोग । २७ स० क०

उत्तम पुरुष—एक वचन

अउ—

हउ पावत उ टालउ । ६।२६

तेहि दिन करउ बधावता । मै० स०

भविष्य अनुज्ञार्थ—

ऐसु—

बम्हण इ पर निवतसु । १६।२३

प्रारम्भिक अवधी की किसी रचना म इसका कोई उदाहरण मुझे नहीं मिला है। किन्तु अवधी की परवर्ती रचनाओं में इस रूप की कमी नहीं है। देखिए इवोल्यूशन आफ अवधी, ३११।

सामान्य भूत—भूत कालिक कृदन्त

उक्तिव्यक्ति प्रकरण मे निश्चयार्थ भूत के जो रूप मिलते है उनमें से अधिकाश अवधी की रचनाओं में भी उपलब्ध हैं—

अन्य पुरुष—एक वचन—पुलिंग

आ—

बेटा काहा गा । २२।१ उ० व्य०

जेहि बाटन गा लोरक साइ । ५३ च

एसि—( अन्य पुरुष एक वचन)

भोजन कियेसि । ६।८ उ० व्य०

बाधेसि सीस मारि कै बारा । ६ च०

इसि—

नइ काहें ( केन टीका ) पवरिसि । २२।१० उ० व्य०

जो मागिसि सो पाइसि । १३ मिर०

ए—

कालिदास माघ कैतो एक खाति गए ।१०।१७

कौडी कौडी जोर मूए किरपन बापुरे । १ मै० सत

एसि—( मध्यम पुरुष एक वचन )

कैसें तो तो छूटेसि । २३।१७

की तै भूलि पैरसि बन आई । २९ स० क०

पूर्व कालिक—

इ,—

जेंविजा । २०।२२ उ० व्य०

मैना देखि मरइ पै चाहा । ८० लो० क०

क्रियार्थक संज्ञा—

अण—

पढण आव । ११।२३ उ० व्य०

कहन अस लागे । ८ हु० च०

अब—( विकृत रूप )

गाउ जावें किह सजव । ११।२२ उ० व्य०

सो महेस सम कहबे लीन्हा । १४ स० क०

प्रेरणार्थक—

आवा—

पढाव । १३।२६, उ० व्य०

दुहाव । १३।२७ उ० व्य०

लड़ावा । ३, स० क०

पढ़ावहि । १६ स० क०

सहायक क्रिया—

उक्ति व्यक्ति प्रकरण में आछ, हो, अह् और रह् सहायक क्रियायें मिलती हैं। दे० उ० व्य० ८८ । ये सहायक क्रियाएँ अवधी की रचनाओं में प्राप्त होती हैं।

आछे । १८ सं० क०
होई । ३७ सो० क०
आहि । ५ रा० ज०
रहही । ८ मिर०

२३ उपर्युक्त पक्तियों में प्राकृत पैंगलम् राउर बेल और उक्तिव्यक्ति प्रकरण मे से उन रूपो को प्रस्तुत किया गया जो अवधी में भी प्राप्त होते हैं। इन रूपों से और अवधी की रचनाओ में उपलब्ध इनके समान या विकसित रूपों में सम्बन्ध सूत्र जोड़ना ही हमारा उद्देश्य है। प्राकृत पैंगलम् के विवेचित छदों, राउर बेल और उक्तिव्यक्ति प्रकरण की भाषा को अवधी नाम नहीं दिया जा सकता। ये अवधी के पूर्व रूप के कुछ लक्षण प्रस्तुत करते है। इसके अतिरिक्त भाषा विशेष के रूप में १२वी १३ वी शताब्दी तक अवधी का कोई उल्लेख अब तक नही प्राप्त हुआ है।

२४ डा० चटर्जी ने उक्तिव्यक्ति प्रकरण की भाषा को प्राचीन कोसली कहना उचित समझा है। किन्तु ८वी शती में रचित कुवलय माला में कोसली के उल्लेख को ध्यान में रखते हुए १२वी शती की भाषा के रूप को प्रकट करने वाले उक्ति व्यक्ति प्रकरण की भाषा को प्राचीन कोसली कहना युक्तिसगत नही प्रतीत होता। इसके अतिरिक्त कोसली का भाषा क्षेत्र और उसकी भाषागत विशेषताओं का सम्यक निर्धारण अभी तक नही हुआ है। इसलिए हमने प्राकृत पैंगलम् राउर बेल के विवेचित अशो और उक्ति व्यक्ति प्रकरण की भाषा को कोसली न कह कर अवधी की निकटतम पूर्वजा भाषा कहा है। हाँ, इन ग्रन्थों की भाषा एक निश्चित सीमा तक 'कोसली' के लक्षण अवश्य प्रकट करती है। उपर्युक्त विवेचन का मतव्य यह है कि १४वी शताब्दी में अवधी भाषा का जो सुनिश्चित स्वरूप मुल्ला दाउद की रचना चदायन से मिलने लगता है, उसका रूप प्राकृत पैंगलम् के कुछ छदो राउर बेल और उक्ति व्यक्ति प्रकरण में मिल जाता है। अत भाषा के विकास क्रम की दृष्टि से इन रचनाओ के विवेचित अशो की भाषा और अवधी में गहरा सम्बन्ध है। और यह भाषा अवधी के कई-कई पूर्व रूपो से युक्त है।

□□

## प्रारम्भिक अवधी के अध्ययन की सामग्री

१—चंदायन

२—मैनासत

३—राम जन्म

४—सत्यवती कथा

५—स्वर्गारोहिणी कथा

६—मिरगावत

७—हरि चरित



# प्रारम्भिक अवधी की सामग्री

२५ भाषा रूप म उल्लिखित होने के पूव (दे० १) भी किसी न किसी मात्रा में अवधी का साहित्य विद्यमान रहा होगा, किन्तु हमें अभी उसकी पर्याप्त जानकारी नहो है। इस उल्लेख के बाद अवधी की जो प्रथम रचना हमें प्राप्त होती है वह मुल्ला दाऊद की है नीचे उस पर और प्रारंभिक अवधी की अय रचनाओ पर विचार किया जा रहा है।

## चदायन*

२६ लौरिक और चादा की प्रेम कथा उत्तरी भारत में प्राचीन काल से प्रचलित है। १४वी शताब्दी मे कवि शेखराचाय ज्योतिरीश्वर की प्रसिद्ध पुस्तक वर्णरत्नाकर म नगर वणन के अतगत 'लोरिक नाचो अर्थात् लोरिक नृत्य का उल्लेख हुआ है,[1] जिससे प्रकट होता है कि जनता में लोरिक नाच उस समय प्रचलित था। इस लोक प्रचलित प्रेम-कथा का नायक लोरिक आभीर था। आज भी बिहार और उत्तरप्रदेश में 'लारिक' आभीरा का जातीय गान है। आभीरा की इस जातीय विशेषता को प्रकट करने वाली एक लोकोक्ति का उल्लेख ग्रियसन ने अपने एक लेख 'द बय आफ लोरिक' में किया है।[2] लोरिक और चादा की

१ नगर वणन (ख) प्रथम कल्लोल, वर्णरत्नाकर स० डा० सुनीतिकुमार चटर्जी, बबुआ मिश्र, रायल एशियाटिक सोसाइटी आफ बगाल कलकत्ता, १६४०।

२ दि बय आफ लोरिक, लेखक ग्रियसन पृ० ६५०, माडर्न स्टडीज इन आनर आफ चार्ल्स राकवेल लानमन।

* आगे इस रचना के नामकरण पर विचार करते समय यह विचार प्रकट किया गया है कि सम्भवत काव्य का वास्तविक नाम चदावत था। डा० माताप्रसाद गुप्त ने इसे 'लोरकहा कहा है। यहाँ 'चंदायन शीषक केवल अधिक प्रचलित होने के कारण रखा गया है।

प्रेम-कथा पर आधारित काव्य की सूचना सर्वप्रथम गार्सां द तासी ने अपनी पुस्तक 'हिस्तोरे द ल' लितरेत्योर हिंदुई एत हिंदुस्तानी में दी थी।[१] इसके पश्चात् हिन्दी साहित्य के कई इतिहासकारों और लेखकों ने अपने नामों से इस प्रेम कथा का उल्लेख किया।[२] किन्तु उनसे इस काव्य पर कोई विशेष प्रकाश न पड़ सका जिसका कारण सम्भवतः यह था कि काव्य अनुपलब्ध था।

इस काव्य के विषय में प्रामाणिक सूचना सर्वप्रथम बाबू ब्रजरत्न दास ने अपनी पुस्तक 'खड़ी बोली हिन्दी साहित्य का इतिहास' में दी।[३] उन्होंने लिखा कि अलबदायूनी द्वारा लिखित फारसी के इतिहास ग्रंथ मुंतखब उत्तवारीख में इस काव्य की और इसके रचयिता की चर्चा की गई है। मुंतखब उत्तवारीख के अनुसार ७७२ हिजरी में मन्त्री खानजहाँ की मृत्यु हुई और उसके पुत्र जूना शाह ने वह उपाधि धारण की। मौलाना दाऊद ने उसके सम्मान में हिंदवी भाषा में 'चन्दायन' नामक मसनवी की रचना की जो लोरिक प्रेमी और उसकी प्रेमिका की कथा पर आधारित है। तवारीख के अनुसार यह काव्य अत्यन्त लोकप्रिय था और जब धर्मोपदेशक मख्दूम शेखतकीउद्दीन मिम्बर से इस काव्य के अंश पढ़कर सुनाते थे तो लोगों पर इसका विचित्र प्रभाव पड़ता था।[४]

अवध सूबे और रायबरेली जिले के गजेटियरों में डलमऊ के मौलाना दाऊद और उनकी भाषा पुस्तक चन्द्रैनी का उल्लेख है।[५] इन गजेटियरों के अनुसार

---

१ अनुशीलन पृष्ठ ११, डा० परमेश्वरी लाल गुप्त द्वारा संपादित चंदायन के आधार पर।

२ (क) पृ० २४६, प्रथम भाग, मिश्रबंधु विनोद, सं० १९७६।
(ख) पृ० १४७ हिन्दी भाषा और उसके साहित्य का विकास सं० १९९७, लेखक हरिऔध।
(ग) पृ० २०, २१, दि निर्गुन स्कूल आफ पोएट्री, लेखक डा० पीताम्बरदत्त बड़थ्वाल (हिंदी अनुवाद) सं० २००७।
(घ) पृ० १३१, हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास (द्वितीय संस्करण), १९५४ ई०।

३ पृ० ६४, खड़ी बोली हिन्दी साहित्य का इतिहास, सं० १९९८।

४ पृ० ३३३, प्रथम भाग, मुन्तखबउत्तवारीख ले० अब्दुलकादिर इब्ने मलूक शाह अनुवादक जी० एस० ए० रेन्किंग, १८९८ ई०

५ पृ० १९२, भाग ३९, रायबरेली डिस्ट्रिक्ट गजेटियर आफ द युनाइटेड प्राविंसेज और पृ० ३५५, भाग १, गजे० ऑफ दि प्राविंस आफ अवध

दाऊद एक ऐसे विद्यालय में काम करते थे जिसकी स्थापना फीरोजशाह तुगलक ने मुस्लिम धर्म और सिद्धांतो के प्रचार के लिए की थी। अवध गजेटियर के अनुसार मुल्ला दाऊद ने चन्देनी की रचना ७७९ हि० में की थी।

२७ सम्पादन

काव्य का सम्पादन तीन विद्वानो ने अलग-अलग किया है। डा० माताप्रसाद गुप्त द्वारा सम्पादित संस्करण 'लोरकहा'[1] नाम से तथा डा० विश्वनाथ प्रसाद[2] और डा० परमेश्वरी लाल गुप्त[3] के संस्करण 'चन्दायन' नाम से प्रकाशित हुए हैं। नामो पर हम आगे विचार करेंगे। यहा पर तीनों सम्पादित संस्करणो का विवरण उनकी भूमिकाओं के आधार पर दिया जा रहा है—

२८ लोरकहा—(लो०क०)

लोरकहा का सम्पादन डा० माताप्रसाद गुप्त ने निम्नलिखित तीन हस्तलेखों के आधार पर किया है।

१—कला भवन की प्रति काव्य के छ पन्ने भारत कला भवन काशी में हैं, इन पन्नो के एक ओर काव्य के छन्द हैं और दूसरी ओर कथा से सम्बद्ध चित्र। चित्रों के विषय में डा० वासुदेवशरण अग्रवाल का अनुमान है कि उनकी शैली १५ वीं १६ वी शताब्दी ईस्वी की है।[4] डा० माताप्रसाद गुप्त ने डा० अग्रवाल के इसी कथन के आधार पर अनुमान किया है कि यह हस्तलेख रचना के सौ वर्ष से अधिक बाद का नहीं होगा।[5] लोरकहा के प्रारम्भिक छ छन्द इसी हस्तलेख के हैं।

२—मनेर शरीफ के खानकाह की प्रति यह प्रति पटना विश्वविद्यालय के अध्यापक सैयद हसन अस्करी को मनेर शरीफ खानकाह से प्राप्त हुई थी। इसमें कुल ३२ पन्ने हैं। प्रति में आरम्भिक १४३ पन्ने तथा १७८ के बाद के पन्ने नहीं हैं, बीच में भी एकाध पन्ने गायब हैं। लिपि फारसी है। डा० गुप्त

१ लोरकहा-क० मु० हिन्दी तथा भाषा विज्ञान विद्यापीठ आगरा विश्व०, १९६२ ई०
२ चंदायन—प्रकाशक—वही
३ चन्दायन, हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर ( प्राइवेट ) लिमिटेड, बम्बई, १९६४ ई०।
४ पृष्ठ २, भूमिका, लोरकहा।
५ पृष्ठ ३, वही

के अनुसार 'असम्भव नही कि ( प्रति ) सोलहवीं सत्रहवीं शताब्दी की है।[१]

३—शिमला संग्रहालय की प्रतियाँ  शिमला संग्रहालय में रचना की दो प्रतियाँ सुरक्षित है। एक प्रति में ६ पन्ने और दूसरी में केवल १ पन्ना है। इन पन्नो पर भी कलाभवन की प्रति की भाँति एक ओर काव्य है और दूसरी ओर कथानक से सम्बद्ध चित्र है। ६ पन्नो वाली प्रति की लिपि अरबी है और १ पन्ने वाली प्रति की फारसी। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल के अनुसार चित्रो की शैली १५ वी शताब्दी की है।[२] लोरकहा के छन्द क्र० ७० से ७६ इन्ही प्रतियो पर आधारित है।

इनके अतिरिक्त भोपाल प्रति के दो पृष्ठो के फोटोग्राफ भी डा० गुप्त को भोपाल आर्कियोलाजिकल विभाग के सुपरिंटेंडेंट डा० तैमूरी से प्राप्त हो गए थे। इनमें से एक बन्द तो कलाभवन की प्रति म ज्यो का त्यो मिलता है और एक लोरकहा का अन्तिम ( ८०वाँ ) बन्द है। इस प्रति में भी कुछ चित्र है जो सम्पादक के अनुसार १५ वी १६वी शताब्दी के लगते है।[३]

२६ चदायन (च)

डॉ० माताप्रसाद गुप्त को लो० क० का सम्पादन करते समय भोपाल प्रति के दो ही बन्द प्राप्त हो सके थे। बाद मे डा० विश्वनाथ प्रसाद ने उस प्रति को डा० मोतीचन्द जी के माध्यम से प्राप्त कर लिया। डा० प्रसाद ने काव्य का सम्पादन उसी प्रति के आधार पर किया है। उनके अनुसार काव्य का नाम चन्दायन है न कि लोरकहा।[४] भोपाल वाली प्रति के कुछ बन्द मनेरशरीफ शिमले और कलाभवन की प्रतियो में भी मिल जाते है। डा० विश्वनाथ प्रसाद ने ऐसे स्थलो का निर्देश यथास्थान कर दिया है।

३० चदायन [च(प)]

चदायन नाम से ही इस काव्य का सम्पादन डा० परमेश्वरी लाल गुप्त ने भी किया है। डॉ० गुप्त ने परिश्रमपूर्वक काव्य की माइक्रोफिल्म मैनचेस्टर के जान रीलेण्ड्स पुस्तकालय स प्राप्त की। इसके अतिरिक्त उन्होने अमेरिका निवासी चेसिस होफर के संग्रह से उसके दो पृष्ठ प्राप्त किए। इसके अतिरिक्त पटियाले के

---

१ भूमिका, लोरकहा।

२ वही।

३ पृष्ठ, ४, वही।

४ पृष्ठ ४, प्रस्तावना, चन्दायन, स० डॉ० विश्वनाथ प्रसाद।

पंजाब राजकीय सग्रहालय में सुरक्षित १० चित्रों की दूसरी ओर फारसी लिपि में लिखा हुआ काव्य का कुछ अश डा० परमेश्वरलाल गुप्त को उपलब्ध हो गया जिसका उपयोग उन्होंने सम्पादन में किया।

इस प्रकार हिंदी के पाठकों के सम्मुख दाऊद की रचना के तीन सम्पादित सस्करण विद्यमान है। लोरकहा और चदायन (च) में काव्य के कथानक का कोई निश्चित स्वरूप नहीं उभरता क्योंकि जिन हस्तलेखों के आधार पर इनका सम्पादन किया गया है उनमें प्राप्त छद कथानक की दृष्टि से क्रमबद्ध नहीं मिले है। डॉ० परमेश्वरीलाल गुप्त द्वारा सम्पादित चदायन में कथानक की क्रमबद्धता है। अत च (प) में काव्य के कथानक का स्पष्ट रूप हमें देखने को मिलता है। यद्यपि उसमें भी अंतिम अश अप्राप्त है।

३१ काव्य का नाम

ऊपर प्रसगत इस बात का उल्लेख हो गया है कि डा० माताप्रसाद गुप्त ने दाऊद की रचना को 'लार कहा' और डा० विश्वनाथ प्रसाद तथा डा० परमेश्वरी लाल गुप्त ने 'चदायन' कहना उचित समझा है।

डा० माताप्रसाद गुप्त ने इस काव्य को 'लोर कहा' निम्नलिखित अर्धाली के आधार पर कहा है—

लोर (लोर) कहा मइ यहि खड गाउ ( गावउ )
कथा काव कइ लोग सुनाऊ ( सुनावउ )।[1]

मनेर शरीफ के हस्तलेख में यह अधाली स्पष्ट नहीं है। देखने में एक नुक्ता दिया गया है।[2] ऐसी स्थिति में इसे नूर कहा पढा जाना चाहिए था। किंतु फारसी हस्तलेखों में नुक्तों के नियम का पालन पूर्णत नहीं हो पाता है। इस बात को ध्यान में रख कर इसे 'लोर कहा' भी पढ़ा जा सकता है। डॉ० विश्वनाथ प्रसाद और डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने उसे लोर कहा पढ़ा है। किंतु डॉ० माताप्रसाद गुप्त नुक्ता को सम्भवत लिपिकार का प्रमाद मानकर इसे 'लोर कहा' पढ़ना ठीक समझा है। और काव्य को लार कहा कहा है।

डॉ० विश्वनाथ प्रसाद ने इस नामकरण का खडन करते हुए अनेक प्रमाणों के आधार पर[3] और परमेश्वरी लाल गुप्त ने हिंदी साहित्य के इतिहासकारों

१ ५६ लो० क०

२ दे० पृष्ठ ३, प्रस्तावना चदायन स० डॉ० विश्वनाथ प्रसाद, पर दी हुई फोटोस्टाट प्रतिलिपि।

३ पृष्ठ ३६, वही।

और मुन्तख़बउत्तवारीख़ तथा रामपुर और बीकानेर के हस्तलेखों[1] का हवाला देते हुए काव्य को 'चंदायन' कहना उचित समझा है।

इसमें सन्देह नहीं कि ऐसे उल्लेख पर्याप्त संख्या में मिलते हैं जिनमें लोरिक और चंदा की प्रेम कथा पर आधारित इस काव्य को चंदायन कहा गया है। किन्तु रचना में काव्य के नाम का उल्लेख नहीं मिलता। डॉ० विश्वनाथ प्रसाद ने अवश्य एक ऐसे स्थल का निर्देश चं० की प्रस्तावना में किया है। उन्होंने मनेर शरीफ़ की उक्त अर्धाली वाले छंद की एक अन्य अर्धाली उद्धृत की है और लिखा है कि इसमें दाऊद कवि की रचना को चंदा कहा गया है[2] —

दाऊद कवि जो चांदा गाई
जेंइ रे सुना सो गा मुरझाई।

डॉ० प्रसाद ने लिखा है कि 'इसमें चांदा या 'चन्दायन' नाम का ही उल्लेख है। इससे स्पष्ट विदित होता है कि दाऊद कवि ने जिस ग्रंथ की रचना की थी उसका नाम 'चाँदा' या 'चंदायन' ही था।[3]

यहाँ 'चाँदा' को दाऊद की रचना का नाम समझना उचित नहीं प्रतीत होता। दाऊद की रचना को 'चांदा' अन्यत्र कहीं नहीं कहा गया है। 'चाँदा' का अभिप्राय यहाँ 'चाँदा की प्रेमकथा अधिक उपयुक्त लगता है। चं० (प) में इस प्रेमकथा या उससे सम्बद्ध गान विशेष के लिए 'चंदरावल' शब्द का प्रयोग मिलता है।[4] गोवर छोड़ने के पश्चात् चांदा के रूप को देखने के कारण उन्मत्त बने हुए बाजिर ने रूपचंद की नगरी में पहुँच कर एक सुहानी रात में तार ठोक कर 'चंदरावल' गाया जिससे पूरा नगर झंकृत हो उठा —

तिहँ रात सुहावन बाजिर ठोका तार
गाइ गीत चंदरावल नगर भयउ झनकार। ७१ चं० (प)

राजा नेमी ने यह गीत सुना और बाजिर को बुलाकर उससे फिर वही गीत गाने का अनुरोध करते हुए कहा कि आज रात तूने जो गाया उस चंदरावल से मेरे मन में लहरें उठने लगीं —

आज रात निसहैं तैं गावा
चंदरावल मन रहसा लावा। ७२ चं० (प)

---

१ पृष्ठ २० २१, परिचय, चन्दायन, सं० डा० परमेश्वरीलाल गुप्त।
२ पृ० ५, प्रस्तावना, चं०
३ वही।
४ ७१, चं० (प)।

डॉ० विश्वनाथ प्रसाद ने प्रस्तावना में लिखा है कि लोरक चदा की लोक-कथा भोजपुरी प्रदेश में बहुत प्रचलित है। वहाँ इसके लिये लोरिकायन, लोरिकी, चनैनी आदि नाम ही व्यवहृत होते हैं।[1] 'चाँदा' और 'चदरावल' को भी इन्हीं लोक प्रचलित नामों की श्रेणी में मानना उचित है। लारिक, लोरिकायन, चाँदा, चन्दरावल, चनैनी—ये सभी लोरिक और चादा की प्रेम कथा पर आधारित गान या नृत्य के नाम प्रतीत होते हैं। 'वर्ण रत्नाकर' में उल्लिखित 'लोरिक नाचो' इस अनुमान की पुष्टि करता है।

'मुन्तखबउत्तवारीख' में दाउद द्वारा रचित काव्य का नाम 'चन्दावन' दिया हुआ है।[2] सम्भवत दो नुक्ता की जगह एक ही नुक्त के कारण 'चन्दावत' या 'चन्दावत' को चन्दाबन पढ लिया गया है। सम्भवत सूफी कवियों द्वारा रचित अन्य कई काव्यों की—पद्मावत, मिरगावत—की भाँति इस काव्य का नाम भी चन्दावत था। मुझे दो मुसलमान सज्जन ऐसे मिले हैं जो दाऊद की रचना को 'चन्दावत' के ही नाम से जानते हैं।[3] लारिकायन, लोरिकी, लोर कहा, चननी या चन्दायन लोक प्रचलित नाम प्रतीत होते हैं, और चन्दावत सूफी काव्यो की परम्परा में प्रचलित नाम।

३२ कवि और रचनाकाल

काव्य में कई स्थानो पर दाऊद का उल्लेख रचनाकार के रूप में हुआ है—

ब (फि) रके चादा जूझि उपावा।
भई जूझि जस दाउद गावा। ५७ च०
सिराजदीन जो समद (खामिद) दाऊद कहे सवारि। २५ च०
दाऊद कवि जो चादा गाई। ५६ लो० क०

मुन्तखबउत्तवारीख के अनुसार ७७२ हिजरी (सन् १३७० ई०) में मलिक मक़बूल के जिसकी उपाधि खानजहाँ थी, मरने के बाद उसके पुत्र जूनाशाह को भी वही उपाधि मिली। उसके नाम से मौलाना दाऊद ने हिंदवी ज़बान में

१ पृ० ५, प्रस्तावना च०।

२ पृ० ३३३, प्रथम भाग, अग्रेजी अनुवाद, रैंकिंग, १८९८ ई०

३ इन दो सज्जनो के नाम और पते निम्नलिखित हैं —

(१) डॉ० खलील अजुम, अध्यापक, उर्दू विभाग, करोड़ीमल कालेज, दिल्ली।

(२) श्री असद, 'शोध छात्र', हिंदी विभाग, पजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़।

लोरिक और चादा नाम के प्रेमी और प्रेमिका की कथा पर आधारित 'चंदायन' की रचना की।[1]

इससे प्रकट होता है कि दाऊद मौलाना थे और उन्होंने इस काव्य की रचना हि० ७७२ के बाद की थी। रायबरेली जिले और अवध सूबे के गजेटियरों में उस उल्लेख की चर्चा ऊपर हो चुकी है, जिसमें उन्हें फीरोज शाह तुगलक द्वारा स्थापित धार्मिक विद्यालय से सम्बद्ध बताया गया है। बदाऊनी द्वारा उल्लिखित खानजहाँ जूनाशाह की प्रशंसा दाऊद ने अपनी रचना में इस प्रकार की है —

खान जहाँ खरि जुग जुग खानो। अति नागर बुधवन्त सिनानो
चतुर सुजान भाख सब जाना। रूपवन्त मन्तरी सुजाना
एक खम्भ मन्दिरि वह कीन्हा। डोल परै जो होत न दीन्हा
थकें पैरें लोग चढावइ। कर गुन खीचि तीर लइ लावइ
हिन्दू तुरुक दुहूँ सम राखै। सत जो होइ दुन्हु कह भाखै
गउव सिंह एक पथ रेंगावइ। एक घाट दुहुँ पानी पियावइ
एक दीठि देखइ सैंसारु। अचल न चलैं चलै बेवहारू
मेरु घरनि अस मारन जग भारन सस्यार
खानजहानहु कौन बड़ाई बड जो कीन्हि करतार

—११, १२ च० (प)

प्रशसित मन्त्री खानजहाँ जिनके सम्मान में दाऊद ने रचना की थी, दाऊद के आश्रयदाता मालूम पडते हैं। डा० विश्वनाथ प्रसाद का यह अनुमान ठीक लगता है कि 'खानजहाँ' की ऐसी प्रशंसा है जो किसी आश्रयदाता की ही हो सकती है।[2]

दाऊद ने शाहेवक्त के रूप में दिल्ली के सुल्तान फीरोजशाह की प्रशंसा की है। इसी के साथ साथ कवि ने काव्य का रचनाकाल दिया है और डलमऊ नगर का वर्णन किया है—

बरिस सात सै होइ इक्यासी। तिहि जाह कवि सरसेउ भासी
साहि फिरोज दिल्ली सुलतानू। जौना साहि बजीरु बखानू
डलमऊ नगर बसै नवरंगा। ऊपर कोट तले बहि गंगा।

—१७ च० (प)

---

१ पृ० ३३३, मुन्तखबउत्तवारीख।
२ पृ० ११, प्रस्तावना, च०

इस पद से प्रकट होता है कि ७८१ हि० (१३७९ ई०) में कवि ने इस सरस काव्य की रचना की। उस समय दिल्ली की गद्दी पर फीरोजशाह (तुगलक) विद्यमान था। जूनाशाह उसका वजीर था। कवि ने काव्य की रचना डलमऊ में की जो गंगा के किनारे स्थित था। मुतखबउत्तवारीख के अनुसार ७७२ हि० में खानेजहाँ वजीर की मृत्यु के बाद जूनाशाह खानेजहाँ की उपाधि और मन्त्रि पद से विभूषित हुआ और उसके सम्मान में दाऊद ने हिन्दवी ज़बान में चन्दायन की रचना की। इस पद से मुतखबउत्तवारीख के उल्लेख की पुष्टि हो जाती है। जूनाशाह के शासनकाल के ९ वें वर्ष काव्य की रचना हुई।

एक पद में कवि ने शेख जैनदी को अपना पथ प्रदर्शक कहा है।[1] जिससे प्रकट होता है कि शेख जैनदी दाऊद के गुरु थे। डा० परमेश्वरी लाल गुप्त ने लिखा है कि शेख जैनदी से कवि का तात्पर्य शेख जैनुद्दीन से है जो सुप्रसिद्ध चिश्ती संत हज़रत नसीरुद्दीन अवधी चिराग़ ए दिल्ली की बड़ी बहन के बेटे थे।[2] काव्य में प्रसंगतः मलिक मुबारक, मलिक बया, नयन, सिराजुद्दीन और मीर ममूद के नाम आए हैं, जो कवि के जीवन पर कोई विशेष प्रकाश नहीं डालते।[3]

३३ काव्य की भाषा

इस काव्य की भाषा का सम्यक् विवेचन तो आगे किया जाएगा, किन्तु यहाँ इसकी भाषा के विषय में मोटे तौर पर कुछ विचार कर लेना आवश्यक है क्योंकि दाऊद के काव्य की भाषा के विषय में विद्वान संपादकों में पर्याप्त मतभेद है। डॉ० माता प्रसाद गुप्त 'लोरकहा' की भाषा को अवधी और ठेठ अवधी कहते हैं।[4] जबकि डा० विश्वनाथ प्रसाद उसमें खड़ी बोली, अवधी, व्रजभाषा इन सबका सम्मिश्रित रूप पाते हैं।[5] डॉ० परमेश्वरीलाल गुप्त के अनुसार चंदायन की भाषा को अवध के सीमित प्रदेश में ही बोली और समझी जाने वाली भाषा अवधी का नाम नहीं दिया जा सकता।[6] डॉ० परमेश्वरीलाल गुप्त ने इस विषय में तनिक विस्तार से विचार किया है तथा उक्ति व्यक्ति प्रकरण और राउलवेल की भाषा का उदाहरण देकर दिखाया है कि 'दाऊद ने

---

१ ९। च० (प)
२ पृ० २०, परिचय स० (प०)
३ पृ० १३, १७, ३६०, च० (प०) २४, २५। च०
४ पृ० ६, भूमिका लो क०
५ पृ० १४, प्रस्तावना च०
६ पृ० ३२, परिचय, च० (प)

अपने काव्य के लिए ऐसी भाषा को अपनाया था जो अपभ्रंश साहित्य की दान्य परम्परा से विकसित होकर व्यापक रूप से देश के विस्तृत भू भाग में प्रचलित थी।[१] तात्पर्य यह कि चन्दायन की भाषा के विषय में डॉ० विश्वनाथ प्रसाद और डॉ० परमेश्वरी लाल गुप्त के विचार लगभग समान हैं। उनके अनुसार चन्दायन की भाषा का रूप मिश्रित है।

किसी कृति की भाषा का निर्णय विवेचन के आधार पर होना चाहिए न कि इस बात पर कि उसका प्रचार कहाँ था ? डॉ० परमेश्वरी लाल गुप्त ने डॉ० श्याम मनोहर पाण्डेय के इस तर्क को, कि दाऊद ने डलमऊ में रह कर अवधी में रचना की है क्योंकि डलमऊ अवधी क्षेत्र में पड़ता है, काटते हुए लिखा है कि अब्दुल कादिर बदायूनी ने स्पष्ट शब्दों में लिखा है कि 'चन्दायन' दिल्ली सल्तनत के प्रधान मन्त्री जूनाशाह के सम्मान में रचा गया था और दिल्ली में मख्दूम शेख तकीउद्दीन रब्बानी जन समाज के बीच उसका पाठ किया करते थे। यह कथन इस बात की ओर संकेत करता है कि चन्दायन की भाषा वह भाषा है जिसे दिल्ली के प्रधान मन्त्री जूनाशाह से लेकर दिल्ली की सामान्य जनता तक पढ़ और समझ सकती थी।[२] डॉ० परमेश्वरी लाल का मन्तव्य है कि (१) चूंकि जूनाशाह दिल्ली के सुल्तान का प्रधानमन्त्री था इसलिये वह अवधी न जानता रहा होगा और इसलिये दाऊद ने अवधी रचना न की होगी। डॉ० गुप्त के मन में सम्भवतः यह बात बसी है कि जिस व्यक्ति के सम्मान में जो रचना की जाती है उसकी भाषा वही हो सकती है जो सम्मानित व्यक्ति की होती है। स्पष्ट ही यह धारणा अपुष्ट है। (२) चूंकि दिल्ली के जन समाज में इसका पाठ होता था और लोग इससे प्रभावित होते थे इसलिये यह दिल्ली की भाषा रही होगी। इस तर्क के आधार पर रामचरितमानस और सूरसागर की भी भाषा दिल्ली की होनी चाहिए क्योंकि दिल्ली के लोग उसे समझते और उससे प्रभावित होते है।

डॉ० परमेश्वरीलाल गुप्त का इससे भी अधिक भ्रामक वक्तव्य अवधी और छत्तीसगढ़ी के पारस्परिक सम्बन्ध के विषय में है। डा० गुप्त के शब्दों में 'श्याम मनोहर पाण्डेय की यह धारणा कि दक्षिण कोसली अवधी का एक पूर्व रूप है, भाषा विज्ञान और इतिहास दोनों दृष्टियों से अज्ञता का परिचायक और हास्यास्पद है। प्राचीन इतिहास में दक्षिण कोसल उस प्रदेश का नाम है जो आजकल

---

१ पृ० ३५, वही।
२ पृ० ३२, वही।

छत्तीसगढ के नाम से अभिहित किया जाता है। छत्तीसगढ़ी भाषा का अवधी के साथ किसी प्रकार का नैकट्य है, यह कहना कठिन है।'[1]

छत्तीसगढ़ी और अवधी में 'किसी प्रकार का नैकट्य' के सम्बन्ध में हम ग्रियर्सन का मत उद्धृत कर देना पर्याप्त समझते हैं—

'पूर्वी हिन्दी की तीनों बोलियाँ (अवधी, बघेली, छत्तीसगढ़ी) एक दूसरी से अत्यधिक मिलती जुलती हैं। वास्तव में बघेली तथा अवधी में इतना कम अन्तर है कि यदि पृथक विभाषा के रूप में बघेली का अस्तित्व जनता में स्वीकृत न होता तो मैं इसे अवधी की ही एक बोली मानता। छत्तीसगढ़ी पड़ोसी की मराठी तथा उड़िया भाषाओं के प्रभाव के कारण पर्याप्त अन्तर प्रदर्शित करती है किन्तु अवधी से इसका निकट सम्बन्ध स्पष्ट है।[2]

अवधी और छत्तीसगढ़ी की निकटता के सम्बन्ध में डा० धीरेन्द्र वर्मा की पुस्तिका ग्रामीण हिन्दी भी डा० परमेश्वरीलाल गुप्त की पर्याप्त सहायता कर सकती थी। ग्रामीण हिन्दी का व्याकरण तालिका में डा० वर्मा ने अवधी और छत्तीसगढ़ी रूपों को एक ही शीर्षक 'अवधी छत्तीसगढ़ी' के अंतर्गत दिखाया है।[3]

डा० परमेश्वरीलाल गुप्त ने चंदायन और उक्ति-व्यक्ति प्रकरण की भाषा में असमानता दिखाने का जो प्रयास किया है वह भी दोषपूर्ण प्रतीत होता है। उक्ति व्यक्ति की भाषा अवधी की पूरबी भाषा का प्रतिनिधित्व करती है किन्तु वह सम्पूर्ण अवधी क्षेत्र की तत्कालीन भाषा का पूर्ण रूप नहीं प्रस्तुत करती। इसके अतिरिक्त वह जन बोली का रूप प्रस्तुत करती है काव्य भाषा का नहीं। मनो रंजक बात तो यह है कि चन्दायन और उक्ति व्यक्ति की भाषा में जो असमानता सूचक तालिकायें प्रस्तुत की गई हैं उनमें कई समान हैं। अंतर केवल यह है कि चन्दायन में रूपों की संख्या उक्ति व्यक्ति से अधिक है।[4]

चन्दायन के 'दिखावा, मरावा, हकरावा जैसे रूप उन्होंने उक्ति व्यक्ति के किएसि 'देखिसि' जैसे रूपों से भिन्नता प्रकट करने के लिये प्रस्तुत किए हैं।[5]

---

१ पृ० ३५, वही।

२ पृ० २९२, भाग १, भारत का भाषा सर्वेक्षण, १ हिन्दी अनुवाद, अनुवादक उदयनारायण तिवारी, सर जार्ज ग्रियर्सन, लखनऊ।

३ ग्रामीण हिन्दी डा० धीरेन्द्र वर्मा, इलाहाबाद।

४ देखिए पृ० ३३ च (ग)।

५ वही।

किन्तु अवधी शब्दों में—या अवधवाले रूपों का कितना प्रचलन है यह किसी से छिपा नहीं है—

कतहूँ सरहुन पैसार मारा । कतहूँ पारधि नाम भयारा ।

—३१ । पद्मावत

माँगि और कोउ आगु न पावा । ११८ बालकाण्ड रामचरितमानस

इसी प्रकार चन्दायन के माउब, बनाउब जैसे उत्तम पुरुष, सामान्य भविष्य काली रूप तथा मारहु, जाएसि जैसे भविष्य अनुज्ञा रूप अवधी के परिचित रूप हैं[1] किन्तु इन्हीं व जैसे रूपों के आधार पर डॉ० परमेश्वरीलाल गुप्त चन्दायन की भाषा को अवधी नहीं मानते ।[2]

प्रस्तुत प्रबन्ध में दाऊद की रचना की भाषा को प्राचीन अवधी मानकर उसे अध्ययन में सम्मिलित किया गया है ।

---

१, दे० भविष्य निश्चयार्थ, अनुज्ञार्थ रूप १२२, १२४

२ वही ।

## मैनासत (मै० स०)

३४ श्री अगरचन्द नाहटा के अनुसार 'मैनासत' का सर्वप्रथम विवरण सन् १९०२ ई० की खोज रिपोर्ट (नागरी प्रचारिणी सभा काशी की) में छपा है।[1] डॉ० माताप्रसाद गुप्त ने लिखा है कि 'मैनासत के दो पाठ पहले से प्राप्त थे एक स्वतन्त्र रचना के रूप में और दूसरा जो चतुर्भुजदास निगम की मधुमालती के कुछ पाठों में अन्तर्भुक्त मिलता है।[2] इधर मैनासत के कई संस्करण प्रकाशित हुए हैं—

(१) अनूप संस्कृत लायब्रेरी बीकानेर (लि० का सम्वत् १७२४ वि०) की प्रति का पाठ जो हिन्दी विद्यापीठ ग्रन्थ वीथिका में श्री अगरचंद नाहटा ने छपवाया है।[3]

(२) मुनि विनयसागर के संग्रह का पाठ (लि० का० अज्ञात) नाहटा जी ने हिन्दी विद्यापीठ ग्रन्थवीथिका में इसे भी प्रकाशित कराया है।[4]

(३) मधुमालती में अन्तर्भुक्त मैनासत के पाठ का सपादन करके श्री हरिहर निवास द्विवेदी ने प्रकाशित कराया है।[5]

---

१ पृ० १०७ मैनासत (साधन) हिन्दी विद्यापीठ ग्रन्थ वीथिका, १९५६ ई० आगरा के आधार पर।

२ लोरकहा और मैनासत ले० डॉ० माताप्रसाद गुप्त, भारतीय साहित्य ४ २, १९५६, आगरा।

३ मैनासत साधन, पृ० १०७, हिन्दी विद्यापीठ ग्रन्थवीथिका, १९५६ ई० आगरा।

४ वही, पृ० ११८।

५ साधनकृत मैनासत, सं० हरिहरनिवास द्विवेदी विद्यामंदिर प्रकाशन, ग्वालियर १९५९ ई०।

(४) आगरे में स० १६३३ वि० में प० सोहा द्वारा उतारी गई मैनासत की प्रति जिसे नाहटा जी ने अवध भारती के सितम्बर—दिसम्बर १६५६ के अंक में प्रकाशित कराया है।[1]

मैनासत के और उससे सम्बद्ध काव्या के कई पाठ उपलब्ध हुए है जिन पर श्री हरिहरनिवास द्विवेदी ने अपनी पुस्तक साधनकृत मैनासत में विचार किया है।[2]

श्री द्विवेदी ने मनेर शरीफ की प्रति का न उपयोग किया है और न उसकी सम्यक विवेचना की है। श्री अगरचद नाहटा ने भी मनेर शरीफ की प्रति का कोई उपयोग नही किया है। उनके अनुसार (मनेर) तानवाह वाली प्रति शाहजहाँकालीन या उससे पुरानी है।[3]

३५ रचना काल—

श्री नाहटा मैनासत का रचना काल सोलहवी शती मानते है।[4] डा० माताप्रसाद गुप्त ने इसका रचना काल सम्वत् १५६१ या उसके पूर्व माना है।[5] श्री हरिहर निवास द्विवेदी के अनुसार साधन के मैनासत की रचना कभी १४८० ई० के पश्चात् १५०० ई० के पूर्व हुई।[6]

ज्ञात होता है कि मनेर शरीफ वाली प्रति का पूर्ण विवरण अभी तक विद्वानो को नही मिल पाया है। उपलब्ध प्रति का लिपिकाल शाहजहाँ काल या उसके बाद अवश्य है किन्तु जिस प्रति से यह उतारी गई है उसका लिपिकाल १६वी शता दी का प्रारम्भिक काल है। यह संकेत उपलब्ध प्रति मे मिलता है। मनेर शरीफ की प्रति का विवरण देते हुए श्री हसन अस्करी ने लिखा है—

इन सबसे कदीमतर ता वह नुस्खा था जिसकी हि० ९११ (१५०५ ई०) में किताबत हुई और जिसकी नकल मनेर शरीफ के नुस्खे के कातिब ने सत्रहवी सदी में की मैनासत भी वजूद में ९११ हि० के कब्ल आ चुकी थी।[7]

---

१ वही, पृ० १४ के आधार पर।
२ दे० पृ० १३ १४, वही।
३ पृ० १०८, साधन रचित मैनासत, हिन्दी विद्यापीठ ग्रन्थ वीथिका।
४ वही,
५ वही पृ० १०८ पर उल्लिखित।
६ पृ० ८८, साधनकृत मैनासत, स० हरिहरनिवास द्विवेदी।
७ पृ० ८४ ८५ चन्दायन अज मुल्ला दाऊद और मैनासत अज मियां साधन, मआसर १९६० ई० पटना।

मनेर शरीफ की खानकाह मे प्राप्त जिस गुटके में मैनासत का हस्तलेख मिला है उसमें मैनासत के अलावा पदमावत तथा अन्य कई काव्यों का संग्रह है। सभी काव्यों की प्रतिलिपि १७वीं शताब्दी में किसी एक ही व्यक्ति द्वारा की गई है। लेकिन मैनासत की प्रतिलिपि हि० ९९१ में भी किसी के द्वारा की गई थी और खानकाह में उपलब्ध प्रति उसी की प्रतिलिपि है इसका स्पष्ट संकेत मिल जाता है। श्री असकरी ने इसका जो विवरण दिया है। वह ज्यों का त्यों नीचे दिया जा रहा है—

'मनेरशरीफ का नुस्खा मजमूआ है जो सारा सबहवा सदी में लिखा गया। इस मजमूआ में दो जगह सन किताबत और कातिब का पता ठिकाना वेढंगे तौर पर दर्ज है। वियोगसागर के अख्तमाम पर यह इबारत है—

पायो वियोग सागर बजबान हिन्दवी बसराम गुदह फिन तारीख जुल्काद ९११ हि० मौजा न्वासरूम हुक्म मालिक बकानूं नदातू वार बतारीखे बिस्तुम रोजे जुमा जुकी मीनुमाएम।

फिर एक सफे में जायसी की अखरावट के अख्तमाम और साथन की मैनासत के आगाज के दरम्यानी हिस्से में यह इबारत पाई जाती है—

तमामशुद पोथी अखरौती बजबान मलिक मुहम्मद जायसी किताब हिन्दवी कातिबुल्मुल्क कातिब हरूफ फकीर हकीर मुहम्मद साकिन पट्टा नन्दनू उर्फ बकानू खास अमला परगना निजामाबाद सरकार जौनपूर सूबाए इलाहाबाद बवक्ते जुहर योमे जुमा जकी शहर जुल्काद ९११ हि० दर मौजा खासदमा मकाम कुंवरह अमला परगना नैहून दरसरकार मस्तूरस्त वहरीर याफ्त ज्यादह गुफ्तार इजहार नेस्त।

जाहिर है कि कातिब निहायत कमसवाद था। चूंकि सारा मजमूआ उसी के कलम का लिखा मालूम होता है और उसमें पदमावत भी है जो शेरशाह के अहद में मुकम्मल हुई। इसलिये ९११ का सन् किसी दूसरे कातिब का दिया हुआ है। अखरावट जायसी की अव्वली तसनीफ करार दी जा सकती है। इसका मौजू मुख्तलिफ और मजहबी है। यकीनन ९११ के कब्ल लिखी गई। मैनासत भी मारजे वजूद में ९११ के कब्ल आ चुकी थी। एतराज किया जा सकता है कि अहदे अकबरी के पहले सूबा इलाहाबाद का वजूद न था। जौनपुर की सरकार भी बाद की चीज है। पइयाग और इलाहाबाद आगे चल कर इलाहाबाद हो गया। अकबरी किला की बुनियाद रखी गई। एक सूबा करार दिया गया। जाहिर है कि कातिब अव्वल की दी हुई तारीख कातिब दोम के नाम और पता

के साथ खत्म मत्त हो गई है। मजमूआ तो सत्रहवीं सदी का है।[1]

अर्थात् मैनासत की रचना १५०१ ई० के पूर्व कभी हुई होगी। मैनासत के रचयिता साधन के विषय में किसी और स्रोत से कोई प्रामाणिक सूचना अब तक नहीं मिली है। सम्भवतः दाऊद और साधन के काव्यों का रचना काल आस ही पास था।[2]

इस अध्ययन में मनेर शरीफ़ की प्रति का उपयोग किया गया है। उसे परिशिष्ट में दे दिया गया है।

---

१ पृ० ८५, वही।

२ द्रष्टव्य—लोरकहा और मैनासत डॉ० माताप्रसाद गुप्त, भारतीय साहित्य, वर्ष ४, अंक २, १९५६ ई०, आगरा।

## राम जन्म ( रा० ज०)

३६ 'सत्यवती कथा' के लेखक ईश्वरदास ने अपनी एक अन्य रचना 'स्वगारोहिणी' में जिन पूर्ववर्ती कवियों का नामोल्लेख किया है, उनमें से एक सूरजदास हैं।[1] उन्हें 'सीतापद' का गायक कहा गया है। सूरजदास की सूचना नागरी प्रचारिणी सभा काशी की खोज रिपोर्टों में मिलती है।[2] द्वादश त्रैवार्षिक विवरण में जिस हस्तलिखित प्रति की सूचना दी गई है, उसका लिपिकाल स० १८८६ है और त्रयोदश त्रैवार्षिक विवरण में उल्लिखित प्रति का लिपिकाल स० १९०९ है। पहली प्रति पूर्ण है और दूसरी प्रति के प्रारम्भिक ५ पृष्ठ नहीं है।

मुझे प्रयाग विश्वविद्यालय के शोध विद्यार्थी श्री गोविन्द जी के पास सूरजदास की इस रचना की एक हस्तलिखित प्रति देखने को मिली है। प्रति अपूर्ण है और उसके लिपिकाल का पता नहीं चलता। किन्तु देखने से प्रति काफी प्राचीन मालूम होती है। लिपि कैथी है।[3] खोज रिपोट में जो विवरण प्राप्त होते है

---

१ व्यास बाल मुनि बुधि के साका, खड अठारह आगम भाखा
कालिदास अमरपद कीन्हा, लखनसेनि पडित कवि कीन्हा
तिन्ह के बस जो भयेउ हकारा। कंस बध जिन्ह कीन्ह रसारा
सुरजदास सीता पद गायो, ऊखाप्रथ हरिसिंध देव गायो
—पृ० १३९ स्वर्गारोहिणी कथा, ईश्वरदास कृत सत्यवती कथा तथा अन्य कृतियाँ, विद्यामंदिर प्रकाशन, ग्वालियर ५८।

२ (क) स० ४१७ (सी) हिन्दी हस्तलिखित ग्रंथो की द्वादश त्रवार्षिक खोज रिपोट १९२३, २५ ई० की खण्ड प्रथम, नागरी प्र० पत्रिका, काशी (अंग्रेजी में)।
(ख) ४७१ की खोज में उपलब्ध हिन्दी ग्रंथों का त्रयोदश त्रवार्षिक विवरण सन् १९२६ २८ ई० ना० प्र० पत्रिका काशी।

३ प्राप्ति स्थान श्री गोविन्द जी, ६८ रामबाग, इलाहाबाद।

तुलसी की उपेक्षा करना किसी के लिए असम्भव है। इससे प्रकट होता है कि रामजन्म की रचना तुलसीदास से पूर्व हुई थी। और ये सूरजदास ईश्वरदास द्वारा स्मृत सीता पद प्रति (?) के गायक सूरदास से अभिन्न हैं।

रामजन्म का प्राप्त अंश जिसका अध्ययन किया गया है, परिशिष्ट में दे दिया गया है।

## सत्यवती कथा (स० क०) और
## स्वर्गारोहिणी* (स्वर्गा०)

३८ यद्यपि हिंदी साहित्य के विद्वानों और इतिहासकारों को ईश्वरदास और उनकी सत्यवती कथा का परिचय पहले से था किंतु पूर्ण रचना का प्रकाशन १९३७ ई० की 'हिंदुस्तानी' के जनवरी अंक में हुआ। उसी पत्रिका में इसके पूर्व के अंक ( अक्तूबर, १९३६ ई० ) में लाला सीताराम बी० ए० ने 'सत्यवती कथा' पर एक नोट लिखा था। 'सत्यवती कथा' उन्हीं के संग्रह से 'हिंदुस्तानी' में प्रकाशित की गई थी।

लालाजी का नोट संक्षिप्त था किन्तु उन्होंने उसमें सत्यवती कथा के लेखक, रचनाकाल और उसकी भाषा के विषय में महत्त्वपूर्ण सूचनायें दी थीं। उन्होंने सत्यवती 'कथा' का रचनाकाल संवत् १५५८ भादों सुदी ६ दिन मंगल मेष राशि के अश्विनी नक्षत्र में जब चन्द्रमा थे माना 'उस समय सुलतान सिकंदर (लोदी) बादशाह था।' उनके अनुसार 'इस ब्योरे के साथ किसी विरले ही ग्रंथ का रचनाकाल लिखा गया होगा। सिकंदर लोदी अपने पिता बहलोल लोदी के मरने पर दिल्ली के तख्त पर बैठा और अट्ठारह वर्ष राज्य करके संवत् १५७४ में मर गया। इससे यह सिकंदर लोदी ही हो सकता है, सिकन्दर सूर नहीं।'[1]

३९ रचना का स्थान और 'सत्यवती कथा' की भाषा पर विचार करते हुए लाला जी ने आगे लिखा है 'दूसरी बात इस ग्रंथ के रचने का स्थान है।' दिल्ली बड़थाना से हम तो यही अनुमान करेंगे कि यह काव्य दिल्ली में रचा गया।

---

१ अक्तूबर १९३६ 'हिंदुस्तानी' में लाला सीताराम बी० ए० की सत्यवती कथा' पर टिप्पणी।

* ईश्वरदास कृत 'सत्यवती कथा' तथा अन्य कृतियाँ, सं० डा० शिवगोपाल मिश्र रावत ओमप्रकाश सिंह, विद्यामन्दिर प्रकाशन ( ग्वालियर ) १९५८।

यद्यपि यह कहा जा सकता है कि उस समय दिल्ली में सिकंदर बादशाह था। 'परन्तु दिल्ली बड़थाना लिखने का कोई विशेष प्रयोजन न रह जाएगा। लोदी वंश का मूल स्थान जौनपुर है इससे सम्भव है कि लोदी राजवंश के साथ कुछ जौनपुर के रहने वाले कर्मचारी भी दिल्ली चले गये हो। उन्ही में से ईश्वरदास भी था। इसी कारण इस काव्य की भाषा अवधी है।'[1] लाला जी के अनुसार—

१—'सत्यवती कथा' सम्वत १५५८ वि० में रची गई थी।

२—उस समय दिल्ली के सिंहासन पर सुलतान सिकंदर लोदी आसीन था।

३—काव्य दिल्ली में रचा गया था, अर्थात् रचना काल में ईश्वरदास दिल्ली में रहते थे। और

४—'सत्यवती कथा' की भाषा अवधी है।

ग्रंथ का रचनाकाल कवि ने दे दिया है अत उस पर विवाद का कोई अव काश नही है, इसी प्रकार उस समय दिल्ली में सिकंदर लोदी सिंहासनासीन था, यह भी एक ऐतिहासिक तथ्य है। जहाँ तक दिल्ली को रचना स्थान मानने का प्रश्न है लालाजी का आधार यह अर्धाली है—

जोगिनीपुर दिल्ली बड़थान्
साह सिकंदर बड सुलतान्। ५। स० क०।

लालाजी के अतिरिक्त श्री हरिहर निवास द्विवदी भी 'सत्यवती कथा' को दिल्ली में रचित मानते है।[2] लेकिन इस काव्य को दिल्ली में रचित मानने से यह प्रश्न सामने आता है कि एक दिल्ली वासी कवि ने अवधी में काव्य रचना क्यो की? लालाजी और श्री द्विवेदी दोनों ने इस प्रश्न का उत्तर देने के निमित्त यह अनुमान किया है कि ईश्वरदास रहने वाले जौनपुर अवध प्रदेश के थे किन्तु कालातर में दिल्ली आ गए थे।[3] इन विद्वानों के ध्यान में यह बात नही आई कि कवि दिल्ली का नामोल्लेख शाहवक्त के सन्दर्भ में कर रहा है और इन पंक्तियों में वह अपनी रचना का स्थान नही बता रहा है। यह बात एकाधिक प्रेम गाथापरक

---

१ वही।

२ 'यह भी सम्भव है कि जिस प्रकार मानिक अवध से ग्वालियर आया था उसी प्रकार ईश्वरदास अवध से दिल्ली आ गए हों।

पृ० १३, प्रस्तावना ईश्वरदास कृत सत्यवती कथा तथा अन्य कृतियाँ।

३ दे० अक्तूबर, १९३ , हिंदुस्तानी में सत्यवती कथा पर लालाजी की टिप्पणी तथा सन्दर्भ क्रमांक ३।

भाषा के रचयिता कवियों के उदाहरण से प्रमाणित की जा सकती है। जायसी जायस के रहने वाले थे और उन्होंने पद्मावत की रचना जायस में की थी—

जायस नगर धरम अस्थानू तहाँ यह कवि कीन्ह बखानू।

—२३ पद्मावत

किंतु शाहेवक्त शेरशाह की वंदना करते समय वे दिल्ली का उल्लेख करते हैं।

सेरसाहि दिल्ली सुल्तानू। १३ पद्मावत

मौलाना दाऊद चंदायन में किंतु शाहेवक्त फीरोजशाह की प्रशंसा करते हुए उन्होंने दिल्ली का उल्लेख किया है।

साहि फिरोज दिल्ली सुल्तानू। १७ च० (प)

इसी भाँति ईश्वरदास ने भी सिकन्दर शाह की प्रशंसा करते हुए दिल्ली का उल्लेख किया है। सौभाग्यवश ईश्वरदास की एक अन्य रचना 'स्वर्गारोहिणी' भी मिल गई है, जिसमें कवि ने अपने पूर्वजों का परिचय दिया है। स्वर्गारोहिणी की रचना उन्होंने 'सत्यवती कथा' के एक वर्ष पूर्व की थी।[1] इस रचना में भी 'साहि सिकन्दर' और 'जोगिनीपुर दिल्ली' का उल्लेख प्रायः सत्यवती कथा की भाँति किया गया है।[2] शाहेवक्त की वंदना करने के उपरान्त कवि अपने पूर्वजों का वर्णन करते हुए कहता है कि जम्बूद्वीप में काशी है जहाँ अनेक तीर्थ हैं और जहाँ धर्म की राशि है। हमारे पूर्वज वहाँ बसते थे। वहाँ गोंगी नामक खरे पंडित थे। बाद में वे गाजीपुर परगने में स्थित तिलक सिंह के मण्डल (इलाके) में बस गए।[3] गाजीपुर में अपने पूर्वजों के बस जाने के बाद कवि उनके या अपने अन्यत्र बसने का उल्लेख नहीं करता जिससे प्रकट होता है कि कवि गाजीपुर का ही रहने वाला था। 'सत्यवती कथा' की भाषा को देखने से भी यह बात ज्ञात होती है कि कवि पूर्वी अवधी प्रदेश या पश्चिमी भोजपुरी प्रदेश का रहने वाला है। सत्यवती कथा की भाषा पूर्वी अवधी तो है ही उसमें एकाध

---

१ संवत के अब करौं बखाना, पंद्रह स सहावत जान ( )। ६ स्वर्गा०

२ संवत के अब करौं बखाना, पंद्र से सत्तावन जान ( )
चैत मास पच्छ उजिआरा, तिथि पचमी सोम की बारा
न छत्र रैवती मीन क चंदा, सोत सतो मोहि भयो अनंदा
जोगिनि पुर दिल्ली बड थाना, साहि सिकन्दर भे सुलिताना
तेहि दिन कथा अरम्भन कीन्हा रामचंद्र मोहि सुधि बुधि दीन्हा।
—६ स्वर्गा०

३ ७। स्वर्गा०

भोजपुरी प्रयोग भी मिल जाते हैं।[1] ऐसी स्थिति में हमें 'सत्यवती कथा' का रचना स्थान दिल्ली मानने और फिर स्थान से रचना की भाषा की संगति बिठाने के लिए कवि के अवध से दिल्ली जाने का अनुमान करने की कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। दिल्ली का उल्लेख कवि ने रचना स्थान के रूप में नहीं बल्कि सिकन्दर लोदी की राजधानी के रूप में किया था। कवि ने 'सत्यवती कथा' की रचना गाजीपुर में की थी।

४० अन्य रचनाएँ—

'सत्यवती कथा' के संपादक डा० शिव गोपाल मिश्र को एकडला ग्राम में 'सत्यवती कथा' के अतिरिक्त ईश्वर दास की तीन अन्य रचनाओं के भी हस्तलेख प्राप्त हुए थे। उन्होंने, सत्यवती कथा' के साथ उन्हें भी प्रकाशित करवा दिया है।[2] नीचे उन रचनाओं पर विचार किया जा रहा है।

४१ भरत मिलाप—

उनमें से एक रचना का नाम भरत मिलाप है। यह रामवन गमन के उपरान्त भरत का ननिहाल से लौटकर दुखित होने तथा चित्रकूट में राम से मिलने की कथा पर आधारित है। इस ग्रन्थ की सूचना खोज रिपोर्ट १९०३ ई० (नागरी प्रचारिणी सभा, काशी) में भी दी गई है और इसकी एक प्रति प्रयाग संग्रहालय में भी सुरक्षित है। किन्तु इनमें कवि का नाम नहीं मिलता। डा० मिश्र द्वारा प्रकाशित संस्करण में रचनाकार के रूप में तुलसीदास का नाम आया है।[3] ईश्वरदास का नाम नहीं आया है। लेकिन ग्रन्थ के संपादक डा० मिश्र के अनुसार, अभी तक जितनी प्रतियां मिली हैं, उनमें से नागरी प्रचारिणी सभा की खोज रिपोर्ट ( १९२०-२२ ई० ) में 'भरतमिलाप' की प्रति जिसमें ६ पत्र हैं, और प्रति पृष्ठ ३६ पंक्तियां है और संवत १९०३ की लिखी हुई है ) में ही ईश्वरदास का नाम अंतिम अंश में पास पास दो स्थलों पर आया है। इस प्रति के आरम्भिक एवं अंतिम अंश, जो उक्त रिपोर्ट में दिए गए हैं, एकडला

---

१ दे० हाथे। २६, कहल। ३५, ४४, हल। ४५, मंदिल। ५७, इत्यादि स० क०

२ दे० ईश्वरदास कृत सत्यवती कथा तथा अन्य कृतियाँ भरत मिलाप, पृ० ६५, एकादशी कथा पृ० ११६, और स्वर्गारोहिणी कथा' पृ० १३७।

३ वैसी पूजा किया मन लाई, तुलसीदास अब कह समुझाई।—पृ० १०२, भरत मिलाप ईश्वरदास कृत सत्यवती कथा तथा अन्य कृतियाँ।

पासी प्रति से मेल खाती है। यही नहीं, प्रयाग संग्रहालय की प्रति जो संवत् १९०९ में लिखी हुई है प्रमुख प्रमुख स्थलों पर उक्त प्रति से साम्य रखती है। अतः यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि 'भरत मिलाप' ईश्वरदास कृत है और विभिन्न प्रतियों में तुलसीदास या सुरजनदास के नामों को जानबूझ कर प्रतिलिपिकों ने प्रविष्ट कर लिया है।[1]

'प्रतियों के मेल खाने और प्रमुख प्रमुख स्थलों पर साम्य रखने' से केवल इतना प्रकट होता है कि प्रतियों के कुछ अंश समान हैं या उनमें पर्याप्त समानता है। किंतु रचना का लेखक कौन है इस निष्कर्ष से कैसे बताया जा सकता है? ईश्वरदास अपनी रचनाओं में—विशेषतः दोहों में अपना नाम देते रहते हैं। 'भरत मिलाप' में यह प्रवृत्ति नहीं दिखलाई पड़ती। इस रचना में ईश्वरदास की 'सत्यवती कथा' की भाँति न देव वन्दना है न शाहवक्त की प्रशंसा और न रचना काल का संकेत। 'भरत मिलाप' की प्रतियों में पारस्परिक साम्य के बावजूद किसी में तुलसीदास किसी में सुरजदास और किसी में ईश्वरदास का नाम आया है।[2] अतः इसको निश्चित रूप से ईश्वरदास की रचना नहीं माना जा सकता।[3]

४२ एकादसी कथा—

डॉ० शिव गोपाल मिश्र को इस रचना की भी हस्तलिखित प्रति एकडला ग्राम से प्राप्त हुई थी। इसमें कवि ने रचनाकाल नहीं दिया है किन्तु शाहेवक्त की वंदना की है।[4] जिससे ज्ञात होता है कि इस काव्य की रचना भी सिकन्दर लोदी के शासन काल में हुई थी। रचना में यत्र तत्र कवि ने अपना नाम रख दिया है जिससे रचनाकार के विषय में सन्देह नहीं रह जाता। हाँ, इसमें कवि ने एकाध स्थलों पर अपने नाम के आगे 'कायथ' भी जोड़ा है जिससे पता चलता है कि ईश्वरदास जाति के कायस्थ थे।

---

१ पृ० १०७, परिशिष्ट, वही।

२ वही।

३ दे० पृ० ७३, ईश्वरदास या सूरज, नागरी प्रचारिणी पत्रिका वर्ष ६१, अंक १ सं० २०१३ पर श्री उदयशंकर शास्त्री का विचार, इससे यह प्रतीत होता है कि इस ग्रंथ ( भरत विलाप ) का मूलकर्ता 'सूरजदास है न कि ईश्वरदास।'

४ पातिसाहि दिल्ली बैसे वैसे, धुसुरपुर इन्द्र सिकन्दर जैसी। १५ एकादसी क० ईश्वरदास कृत सत्यवती कथा तथा अन्य कृतियाँ।

डॉ० शिवगोपाल मिश्र को सूरजदास कृत 'एकादसी कथा' की एक प्रति प्राप्त हुई है जिसका लेखनकाल सं० १८२० है। उसका अधिकांश ईश्वरदास कृत 'एकादसी कथा' से इतना मिलता है कि उनमें परस्पर अन्तर करना कठिन हो जाता है।[1] सूरजदास ईश्वरदास के पूर्ववर्ती कवि थे क्योंकि अपनी अन्य कृति स्वर्गारोहिणी में पूर्ववर्ती कवियों का उल्लेख करते हुए ईश्वरदास ने उनका भी नाम लिया है।[2] ज्ञात होता है कि सूरजदास ने कोई एकादसी कथा भी लिखी थी जो कालान्तर में ईश्वरदास कृत इसी नाम वाली रचना के साथ घुल मिल गई। ऐसी स्थिति में प्रकाशित 'एकादसी कथा' में कितना अंश किसका है यह बताना दुष्कर है। इसीलिये इस काव्य को संदिग्ध समझ कर हमने प्रस्तुत अध्ययन में सम्मिलित नहीं किया है।

४३ स्वर्गारोहिणी कथा—

ईश्वरदास की एक अन्य कृति स्वर्गारोहण का उल्लेख अभी किया गया है। इसकी भी हस्तलिखित प्रति डॉ० शिवगोपाल मिश्र को एकडला ग्राम से प्राप्त [illegible] थी और उन्होंने 'सत्यवती कथा' के साथ इसे भी प्रकाशित कराया है।

ईश्वरदास ने अपनी इस रचना में रचनाकाल आदि का उल्लेख स्पष्ट रूप में किया है। कवि ने 'स्वर्गारोहिणी कथा' की रचना 'सत्यवती कथा' के एक वर्ष पूर्व संवत् १५५७ में की थी।[3] 'जोगिनिपुर दिल्ली वडथाना साहिसिकंदर में सुलितान'[4] वाली अर्धाली यहाँ भी है। बीच-बीच में यथावसर कवि ने अपना नाम ईसर 'ईसरदास काएथ' इस रचना में भी जोड़ा है, जिससे 'स्वर्गारोहिणी कथा' के ईश्वरदास द्वारा लिखित होने में कोई संदेह नहीं रह जाता।[5]

सौभाग्यवश, कवि ने इस रचना में अपने पूर्वजों और अपने निवास स्थान के विषय में भी कुछ लिख दिया है जो महत्त्वपूर्ण है। कवि ने लिखा है कि जम्बू द्वीप के बीच काशी नगरी है जहाँ अनेक तीर्थ हैं और जहाँ धर्म की राशि है। उस भरतखंडिका का वर्णन नहीं किया जा सकता जहाँ अनेक लोग बैठे रहते हैं। हमारे पूर्वज वहाँ बसते थे। (उनमें से एक) बड़े पंडित थे जिनका नाम गोंगो था। जाको सभी लोग जानते थे। वे परोपकारी और प्रमाण वचन वाले थे।

---

१ दे० पृ० १११ परिशिष्ट, वही।

२ सुरजदास सोता पद गायो, ऊधा प्रथ हरिसिंघ देव गायो। ८ स्वर्गा० वही।

३ दे० सन्दर्भ, क्रमांक १, पृष्ठ २८।

४ दे० छन्दक्रमांक २, ३, ४, ६, ९, २१ स्वर्गा०।

५ जंबू दीप मध्ये बसै कासी, तीर्थ अनेग धर्म के रासी,

गाजीपुर में तिलकसिंह के मण्डल में जाकर बस गये। ईश्वरदास ने गागो के अतिरिक्त अपने जिन पूर्वजों का नाम लिया है वे इस प्रकार हैं—हरदासी, रुपई, नदन, रतन, परागु, बीरभान, जुडई, गयान, देवी, भोपति, नगदू पलटू इत्यादि। अपने पूर्वजों का उल्लेख ईश्वरदास यह कह कर समाप्त करते हैं कि महापुरुषों (अपने पूर्वजों) का कहाँ तक वर्णन करूँ। सभी राम के दास थे। उनके पश्चात् ईश्वरदास ने कथा को प्रकाशित करना (रचना) प्रारम्भ किया।[1]

इस उल्लेख से इस धारणा का निराकरण हो जाता कि है कि ईश्वरदास दिल्ली गए थे और उन्होंने अपने ग्रंथो की रचना वहाँ की थी। कवि ने दिल्ली जाने का कोई संकेत नहीं किया है।

४४ कवि ने अपने समय में प्रसिद्ध कवियों—लखनसेनि, सूरजदास, हरि सिंह, जैन्देव, डडकुमार (?) का उल्लेख किया है।[2] इन्हीं सुरजदास की रचना

---

१ जनू दीप मध्ये बसै कासी, तीथ अनेग धम के रासी।
वैसे लोग तह बरनि न जाई, भरनि कहिका बरनि न गाई
ध य लासी सिरजी तिपुरारी, पर पुरुख तह कीत हमारी
पुरुव हमारि बसै तिहि ठाऊ खरे पडित तेहि गोगो नाऊ
तिन कर बास सवै कहु जाना, पर उपकार बचन परवाना
जो गाजीपुर परगना पचोत्र कहीं बखानि
तिलक सिंघ के मडन बसे लोग तह जाइ।७
तिन्ह के बस भये हरदासी, कुल के राजा गवने आओ
आनदी ब्रत कर नेवासा, बना सन्फल ति हे बिलासा
रुपई न न रतन परागु रसिक रानी खरग लागु
बीरभान औ जुडई गयान देवी भोपति हरख भवान
नगदू औ पलटू कुल तारा मान महस ऊड मति आरा
महा पुरुख बरनौं कहा सबै राम के दास
ईसरदास तेहि पाछे कथा कीन्ह परगास।
—८ स्वर्गा०

२ व्यास बालमुनि बुधि के साका, खड अठारह आगम भाखा
कालिदास अमरन्ध कीन्हा लखनसेन पडित कवि कीन्हा
सुरजदास सीताम्ब गायो ऊमा प्रय हरिसिंघ देव गायो
कीन्ह धय जै बैताल पचीसी जन्देव तिहिन कृस्न चौबीसी
बिपरीति भाँति डड कुमारा
—४ वही।

'राम जन्म' की भाषा का अध्ययन इस प्रबंध में किया गया है। 'सुरजदास' के नाम से एकादशी कथा की उस प्रति का भी उल्लेख हो चुका है जो ईश्वरदास की इसी नाम वाली रचना से मिलती जुलती है।[1] जहा तक स्वर्गारोहिणी की भाषा शैली का प्रश्न है वह सत्यवती कथा के समान है।

किन्तु यह रचना भी आद्यन्त शुद्ध नहीं है। डॉ० शिवगोपाल मिश्र ने लिखा है कि 'स्वर्गारोहण के अन्तिम अंश हमें कतिपय परिवर्तनों के साथ 'विष्णु चरित्र' नामक अन्य काव्य में मिलते हैं।[2] डॉ० मिश्र ने विष्णुचरित्र की एक हस्त लिखित प्रति से अंतिम अंश 'परिशिष्ट' में उद्धृत किया है। 'स्वर्गारोहिणी' के अन्तिम अंश से थोड़ा बहुत साम्य इस उद्धृत अंश से भी है। ज्ञात होता है कि 'स्वर्गारोहिणी कथा' का अन्तिम अंश 'कलिजुग महिमा वर्णन' प्रक्षिप्त है। यह ध्यान देने की बात है कि इस कलिजुग महिमा वाले अंश में 'ईश्वरदास' का नाम कहीं नहीं मिलता। 'कलिजुग महिमा' जहां प्रारम्भ होता है उसके थोड़ा ऊपर ही एक दोहे में ईश्वरदास का नाम आता है। इसलिये वहीं तक का अंश ईश्वरदास द्वारा रचित माना जा सकता है क्योंकि न तो किसी अन्य कवि की लिखी हुई स्वर्गारोहिणी नाम की कोई रचना मिली है और न अंतिम अंश (कलिजुग महिमा वर्णन) को छोड़कर इसका और कोई अंश किसी अन्य रचना में मिलता है।

इन तथ्यों को ध्यान में रख कर स्वर्गारोहिणी कथा को हमने ईश्वरदास की प्रामाणिक रचना माना है और प्रस्तुत अध्ययन में उसे सम्मिलित करना उचित समझा है।

---

१ दे० परिशिष्ट, ईश्वरदास की सत्यकथा द्वितीया

२ दे० परिशिष्ट, वही।

# मिरगावत ( मिर० )

४५ लोकप्रियता की दृष्टि से मिरगावत सौभाग्यशाली काव्य रहा है। 'अध कथानक' के लेखक बनारसीदास ने मिरगावत के रचनाकाल से लगभग १०० वर्ष पश्चात् लिखा है कि वे विपन्नावस्था में हाट बाजार न जाकर घर में बैठे रहते थे और मधुमालती मिरगावती नामक पोथियों का पाठ किया करते थे। यही नहीं रात्रि के समय दस बीस आदमी उसे सुनने के लिये आते थे जिन्हें वे बाँच कर सुनाया करते थे।[1] प० परशुराम चतुर्वेदी के अनुसार 'इसकी प्रथम चर्चा (आधुनिक काल में) कदाचित् सन् १९०० ई० की खोज रिपोट में की गई थी।[2] हिन्दी के अनेक विद्वानों और इतिहासकारों ने इस काव्य की चर्चा की है।[3] किन्तु कुतबन की इस कृति पर प्रामाणिक और सम्यक प्रकाश डालने का श्रेय पटना विश्वविद्यालय म इतिहास विभाग के अध्यापक प्रो० अस्करी को है। उन्हें दिल्ली के खानकाह में सुरक्षित 'मिरगावत' की एक हस्तलिखित प्रति

---

१ तब घर में बैठे रहैं जाहि न हाट बाजार,
मधुमालति मिरगावती पोथी दोइ उदार
ते बाचहि रतनी समै आवहि नर दस बीस,
गावहिं अरु बातें करहिं नित उठि देहिं असीस
—पृ० २३५, अर्धकथानक, प्रकाशक, हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर (प्राइवेट) लिमिटेड बम्बई, १९५७ ई०

२ पृ० ५६ हिन्दी के सूफी प्रेमाख्यान पर उल्लिखित, प्रका० वही, १९६४।

३ पृ० ९४, हिन्दी साहित्य का इतिहास, पं० रामचन्द्र शुक्ल, नवाँ संस्करण।
पृ० २६८, हिन्दी साहित्य, डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदी, प्रथम संस्करण।
पृ० ८६ भारतीय प्रेमाख्यान की परम्परा, प० परशुराम चतुर्वेदी, १९५६।
पृ० १३९ जायसी के परवर्ती सूफी कवि और काव्य, डॉ० सरला शुक्ल सं० २०१३ वि०, लखनऊ।

आर्कियोलाजिकल विभाग के अधिकारी श्री देसाई से प्राप्त हुई। इस प्रति में ६० पृष्ठ सुरक्षित है और प्रत्येक पृष्ठ में १७ १८ पंक्तियाँ है। प्रति का प्रथम पृष्ठ अप्राप्य है। इस प्रति का रचनाकाल भी अज्ञात है। किन्तु देखने में वह प्राचीन ज्ञात होती है। प्रति नस्तालीक लिपि में लिखी गई है।[1] प्रो॰ अस्करी ने तद्विषयक अपने लेख में कृति, कवि, उसके आश्रयदाता का विशद् विवेचन किया और काव्य का उद्धरणबहुल सार भी प्रस्तुत कर दिया है जिससे काव्य का स्पष्ट स्वरूप प्रकट हो जाता है।[2]

४६ रचनाकाल

कवि ने रचनाकाल का उल्लेख कर दिया है जिसमें यह निश्चित रूप से ज्ञात हो जाता है कि मिरगावत की रचना ६०९ हि० (१५०३ ४ ई०) में हुई।[3] कुतबन के अनुसार यह रचना पहले से जनता में प्रचलित थी। उन्होंने इसे सयोग शृंगार वीर रस से युक्त करके और इसका अर्थ खोलकर लोगों के सम्मुख सम्वत् १५६० में रखा। काव्य भादों महीने के कृष्ण पक्ष षष्ठी तिथि को समाप्त हुआ।[4] काव्य के एक प्रारम्भिक छ द के अनुसार ग्रंथ की रचना में कुल दो महीने दस दिन लगे थे।[5]

४७ कवि और उसके गुरु

मिरगावत के प्रारम्भ में कवि ने अपने गुरु का स्मरण किया है। इसी प्रसग में कवि ने गुरु का नामोल्लेख भी किया है। शेख बुढ़न जगत् में सच्चे पीर है। उनका स्मरण करते ही शरीर शुद्ध हो जाता है या शरीर में सुधि आ जाती है। कुतबन ने उनके चरण धरे। सुहरावर्दी दोनो जगत् में निर्मल हैं। शेख बुढ़न के सम्पर्क से कुतबन के पुराने और नये दोनो पाप धुल गए। उनका पीर

---

१ दे० कुतबन्स मृगावत—ए यूनीक मैनुस्क्रिप्ट इन परशियन स्क्रिप्ट द जर्नल ऑफ दि बिहार रिसर्च सोसाइटी, खड ४, १९५५ ई०।

२ वही।

३ इह के राज यहरे हम कहे, औत नो जो सवत अहे। १० मिर०

४ साहि कथा अहो आगे सिंगार वीर रस कहो।
पुनि हम खोलि अरथ सब कहा लघु दीरघ कौतुक महो रहा।
जहिय हुतै पन्द्रा से साठा, तहिया यह जो चौपई गाँठो। ४४३ मिर०

५ [redacted] रे मास दिन दस मंह जोरत यह ओराउत आइ।
एक-एक बोल माति जस पिरोवा कहता चित मन लाइ। १० मिर०

सबसे बड़ा है। इसने जिसको रास्ता दिखाया वह गन्तव्य एक निमिष में पा गया।[1] इसमें कोई सन्देह नहीं कि ऐसी स्तुति केवल गुरु की ही की जा सकती थी।

ये शेख बुढ़न कौन थे इस विषय में मतभेद है। पं० रामचन्द्र शुक्ल ने कुतबन के गुरु के विषय में लिखा है कि 'ये चिश्तीवंश के शेख बुरहान के शिष्य थे और जौनपुर के बादशाह हुसेनशाह के आश्रित थे।[2] डॉ० सुकुमार सेन ने बांगला साहित्येर इतिहास में कुतुबन के गुरु का नाम बुरहान और उन्हें चिश्ती वंश का बताया है।[3] किंतु शुक्ल और सेन में से किसी ने अपनी सूचना के आधार का उल्लेख नहीं किया है। अपने गुरु का जो उल्लेख कुतबन ने किया है उसमें सुहरावर्दी उल्लिखित है।[4] श्री अस्करी कुतबन के गुरु को सुहरावर्दी सम्प्रदाय से सम्बद्ध मानते हैं।[5] श्री अस्करी के अनुसार कुतबन के गुरु शेख बुढ़न (?) जौनपुर के प्रसिद्ध संत मुहम्मद ईसा 'ताज' के योग्यतम आध्यात्मिक शिष्य और उत्तराधिकारी थे। संत मुहम्मद ईसा 'ताज' के भाई अहमद ईसा 'ताज' की समाधि बिहार शरीफ़ के मैसापुर मुहल्ले में स्थित है। शेख बुढ़न उत्तर प्रदेश के अजोली नामक कस्बे के रहने वाले थे और वहां उनकी समाधि बनी हुई है। उनके मृत्युकाल के विषय में कोई जानकारी नहीं है।[6]

शेख बुढन शत्तारी नामक एक व्यक्ति का उल्लेख आइने अकबरी में भी हुआ है।[7] उनके विषय में कहा गया है कि वे अब्दुल शत्तारी के वंशज थे और सिकन्दर लोदी के समकालीन थे। पं० परशुराम चतुर्वेदी का विचार

---

१ शेख बुढन जग साँचा पीरू, नाउं लेत सुध होइ सरीरू।
कुतबन नाउँ लै रे पा धरे सुहरवर्दी दुहुँ जग निरभरे।
पहिले पाप धोइ सब गए जो रे पुरानें ओ सब नए।
नौ के आउ भएउ अवतारा सब सउँ बड़ा जो पीर हमारा।
जेहि कहँ बाट दिखाई होई एक निमिख मँह पहुँचे जाई। ५ मिर०

२ पृ० ६४, हिन्दी साहित्य का इतिहास, नवां संस्करण, नागरी प्र० स० काशी, सं० २००६।

३ पृ० ५६३, बांगला साहित्येर इतिहास, सन् १९५० ई०।

४ दे० सन्दर्भ, क्रमांक १।

५ दे० पृ० ६, कुतबन्स मृगावत पर्शियन स्क्रिप्ट।

६ पृ० ७, वही।

७ दे० पृ० ४७, हिन्दी के सूफी प्रेमाख्यान।

है कि 'आइने अकबरी' के शेख बुढन का वास्तविक नाम 'शेख बोधन' है क्योंकि 'अखबारुलअसाफिया' एवं 'अखबारुलअख्यार' में शेख बोधन नाम आया है।[१] इसके अतिरिक्त 'आइने अकबरी में उल्लिखित शेख बुढन सत्तारी थे जबकि कुतबन ने अपने गुरु को सुहरावर्दी शाखा से सम्बद्ध बताया है। प्राप्त जानकारी के आधार पर कुतबन के गुरु के विषय में केवल यही कहा जा सकता है कि उनका नाम शेख बुढन या बोधन था और वे सुहरावर्दी थे।

४८ शाहेवक्त

कुतबन ने शाहेवक्त की प्रशंसा खुलकर की है। शाह हुसेन बहुत बड़ा राजा है। छत्र सिंहासन उसी पर छाजता है। वह बहुत बड़ा पंडित बुद्धिमान और सयाना है, पोथे बाँचता है और सारे अर्थ जानता है। वह युधिष्ठिर के समान धर्मवान् है। हम तो परछाईं मात्र हैं जगत् का प्राण तो वही राजा है। वह बहुत दान देता है। दान देने में उसकी समानता बलि और कर्ण भी नहीं कर सकते। जहाँ तक गंधर्व राज्य करते हैं, वहाँ तक के लोग उसके द्वारा की और साका करते हैं। ऐसा धार्मिक सुजान कहीं नहीं देखा गया इत्यादि।[२]

कवि के समसामयिक हुसेनशाह नामक दो शासक हुए हैं। जौनपुर का हुसेनशाह शर्की जो १४५८ ई० के आसपास गद्दी पर बैठा[३] और १४९४ ई० में सिकन्दर लोदी द्वारा पराजित होकर अपना राज्य खो बैठा।[४] दूसरे हुसेनशाह का पूरा नाम अलाउद्दीन हुसेनशाह था जिसने बंगाल में १४९३ ई० से १५१९ ई० तक राज्य किया।[५] संयोग से ये दोनों हुसेनशाह एक-दूसरे से सम्बद्ध थे।[६] कुतबन ने मिरगावत का रचनाकाल ९०९ हि० अर्थात् १५०३-४ ई० बताया है। जौनपुर का शासक हुसेनशाह इससे कई वर्ष पूर्व अपना राज्य गँवा चुका था और अपने नामराशि सम्बन्धी बंगाल के शासक की शरण में चला गया था।[७] कुतबन ने शाहेवक्त की प्रशंसा जिस ढंग से की है उससे यह नहीं प्रकट

---

१ वही।

२ पृ० ४७, हिन्दी के सूफी प्रेमाख्यान

३ वही, पृ० ४९।

४ पृ० ७, कुतबन्स मृगावत पर्शियन स्क्रिप्ट

५ वही।

६ पृ० ९, वही।

७ साहि हुसेन आहि बड़ राजा छात सिंघासन इन्ह पै छाजा
पंडित औ बुधिवंत सयानौ पोथा बाँचि अरथ सब आना

होता कि वे पराजित आश्रयदाता की प्रशंसा कर रहे हैं। पं० परशुराम चतुर्वेदी का अनुमान है कि कुतबन ने शाहेवक्त के रूप बंगाल के शासक की प्रशंसा की है।[१]

चतुर्वेदी जी ने लिखा है कि हुसेनशाह शर्की की मृत्यु कहलगाँव में सन् १५०० ई० में हो गई थी।[२] उन्होंने इस सूचना का आधार नहीं बताया। श्री अस्करी ने कुतबन सम्बन्धी अपने लेख में बताया है कि सन् १४९४ ई० में पराजित हो जाने पर भी हुसेनशाह शर्की लगभग १६ वर्षों तक और जीवित रहा क्योंकि सन् १५०४ ई० तक उसके सिक्के मिलते हैं।[३] यही नहीं, इस बीच में उसने अपने समधी की सहायता से अपना खोया राज्य प्राप्त करने का प्रयत्न भी किया था।[४] इसके अतिरिक्त यह भी स्मरणीय है कि हार जाने पर भी वह अपने सम्बन्धी का सम्मानित अतिथि था।[५] और उसका राजकीय वैभव बना था। ऐसी स्थिति में शाहेवक्त के रूप में कवि द्वारा उसका वर्णित होना असम्भव नहीं है। अस्तु

४९ जो हो, काव्य का रचनाकाल ९०९ हि० १५०३ ई० निश्चित है और इसीलिये रचना से प्राप्त अंश की भाषा का विवेचन हमने इस प्रबन्ध में किया है। इस काव्य की भाषा का अध्ययन हमने डा० माताप्रसाद गुप्त द्वारा सम्पादित किंतु अप्रकाशित उस अंश के आधार पर, जिसका उपयोग करने की अनुमति उन्होंने मुझे दे दी थी, तथा डा० शिवगोपाल मिश्र द्वारा सम्पादित (मिर० शिव) के आधार पर किया है। डा० मिश्र का सम्पादित संस्करण हिंदी साहित्य सम्मेलन प्रयाग द्वारा संवत् १९९५ में प्रकाशित हुआ है।

---

परम दुलिप्टल इन्द्र बड़े आजा हम परछाहि जीउ जग राजा
दान देइ बहु गिनति न आवा, बलि और करन न सरबरि पावा
राज जहाँ लगि गयरप अहही सेवा करहिं बार सब यहही
चतुर सुजान भास सब जानों अइस न देखउ कोइ।
सभा बिनव सब काम दे पुनि देखा तो सोइ। ६ मिर०

१ दे० पृ० १९० १९१, द डेल्ही सलटनट, भारतीय विद्या भवन बाम्बे, १९६० ई०।
२ पृ० ६ कुतबन्स मृगावत पर्शियन स्क्रिप्ट
३ पृ० २१५, द डेल्ही सलटनट
४ दे० पृ० ६ कुतबन्स मृगावत पर्शियन स्क्रिप्ट
५ पृ० ७ और ६, वही।

# हरिचरित (ह० च०)

५० प्राप्त जानकारी के अनुसार लालचदास और उनके 'भागवत के अनुवाद' की सूचना सर्वप्रथम गिलक्राइस्ट ने अपने हिंदुस्तानी व्याकरण में दी थी।[१] इसके बाद गार्सों द तासी ने हिंदुई साहित्य का इतिहास में उसका संक्षिप्त परिचय दिया। इस परिचय में लालचनाथ को भागवत के रचयिता या उचित रूप में भागवत पुराण जिसके बारह स्कन्धों का एक हिन्दी अनुवाद मिलता है, दशम स्कन्ध के रूपान्तर या अनुवाद के रचयिता' बताया गया है।[२]

'शिवसिंह सरोज' में इनका नाम 'लालनदास' दिया गया है। और इनके विषय में यह सूचना दी गई है कि 'लालनदास ब्राह्मण डलमऊ वाले सं० १६५२ में उत्पन्न हुए। ये महाराज बड़े महात्मा हो गुजरे है। इनके कवित्त शान्त रस में है और हजारा में भी कालिदास ने इनका नाम लिखा है।' सरोज में एक दोहा इस प्रकार मिलता है—

दालिभ रिषि की दलमऊ सुरसरि तीर निवास
तहाँ दास लालन बस करि अकाम की आस

जिससे ज्ञात होता है कि ये डलमऊ के रहने वाले थे।[३]

---

१ तासी ने 'लालचदास हलवाई को गिलक्राइस्ट द्वारा हिंदुस्तानी व्याकरण पृ० ३३५ पर उल्लिखित हिंदुई कवि कहा है। दे० पृ० २७' ७३। डा० लक्ष्मीसागर वार्ष्णेय द्वारा अनूदित 'हिंदुई साहित्य का इतिहास', हिंदुस्तानी एकेडमी, इलाहाबाद, १९५३।

२ वही।

३ पृ० ४४५ शिवसिंह सरोज, चतुर्थ संस्करण।

क्ष हरिचरित सम्पादक आचार्य नलिन विलोचन शर्मा, सहायक सम्पादक श्री रामनारायण शास्त्री—बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, १९६३।

गियसन ने 'द माडन वर्नाक्युलर लिटरेचर आफ हिन्दुस्तान' में सम्भवत 'सरोज' की सूचना के आधार पर यह सूचना दी है—

लालनदास डलमऊ जिला रायबरेली के ब्राह्मण जन्म १५६५ ई० हजारा शान्तरस के कवि।[१]

उपयुक्त उल्लेखो के अतिरिक्त हिन्दी साहित्य के कई विद्वानो ने लालचदास और उनकी रचनाओ का न्यूनाधिक परिचय दिया है।[२] नागरी प्रचारिणी सभा काशी और बिहार राष्ट्र भाषा परिषद पटना की खोज रिपोर्टों तथा यत्र तत्र कई व्यक्तियो के पास इनकी 'रचना हरिचरित' के हस्तलेखों की सूचना मिली है।[३] इनकी एक अन्य रचना 'विष्णु पुराण' की भी सूचना मिली है।[४]

---

१ पृ० ११३ द माडन वर्नाक्यूलर लिटरेचर आफ हिन्दुस्तान का हिन्दी अनुवाद, अनुवादक किशोरीलाल गुप्त।

२ (क) पृ० २२४, कवि सख्या, १४६, मिश्रबन्धु विनोद २०१३ वि०
(ख) पृ० ११८ हिन्दी साहित्य का इतिहास, २००७ वि० प० रामचद्र शुक्ल।
(ग) पृ० ८४१, हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास १९४८ ई० लेखक डा० रामकुमार वर्मा।
(घ) पृ० १९९ हिन्दी साहित्य, २००९ वि० डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी।
(ङ) पृ० २० २२ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय डॉ० दीनदयाल गुप्त।
(च) पृ० ११३, १६ वी शती के हिन्दी और बगाली वैष्णव कवि १९५६ ई० डॉ० रत्नकुमारी।

३, देखिए—(क) हस्तलिखित हिन्दी पुस्तकों का सक्षिप्त विवरण काशी नागरी प्रचारिणी सभा की खोज रिपोर्ट १९०६ ८, ग्रथ स० १८९।

४ (ख) वही खोज रिपोर्ट १९२३ २६ पृ० ९८४।
(ग) वही, अप्रकाशित त्रवार्षिक विवरण १९२६ २८, ग्र० स० ४०१ २।
(घ) प्राचीन हस्तलिखित पोथियो का विवरण (पहला खड) बिहार रा० भाषा परिषद् ग्रथ सं० १८२।
हरिचरित का हस्तलिखित प्रतियाँ नागरी प्रचारणी काशी और हिन्दी सा० स० प्रयाग के पुस्तकालयो में सुरक्षित हैं। मैने ह० च० की एक हस्तलिखित प्रति श्री गात्रिन्द जी ९८, रामबाग, प्रयाग में पास देखी है।
विष्णु पुराण की सूचना के लिए देखिए—

५१ कवि नाम

कवि का नाम सर्वत्र लालचदास मिलता है। शिवसिंह सरोज में अवश्य 'लालनदास' का उल्लेख आता है। किन्तु लालनदास लालचदास से भिन्न कोई अन्य कवि हैं जिनका नाम इनके साथ मिल गया है।[1] शिवसिंह सेंगर और ग्रियर्सन ने उनकी जाति हलवाई को उनका उपनाम समझा था और लालचदास को ब्राह्मण बताया था। किन्तु उनकी जाति के विषय में सन्देह का अवकाश नहीं है क्योंकि उन्होंने अपने को स्पष्ट रूप से 'हलवाई' कहा है।[2]

५२ रचनाएँ

विभिन्न सूचनाओं के अनुसार इनके नाम से निम्नलिखित ग्रंथ मिलते हैं—
(१) भागवत दशम स्कन्ध। तासी ने इन्हें भागवत के रचयिता या उचित रूप में 'भागवत पुराण' जिसके बारह स्कन्ध का एक हिंदी अनुवाद मिलता है, के दशम स्कन्ध के रूपान्तर या अनुवाद के रचयिता कहा है।[3] तासी ने हरिचरित्र का उल्लेख नहीं किया है।

मिश्रबन्धुओं ने लालचदास के दो ग्रंथों का उल्लेख किया। उनका दिया हुआ विवरण इस प्रकार है—

कवि संख्या १४६ नाम लालचदास हलवाई, राय बरेली, ग्रंथ (१) भागवत दशम स्कन्ध की भाष, १५८७ (२) हरिचरित्र (१५८५)[4]

हिंदी साहित्य के अधिकांश परवर्ती इतिहासकारों और विद्वानों ने मिश्र

---

(१) पृ० १४ १५, साहित्य ६ (त्रैमासिक) अक्टूबर, १९५८, प्रो० नलिन विलोचन शर्मा का लेख, 'लालचदास का हरिचरित'

(२) प्राचीन हस्तलिखित पोथियों का विवरण (दूसरा खण्ड)

१ ग्रियर्सन की लालनदास विषयक सूचना (दे० सन्दर्भ क्रमांक १, पृ० ६४) पर उनके अनुवादक श्री किशोरीलाल गुप्त ने यह टिप्पणी जोड़ दी है कि लालच दास हलवाई थे ब्राह्मण नहीं। इसका जन्म १५९५ ई० में कदापि नहीं हो सकता। ये लालनदास, बरेली निवासी, तथा अवन विलास और भरत की बारह मासी रचनाकाल क्रमशः १६४३ ई०, १६३३ ई० के लेखक लाल दास से अभिन्न होते हैं। दे० ना० प्र० पत्रिका, काशी की त्रयोदश खोज विव० (१९२६ २८ ई० ग्र० सं० २६२।

२ विपिन हरन सनन्ह सुखदाई चरन गहे लालच हलुआई। १ ह० च०

३ दे० सन्दर्भ क्रमांक २, पृष्ठ ६३।

४ पृ० २२४ कवि संख्या १४६, मिश्रबन्धु विनोद २०१३ वि०

पुस्तकालय में है। शीर्षक है—व्रजविलास-व्रज भाखा'। उनके अनुसार 'यह वही पोथी है जो 'व्रजविलास' शीर्षक के अन्तर्गत उद्धृत हुई है, और जो कलकत्ता की एशियाटिक सोसाइटी के भारतीय मुद्रित ग्रंथों के सूचीपत्र में गलती से बाबूराम द्वारा रचित बताई गई है किन्तु जो हिंदी की अनेक रचनाओं की भांति इसके केवल सम्पादक हैं।[1] शर्माजी ने इस हस्तलिखित प्रति के विषय मे आगे लिखा है कि मेरी प्रति में हाथ का लिखा हुआ एक नोट है जिसमें कहा गया है कि इस रचना के रचयिता का नाम लालच भी दिया जाता है। श्री शर्मा ने अनुमान किया था कि सम्भवतः लालचदास का वास्तविक नाम व्रजवासीदास था और 'लालच उनका उपनाम या तखल्लुस था।[2]

जाहिर है कि स्वर्गीय शर्मा का यह कथन अस्पष्ट है। 'व्रज विलास' का 'हरिचरित' होना अत्यन्त संदिग्ध है क्योंकि वह भारत के पश्चिमी प्रान्तों की 'पच्छिम देस की भाखा' कही जाने वाली बोली में लिखी गई है। वस्तुतः ये व्रजवासीदास खोज रिपोर्ट १९४१-४३ में उल्लिखित व्रजवासीदास से अभिन्न प्रतीत होते हैं।[3]

५४ विष्णु पुराण

लालचदास द्वारा लिखित एक अन्य काव्य विष्णु पुराण की सूचना बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् के 'प्राचीन हस्तलिखित पोथियों का विवरण' (दूसरा खण्ड) में दी गई है। श्री नलिन विलोचन शर्मा ने लिखा है कि परिषद् संग्रहालय' में इसके दो हस्तलेख सुरक्षित है।[4] विवरण के अनुसार इसमें विष्णु पुराण के आधार पर कृष्ण लीला वर्णन किया गया है तथा कृष्ण जीवन के विभिन्न अंगों पर प्रकाश डाला गया है। परिषद् संग्रहालय की एक प्रति के पृष्ठ खंडित हैं और इसमें रचनाकाल या लिपिकाल के विषय में कुछ नहीं ज्ञात होता है। हाँ दूसरी प्रति में रचनाकाल १५९५ दिया गया है।[5] रचनाकाल विषयक पंक्तियाँ इस प्रकार हैं—

---

१ पृ० २, ह० च० भूमिका।
२ वही।
३ प्र० सं० १९४१-४३।
४ पृ० ७, हरि चरित भूमिका।
५ वही।

पंद्रह सौ पचासो जहाना, कथा आरम्भ किन्ह तहाना
मास असाढ़ कथा अनुसारी, हरिवासर व्रत उजिआरी

मुझे प्रयाग विश्वविद्यालय के शोध छात्र श्री मावित्री जी के पास सुरक्षित 'हरिचरित' की जो प्रति देखने को मिली है, उसमें भी रचनाकाल विषयक पंक्तियाँ लगभग इसी तरह है—

समत पन्दरह से सतासी जहिआ
कथा अरभन कीन्हा तहिआ
मास अषाढ़ कथा अनुसारा
हरी बासर रजनी उजिआरा

विष्णु पुराण के विषय में इससे अधिक सूचना नहीं प्राप्त हो सकी है।

५५ रचनाकाल

तासी ने लालचदास का परिचय देते हुए 'भागवत' का रचनाकाल नहीं दिया था। शिवसिंह सरोज में उनका जन्म संवत् १६५२ दिया हुआ है।[१] ग्रियर्सन ने भी उनका यही जन्म काल बताया है।[२] लेकिन शिवसिंह और ग्रियर्सन की इस सूचना का आधार क्या है यह अज्ञात है।

मिश्र बंधुओं ने भागवत दशम स्कन्ध भाषा का रचनाकाल संवत् १५८५ और हरिचरित की रचना का सम्वत् १५८५ माना है। उनकी सूचना का आधार लाला भगवानदीन की प्रति थी। अपने विवरण में उन्होंने जो पद्य उद्धृत किया है, उसमें पंद्रह सौ सतासी पाठ है।[३] हरिचरित के रचनाकाल की सूचना उन्हें कहाँ मिली, यह नहीं मिलता। प० रामचन्द्र शुक्ल, डा० रामकुमार वर्मा, डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी, सुश्री रत्नकुमारी आदि ने लालचदास की कृतियों का रचनाकाल १५८५ वि० और १५८७ वि० माना है।[४]

कई प्रतियों में हरिचरित का रचनाकाल स० १५२७ वि० मिलता है। हरिचरित की सम्पादकीय भूमिका में उदधृत एक पत्र के अनुसार डा० वासुदेव शरण अग्रवाल ने हरिचरित का रचनाकाल यही (संवत् १५२७ वि०) माना है।[५]

---

१ दे० संदर्भ, क्रमांक ३, पृ० ६३।
२ दे० संदर्भ क्रमांक १ पृ० ६४।
३ पृ० ३, भूमिका, हरिचरित पर उद्धृत।
४ दे० संदर्भ, क्रमांक २, पृ० ६४।
५ पृ० १ भूमिका ह० च०।

श्री नलिन विलोचन शर्मा ने लालचदास की मृत्यु के उपरात हरिचरित को पूरा करने वाले कवि 'आसानन्द' की निम्नलिखित पक्तियो म काव्य के रचना काल का निर्णय करने का प्रयास किया है—

अति प्रजन कथा जब भएउ, सकट प्रान लालच कर भएउ
भगिन करस प्रभु कहु लो लाएसि, सुरसरि निकट अरप जन पाएसि
वोए मन अस्तुति प्रभु लग ठावों त्रिस्न चरित्र भाखा वहु गावा
दसम सकघ भागवत होई कथबघ लहि गाएसि सोई
इहे सोच रहा जिव मोहो समस्त कथा करो पै सोई
एहि विधि विनवो भगवता त्रिस्न चरित्र लौनीन्ह तुग्वा
सवत वैतिक वीति जब गएउ षोडस सन एकोत्तर भएउ
विस्नु कथा उपजावहु भाऊ हरिपद लीन्ह आसानन्द नाऊ।[1]

इन पक्तियो की व्याख्या करते हुए श्री शर्मा ने लिखा है कि 'आसानन्द का रचनाकाल स० १६७१ वि० है। रचनाकाल के प्रसग में यह पक्ति—'सवत् वैतिक बीति जब गएउ षोडस सत एकोत्तर भएउ' यह भी सिद्ध करती कि है कि यही लालचदास का निर्वाण काल था। सवत् १५२७ वि० में लालचदास ने जिस ग्रंथ की रचना प्रारम्भ की थी उसे सवत १६७१ तक पूरा नही कर पाए और १४४ वर्षों तक लिखते रहे। यह स्पष्टत अविश्वसनीय है। १५८७ को रचना काल मान लेने पर यह निष्कर्ष निकलता है कि लालचदास प्राय ८४ वर्षों तक जीवनपर्यन्त हरिचरित की रचना में लगे रह। कवि की दूसरी रचना 'विष्णु पुराण' के रचनाकाल के सम्बन्ध में १५८५ वि० भी सिद्ध करता है कि हरि चरित में १५२७ वि० अशुद्ध पाठ है'।[2]

'सवत् वैतिक बीत जब गएऊ' का अथ होना चाहिए जब कई सवत् बीत गए अर्थात् लालचदास की मृत्यु के कई वर्षों के पश्चात् आसानन्द ने उनके छोडे हुए काम में हाथ लगाया। इस पक्ति स यह अथ लेना कि लालचदास की मृत्यु भी उसी सवत् में हुई थी गलत मालूम पडता है। आश्चर्य कि शर्माजी ने 'षोडस सन एकोत्तर' से १६०० और १ अर्थात् सम्वत् १६०१ अर्थ न लेकर १६७१ अर्थ लिया।

५६ मेरे विचार से हरिचरित' के रचनाकाल का सधान हम हरिचरित की 'सभै विर्नव नाम भी तवहो' पक्ति स लगा सकते हैं। 'विलम्ब नामक सवत्सर

---

१ पृ० ८, भूमिका ह० च० पर उद्धृत।
२ पृ० ८, भूमिका ह० च०।

६० वर्षों में एक बार आता है। गणना के अनुसार उसे सं० १५८२ में पड़ना चाहिए। पुरानी कैथी लिपि में 'पच्यासी' का पच्चासी पढ़ लिया जाना असंभव नहीं है। 'सत्ताइस' और 'सतासी' पाठ लिपिकारों के प्रमाद से आ गए होंगे। लालचदास ने हरिचरित की रचना संवत् १५८२ में प्रारम्भ की और दसवध लिखने के पश्चात् उनकी मृत्यु हो गयी और कई वर्षों के उपरांत संवत् १६०१ में आसानन्द ने लालचदास द्वारा छोड़े गए कार्य को आगे बढ़ाना प्रारम्भ किया।

हरिचरित का रचनाकाल संवत् १५२७ से लेकर संवत् १५८७ के बीच कभी हो उसका रचनाकाल पद्मावत के पूर्व है, अतः प्रस्तुत अध्ययन में इसे सम्मिलित किया गया है।

## खोज रिपोर्टों द्वारा सूचित अन्य रचनाएँ

५७ प्राचीन अवधी की कुछ रचनाओ की सूचना खोज रिपोर्टों मे उपलब्ध होती है। ये रचनाएँ न अभी प्रकाशित हुई हैं और न इनके विषय में कही विस्तृत सूचना मिलती है। नीचे खोज रिपोर्टों में दिए गए विवरणों के आधार पर उनका परिचय दिया जा रहा है —

५८ (१) लखनसेनी का हरिचरित विराट पव

ईश्वरदास की रचना 'स्वगरोहिणी कथा' पर विचार करते समय हमने देखा है कि लखनसेनि ईश्वरदास द्वारा स्मृत कवियो में से है।[1] नागरी प्रचारिणी पत्रिका की खोज रिपोर्टें देखते हुए मुझे लखनसेनी नामक कवि और उनकी रचना 'हरिचरित विराट पव' की सूचना मिली।[2] लखनसेनी की सूचना का जितना अश खोज रिपोट में उद्धृत किया गया है उससे उनकी रचना का काल, कतिपय पूववर्ती और समसामयिक कवियों तथा सामाजिक परिस्थिति इन सब का थोडा बहुत परिचय प्राप्त हो जाता है। कवि ने जौनपुर नरेश इब्राहिम के शासनकाल में काव्य की रचना स० १४८१ में की।

> बादिशाहि जे बीराहिम साही, राज करहि महि मडल माहो
> आपुन महाबली पुहुमी धावै, जउनपुर मह छत्र चलावे
> सवत चौदह सइ एकासी, लपनसेनी कवि कथा प्रग (?) सो।[3]

जौनपुर के इतिहास से ज्ञात होता है कि सन् १४०२ ई० में मुबारक शाह की मृत्यु हुई और अमीरों ने इब्राहिम शाह को सिंहासन पर बैठाया। इब्राहिम

---

१ लखनसनि पडित कवि कीन्हा। ४, स्वर्गा०

२ पृ० ५१, नागरी प्रचारिणी पत्रिका काशी, वष ५६, स० २००८।

३ देखिए परिशिष्ट

शाह ने १४०२ ई० से १४४० ई० तक शासन किया।[1] लखनसेनी ने उसी के शासनकाल संवत् १४८१ (सन् १४२४ ई०) में अपने काव्य की रचना की। खोज विवरण में उद्धृत अंश का प्रारम्भिक भाग थोड़ा अस्पष्ट है। विवरण का साराश इस प्रकार है—

*५६ बादशाह इब्राहिम शाह जो महिमंडल पर राज्य करता है स्वयं महाबली है और पृथ्वी पर विचरण करता है। जौनपुर में अपना छत्र चलाता है। संवत् १४८१ में लखनसेनी कवि ने कथा प्रकाशित की। सभी गुणी समाप्त हो गए तो बैजलसिंह राजा के पास गए। बैजल उस प्रसन्न हुए और उनका जी वहीं रम गया। लखनसेनि ने भाषाबद्ध किया कथा को ( इसकी कुछ पंक्तियों का अर्थ नहीं खुलता वे सम्भवतः काव्य की प्रशंसा में लिखी गयी है) बीलेस्वर अनुक्राम जो तेजराशि है और राजाओं के कुल धर्म को निभाने वाले हैं, लखनकुमार उन्हीं का पुत्र है। वह दुर्जन रूपी हाथियों के लिये सिंह के समान है।*

*कंठ में सरस्वती बसें और हृदय में गणेश। लखनसेनि उस देश में नहीं बसते है। वह देश धन्य है (व्यंग्य)। लखनसेनि कवियों के बीच आए तो बड़े बड़े कवि लज्जित हो गए। धर्म और सतयुग के राजा गए। बलि के कार्य के लिए देवीपुर गए (?) कुतीनरेन्द्र धनसेनि गए। देव गणेश भोजपुर गए। जयदेव स्वर्ग की राह चले और धर्म सुरपति के भाट (होकर) गए। नगर के नरेन्द्र उनारी गए और विद्यापति की सवारी गई। जो नगर में अमृत कुंड की थाह लेते थे वे अब निर्धनता के कुंड में नहाते हैं। उन पापियों का स्थान खोजता है जिन्होंने जन्म भर (भगवान का) नाम नहीं लिया। उन पापियों को जिन्होंने हरिनाम नहीं लिया। धर्म का प्रतिदिन ह्रास हो रहा है। जन परिजन ने वह देश छोड़ दिया जहाँ उपभवन (?) नरेश बसता है। भोंहें मन्थ जो कान के पास लगे रहते थे (कान फूकते थे (?) वे काज नहीं अकाज ही जानते थे। सभी धर्मात्मा कपटी हो गए। खोटे वैद्य रोग नहीं चीन्ह पाते। बँधा हुआ कुंजर भूखों मरता है और गधे को आदरपूर्वक सेविन करके चराया जाता है। चंदन काट कर करील लगाए जाते हैं और आम काट करके बबूल उगाए जाते हैं। कोकिल, हंस, मंजार (मजीर ?) मारे जाते हैं और कौवे यत्नपूर्वक पाले जाते हैं। ससार सारिका के पंख उखाड़कर मुर्गे पालता है। लखनसेनि वहाँ नहीं बसता चाहे उधार माँग कर भोजन करना पड़े।*

चौसा नगर जगत में प्रसिद्ध है। वहाँ गोरखसिद्ध का रामराज है। वे जय

---

१ पृ० १८७ १८८ द डेलही सल्टनेट, भारतीय विद्या भवन, बम्बई।

जय कह कर जब विग्रह पड़ाते है तो शेष कांपते हैं और धरनी लड़खड़ाने लगती है। वहाँ राजा बड़नदन राज करते हैं जो दूसरे राम बनकर उत्पन्न हुए है। घारा खान और चौरासी मीरा को उन्होंने गया के तीर मारा। उनके पुत्र पूरनमल है जो शत्रु के हृदय को सालने में महाबली हैं। पूरनमल के ठाट में से चरती हुई साठ गायो को बाँधा। कवि ने कौतुकवश विराट की विविधतापूर्ण कथा को सुरस काव्य में बाधा।[१]

ज्ञात होता है कि कवि ने अपनी जन्मभूमि की दुर्दशा से तंग आकर वह स्थान छोड़ दिया था और काव्य चौसा नगर में लिखा था। उद्धृत अंश में कई आश्रय दाताओं (?) का उल्लेख है। डोनेस्वर अनुकाराय, उनके पुत्र लखन कुमार तथा चौसा के राजा बड़नदन तथा उनके पुत्र पूरनमल का उल्लेख कवि ने किया है।

रचना की भाषा अवधी है। कवि जौनपुर राज्य का निवासी था। अतः अवधी में रचना करना उसके लिये अस्वाभाविक नहीं था। लिपिकाल संवत् १८८७ है।

६० हिंदी साहित्य सम्मेलन प्रयाग के संग्रहालय में लखनसेनि नामक कवि द्वारा रचित 'विराज पर्व' नामक काव्य सुरक्षित है।[२] किन्तु उसमें कवि की आत्मपरिचयात्मक पंक्तियाँ नहीं हैं। शाहेवक्त का भी कोई उल्लेख नहीं है। हो सकता है कि किसी लिपिकार ने प्रारंभिक पंक्तियों को कथा की दृष्टि से अनावश्यक समझ कर छोड़ दिया हो। किंतु इस विषय में बलपूर्वक कुछ कहना तभी सम्भव होगा जब सभा और सम्मेलन की प्रतियों का मिलान कर लिया जाए।

६१ (२) भीमकवि का डगव पुराण—

नागरी प्रचारिणी पत्रिका के एक अंक में 'डगवे पुराण' और उसके रचयिता भीम की सूचना दी गई है।[३] यहाँ उसी विवरण के आधार पर रचना का परिचय दिया जा रहा है।

जब संवत् १५५० हुआ और दुमुख नामक सम्वत् बीत गया और श्रावण शुक्ला सप्तमी आई तब भीम ने डगवै की कथा सुनाई। उनका ( कवि का ) कौन सा ठाँव है। कौन सा उनका देस है ? और कौन सा गाँव है जहाँ ये कवि कवीश्वर विचरण करते हैं ? वहाँ कौन भूपाल बसता है ? पृथ्वी के धर्म का प्राण स्वरूप

१ दे० परिशिष्ट लखनसेनी का हरिचरित्र विराट्पर्व

२ ग्रंथ स० २१२८, वेष्टन संख्या १११० ।

३ पृष्ठ ५१, नागरी प्रचारिणी पत्रिका काशी, वर्ष ५६, स० २००८ ।

५

एक दश है जहाँ निमल रह ? ) बसते हे। कवि नष्ट हो आए कौन उस दोष दे ? यदि वह नाम न उल्लिखित करे ? कविता का वहाँ उत्पत्ति हुई। उनका कौन नगर है उसकी क्या जाति है ? उस सब अमरपुर कहते हे। उसे वसुक इद्रदेव ने प्राप्त किया ? वहा जाति के कायस्थ करन कुवेह ? थे जो कलि में नेम आचार का पालन करते थे। उनके वखीर पुत्र नौरतन हुए जो अत्यन्त प्रचण्ड और सु दर शरीर के थे। वीर ने मत मतग को पृथ्वी पर पछाड दिया। तब सबने उसको गवरह (गौरव) लिया। उसी कुल में बरियार भीम उत्पन्न हुए वे कुछ कथा कहना चाहते है। भारत की डगवे कथा का गायन करना चाहते है।[८]

पत्रिका में विवरणकार ने लिखा है कि जान पड़ता है कि रचयिता अमर नगर के निवासीऔर वसुक इद्रदेव कायस्थ के पुत्र नौरतन के कुल मे उत्पन्न हुए थे।

उदधृत अश की भाषा अवधी है।

६२ (२) पुरुषोत्तमदास का जमिनी पुराण—

नागरी प्रचारिणी पत्रिका काशी के हिंदी ग्रन्थो के तेरहवें त्रवार्षिक विवरण (१६२६ २८) म पुरुषोत्तमदास के जमिनी पुराण की यह सूचना दी गयी है—

सख्या ३६३ जमिनी पुराण रचयिता— पुरुषोत्तमदास (दास) कागज देसी, पत्र २६७ आकार १५ ६ इच, पक्ति (प्रति पृष्ठ ११, परिमाण (अनुष्टुप)—४८००, पूण रूप अत्य त जीण पद्य लिपि नागरी रचनाकाल स० १८५२, १७६५ ई० लिपिकाल स० १८५८ १८०१ ई० प्राप्ति स्थान श्रीकृष्ण बिहारी मिश्र माडल हाउस लखनऊ।

उपयुक्त विवरण के अनुसार इस ग्रन्थ का रचनाकाल सवत् १८५२ वि० है। विवरणकार ने ग्रथ का यह रचनाकाल 'अन्त में उद्धृत इस वाक्य के आधार पर दिया है—'इति श्री महाभारत अस्वमेध के पवनि राजा ज य सपूर्ण वरणन नाम पट भाव सभी घ्याय ४६ इति श्री जयमुनि कथा समाप्तम सवत् १८५२ चैत्रमास कृस्न चतुर्थी चद्रवासरे लेषनीयों पितवर भाट अस्थान विरनाउ।

६३ वस्तुत विवरणकार ने लिपिकाल को रचनाकाल समझ लिया है। लिपिकार ने अपना नाम पितवर भाट बताया है और अपना स्थान 'विरनाउ'

---

८ द० परिशिष्ट भीम कवि का डगवेपुराण।

बताया है। सौभाग्यवश हमारे अनुमान की पुष्टि चौन्हवें त्रैवार्षिक विवरण ( सन् १९२९ ३१ ई० ) से हो जाती है। इसमें ग्रंथ का विवरण इस प्रकार दिया गया है—

संख्या २७४ जैमुनी पुराण रचयिता पुरुषोत्तमदास ( दादरपुर ) पत्र १६०, आकार १०$\frac{1}{2}$ × ४$\frac{3}{4}$ इंच पंक्ति प्रति पृष्ठ ८ परिमाण (अनुष्टुप) ३८४०, खंडित रूप बहुत पुराना, लिपि नागरी, रचनाकाल सं० १५५८ १५०१ ई० प्राप्ति स्थान प० कैलाशपतिजी तैलगुरिया पुरोहित ग्राम बिजौली डाकघर बाह जिला आगरा।

ग्रन्थ का प्रारम्भ दोनो हस्तलेखा में समान है, अत कोई सन्देह नही रह जाता कि दोनों हस्तलेख एक ही ग्रन्थ के हैं। द्वितीय प्रति ( १४वें त्रवार्षिक की ) खंडित है और उसमें लिपिकाल नहा दिया हुआ है। इस प्रति का विवरण अत्यन्त सावधानी से दिया गया है। ग्रथ में से ढूँढ कर रचनाकाल सम्बन्धी और कवि परिचयात्मक पक्तियाँ अलग दे दी गयी हैं। इस ग्रन्थ का रचनाकाल सवत् १५५८ है न कि तेरहवें त्रैवार्षिक विवरण में दिया हुआ सवत् १८८२। कवि ने रचनाकाल का उल्लेख इस प्रकार किया है—

सवत् पन्द्रह से अट्ठावन निमन्त्रत माल ( स ) का आवन
शुक्ल पक्ष प्रतिपक्षा सुहावन श्री गोविन्द कथा गुन गावन
उत्तम दिवस चन्द्रकर वारा, मेषक सुज बसत प्रगासा
हरिप्रसाद पुरुषोत्तम दासा, अश्वमेध करि कीन्ह प्रगासा[1]

यही नही कवि ने अपने निवास स्थान, शासक ( सम्भवत आश्रयदाता ) और उसका भी परिचय दिया है। परिचय यहा विवरण में उद्धत रचनाश के आधार पर दिया जा रहा है—

६४ जम्बू द्वीप भरत खड में का यकुब्ज की प्रचण्ड परिपाटी है। वहाँ सतपुरी नामक महास्थान है कौशल देश को सब कोई जानता है। इस देश में निर्मल नीर वाली सरयू के तीर रामपुरी अयोध्या है। अयोध्या में पापो का नाश करने वाला 'सर्गद्वार' नामक स्थान है जहा रामचन्द्र का आसन है। वहाँ से चार योजन दक्षिण, पापहारिणी आदि गोमती बहती है। वहाँ नारायणपुर नामक सुन्दर देश ( इलाका या गाँव ? ) है। जहाँ विकार नरेश बसते हैं। उनके राजकुमार ब्रह्म दधीच सुजान हैं। उनकी समानता करने वाला कोई अन्य राजा अन्य नहीं है। उस इलाके में दादर नामक नगर है जहाँ यतिया और

---

१ दे० परिशिष्ट, पुरुषोत्तमदास का जैमिनी पुराण।

सतियो का बहुत आदर होता है। उस नगर के राजा रुपमल्ल हैं (जिनका वश लेश्य है। वे नित्य धम की उन्नति चाहते हैं। उसी दादर ग्राम में रामभक्त पुरुषोत्तम निवास करते है। पुरुषोत्तम की प्रति वश की विभूति अपने पिता क्षेमा नन्द में बहुत है। क्षेमानन्द के पुत्र पुरुषोत्तम हैं। वे पहले जगन्नाथ गये। वहा जाकर उन्होने कमल नयन भगवान् की प्रदक्षिणा की। फिर अम्बकपुरी में जाकर गुरु किया। उन्होने अपने गुरु रघुनाथ का चरण मनाया जिन्होने उन्हें व्याकरण और निक्षुन (?) पढाया।[१]

खोज रिपोट में दिए गये अश को परिशिष्ट में उद्धत कर दिया गया है।

इतने प्राचीन कवियो का इतना स्पष्ट परिचय कम मिलता है। पुरुषोत्तम कवि अवध प्रदेश के थे, उनको रचना को भाषा अवधी है, जो उनकी मातृभाषा रही होगी।

---

१ दे० परिशिष्ट।

# ध्वनि विचार

## व्यंजन

६५ प्रारम्भिक अवधी में प्राप्त व्यंजन नीचे दिए जा रहे है—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | क | ख | ग् | घ् | | | |
| | च | छ | ज | झ | | | |
| | ट | ठ | ड् | ढ | ड़् | ढ़ | |
| | त् | थ | द् | ध | | | |
| | प | फ | ब | भ् | | | |
| | र | ल | ग (विरल) स | | | | |
| | ह | | | | | | |
| अर्द्ध स्वर | य | व | | | | | |
| अनुनासिक (अनुस्वार) | ङ | ञ | ण | न् | न्ह् | म् | म्ह |

६६ विभाजन

प्रारम्भिक अवधी की रचनाओ में प्राप्त व्यंजनो की वास्तविक स्थिति क्या थी इसे ठीक ठीक प्रामाणिकतापूर्वक आज नहीं बताया जा सकता है। केवल तर्कसंगत अनुमान लगाया जा सकता है। यह अनुमान मुख्यत दो आधारो पर लगाया जा सकता है, ध्वनि सम्बन्धी ऐसे प्राचीन उल्लेखो, जिनसे व्यंजनो की स्थिति पर प्रकाश पड़ता हो तथा आधुनिक अवधी के व्यंजनो की स्थिति के आधार पर।

प्राप्त ग्रीक और भारतीय अभिलेखो तथा प्राकृत वैयाकरणो की सूचनाओ के आधार पर डा० सुनीतिकुमार चटर्जी ने यह विचार प्रकट किया है कि म० भा० आ० के उत्तर काल तक तालव्य स्पर्श व्यञ्जन सवत्र स्पर्श सघर्षी हो गए थे (दे० १३२ ओ० डी० बी० एल)। ग्रीक अभिलेखो में च् के लिए स्, त्स, त, और ज् के लिये ज द् ध्वनियो का प्रयोग हुआ है (दे० १३२ ओ० डी० बी०

एल)। इनके अतिरिक्त वररुचि से लेकर मार्कण्डेय तक के प्राकृत वैयाकरणों ने चवग ध्वनियों के द्विविध उच्चारण का संकेत या उल्लेख किया है। मार्कण्डेय ने लिखा है कि मागधी में च ज का पूर्व य होता है। (च, ज योर्उपरि य स्यात्) चटर्जी के अनुसार संयुक्ताक्षर य्च य्ज निश्चित ही सघर्षी श्रुति के साथ स्पष्ट तालव्य स्पर्श-सघर्षी उच्चारण का द्योतक है (दे० १३२ आ० डी० बी० एल)

डॉ० बाबूराम सक्सेना ने दिखाया है कि आधुनिक अवधी में च छ ज् झ का उच्चारण स्पर्श संघर्षी है (दे० १२ ए० अ)। इसलिये इस बात की पूरा सम्भावना है कि विवेच्यकाल में इनका उच्चारण स्पर्श सघर्षी था।

६७ स्वर मध्यस्थ ड और ढ ध्वनियाँ म० भा० आ० में ड़ और ढ़ में परिवर्तित हो गई थी (दे० १३३ ओ० डी० बी० एल)। प्रारम्भिक अवधी की रचनाओं में ड और ट से विकसित र ध्वनि मिलती है दारिउ। २८ प० (प) <दाड़िम, कुरिल <कुटिल। ट और ड ध्वनियों का ड़ [illegible] बिना र् में विकसित होना सम्भव नहीं प्रतीत होता। जहाँ तक 'ढ' का सम्बन्ध है यह फारसी लिपि में स्पष्ट है। उदाहरण के लिए 'दुगम गढ़ १ ४ मिर० मनेर खानकाह की प्रति में ‚ڑ लिखा है। इससे स्पष्ट है कि यहाँ ‚ڑ 'गढ़' के लिये है 'गढ' के लिए नहीं। इसलिये प्रारम्भिक अवधी में ड़ और ढ़ ध्वनियों का होना निश्चित है।

६८ यद्यपि प्रारम्भिक अवधी की विवेच्य रचनाओं में य और व के प्रचुर उदाहरण मिलते हैं किंतु इनका वास्तविक उच्चारण क्या था और इनकी स्थिति क्या थी यह बताना दुष्कर है। डा० बाबूराम सक्सेना के अनुसार आधुनिक अवधी में इनका उच्चारण बहुत कुछ इ और उ की भाँति होता है (दे० ६८, ६६ ए० अ)

डा० चटर्जी ने लिखा है कि ई० पू० की तीसरी शताब्दी तक 'य' का उच्चारण सघर्षी हो गया था और फिर यह म० भा० आ० के उत्तर काल तक स्पर्श सघर्षी होकर मूल ज से अभिन्न हो गया (दे० १३३ ओ० डी० बी० एल)।

अवधी में ग ण में प्रारम्भिक व प्राय 'ब' हो गया है। ज्ञात होता है कि प्रारम्भिक अवधी में आधुनिक अवधी की ही भाँति 'व' का उच्चारण 'उ' से मिलता जुलता था और उससे किञ्चित मात्र ही भिन्न था। सभवत इसी उच्चारण को प्रकट करने के लिये प्रारम्भिक अवधी के हस्तलेखों में कहीं-कहीं 'व' को 'उव' लिखा मिलता है।

६९ ऊष्म ध्वनियों में प्रारम्भिक अवधी में साधारणत दन्त्य (सभवत

वर्त्स्य) सपर्षों सा ही मिलता है। यद्यपि कभी कभार 'ण' मिल जाता है। 'ण' रा० ज० जसी धार्मिक रचना में बहुतायत से मिलता है। किन्तु ण अवधी की प्रकृति का उच्चारण नही है। 'ष' का प्राचीन उच्चारण प्रारम्भिक अवधी में नही रहा होगा। यद्यपि यह वर्ण मिलता है। लिपि चिह्न 'ष' 'ख' ध्वनि को प्रकट करता है।

शेष व्यजनो के विषय में कुछ विशेष विचारणीय नही है।

## अनुनासिक

७० अनुनासिकों में ङ् ञ अपने वर्ग के स्पर्श के पूर्व शब्दों के मध्य में ही मिलते हैं। जसे—'लङ्क' (लिखित रूप लक) ।२ लो० क० पञ्च (लिखित रूप पच)। २८ मै० स०

'ण्' शब्दों मध्य में और अपने वर्ग के स्पर्श के पूर्व प्रयुक्त होता है—(क) भै हरण (भय हरण)। २।१० ह० च०। किन्तु 'ण्' का इस प्रकार का प्रयोग विरल है। (ख) कुडर (५२ लो० क० २८। ११ स० क०।)

न् और म् आदि मध्य दोनों स्थितियों मे मिलते हैं—

नरवै। २९ च०, नरिन्दन। १ मै० स०
अकुवान। ६ रा० ज० दूनहु। ५ ग० ज०
मूरख। २७ लो० क० मोती। १ स० क०
परम। ४६ लो० क० रामहि। ४६ लो० क०

अनुस्वार (–) जिस स्पर्श के पूर्व प्रयुक्त होता है उस वर्ग के अनुनासिक (पचम वर्ण) का प्रतिनिधित्व करता है—

लक। २ लो० क०, पच। २८ मै० स०
कुडर। ५२ लो० क०, बधन।३।१० ह० च०
खभ। १० च०

म् कहा-कही व, म्व या ब में परिवर्तित दिखाई पड़ता है—

कवँल। ४५ मिर० (शि), अविरत। ४२ स० क०
धाविव। ३५ मिर० (शि)

एक स्थान पर 'म्ब' का परिवतन 'म्म' में दिखलाई पडता है—

अमर। २८२ मिर० (शि०) <अम्बर=बादल

म्ह और न्ह प्रारम्भिक अवधी में सदैव शब्दो के मध्य में प्रयुक्त होते हैं। म्ह बहुत कम मिलता है—

तिन्ह। २ सा० क०, सौन्ह। २ मै० स०

जैसा पहले कहा गया है श् अवधी का अपना व्यंजन नहीं है, प्रारम्भिक अवधी में भी वह बहुत कम प्रयुक्त हुआ है। उसे 'इत्रुयशाना तालु' के अनुसार तालव्य ही मान लिया गया है। यों बंगाली में श को चटर्जी ने तालव्य वर्त्स्य ठहराया है (दे० १४० ओ० डी० बी० एल)।

७४ ङ, ढ, ल्ह् को छोड़कर सभी निरनुनासिक व्यंजन शब्द के आदि और मध्य में प्रयुक्त होते हैं ङ, ढ, ल्ह् शब्द के आदि में नहीं प्रयुक्त होते।

| | |
|---|---|
| क्—कबीर। २ लो० क० | |
| किरपन। १ मै० सत, | कारन। ३।८ ह० च० |
| रकत। ४ लो० क० | लोरिक।१३ मै० सत० |
| अपकाल। २४ स० क० | |
| ख्—खोंपा। २ लो० क० | खेलहिं। २ प० प० १ ह० च० |
| खाइ। १६ स० क० | |
| सेखें। ५ लो० क० | माख।१७ मै० सत० |
| राखा। २ रा० ज० | |
| ग्—गोवार। ५ च० | गावहि। ३।८ ह० च० |
| गनि। १ मिर० | सोहाग। ३ च० |
| भुगुत। ७ मै० सत | जग। ५ मिर० |
| घ्—घेरेसि। २ लो० क० | मात। २।८ ह० च० |
| घट। ३ स० क० | मेघ। २।८ ह० च० |
| सिंघ। ३२ स० क० | सिंघासन। ६ मिर० |
| च्—चांद। १६ च० | चीन्हा। १ मै० सत |
| चित। १ स० क० | बकुची। १७ च० |
| पच। २८ मै० सत | खेंची। १२ रा० ज० |
| छ—छाडेउं। ३ लो० क० | छुधावत। ३।८ ह० च० |
| छांडि। ४२ स० क० | बिछवाई। २ ला० क० |
| पाछें। २१ मै० सत० | किछु। १५ मिर०। |
| ज्—जुगत। १३ च० | जोवन। २१ मै० सत |
| जम। २ रा० ज० | खजहजा। १२ च० |
| बाज। २।८ ह० च० | दुरजोधन। ९ स० क० |
| झ्—झनकारा। १२ लो० क० | मूठ। २।८ च० |

| | |
|---|---|
| भारी। ३२ स० क० | जुमी। २।८ हु० च० |
| साँझ। २१ स० क० | माँझ। २१ मिर० |
| ट—टूट। २३ च | टोना। २ मै० सत |
| टेका। ४५ स० क० | बाट। ८ च |
| कपट। मै० सत | माट। १७ स० क० |
| ठ—ठेला। १६ च० | ठरकाई। १।८ हु० च० |
| ठाढा। ९ रा० ज० | पीठा। १७ क० |
| झूठ। १।८ हु० च० | उठि। ५ रा० ज० |
| ड—डराउ। १३ लो० क० | डहकावा। ११ मै० सत |
| डवर। मिर० | लाड़ू। १ लो० |
| हिंडोला। ८ मै० सत | कुण्ड। ३५ स० क० |
| ड़—धाईंउ। ४८ लो० क० | गड़न्त्। ५ मै० सत बड़। ४।८ हु० च० |
| ढ—ढूंढि। १० च० | ढुकह। ३ मै० सत |
| ढाका। ३४ स० क० | गढ़। १ लो० क० |
| बढावा। ३।८ हु० च० | चढ़े। २३ स० क० |
| ढ़—गढ़। १ लो० क० | बन्दावा। ३। ८ हु० च० चढ़े। २३स०क० |
| त—तैहि। ५ लो० क० | तरुनी। १२ मै० सत० |
| तन। ३१ स० क० | उतर। १ लो० क० |
| नित। ११ मै० स० | जोति। २ मिर० |
| थ—थोरा। ३ लो० क० | पीती। ११।मै० सत |
| थँयत। ३१ स० क० | हाथ। १४ च० |
| पृथिमी। १५ मै० सत | बरथ। १२ मिर० |
| द—ददय। १६ लो० क० | दरब। मै० स० |
| दुसरे। ४ मिर० | चाँद। १ लो० क० |
| जदुनाथ। ३।८ हु० च० | बदला। १० स० क० |
| ध—धीय। ५ च० | धरतहिं। ४।८ हु० च० |
| धीग। ४ रा० ज० | बुधि। ३ लो० क० |
| धुधावउ। १।८ हु० च० | दगधि। ३१ स० क० |
| प—पावउ। १ लो० क० | परा। ४।८ हु० च० |

| | |
|---|---|
| पखो । २८ मिर (ख) | दिपहिं । २ लो० क० |
| उपरहिं । २।८ हु० च० | अलप । २ स० क० |
| फ—फिर । ३ लो० क० | फेरेसि । २ मै० सत |
| फुनि । ६ मिर० | बिहफइ । ७ लो० क० |
| बिफारि । मै० सत | मदफ । ४६ स० क० |
| ब—बसीठ । १ लो० क० | बहुरि । ४ प० प० १ हु० च० |
| बेद । ४ स० क०, | अब । ४ लो० क० |
| जबहिं । २।८ हु० च० | कबि । ५ स० क० |
| भ—भा । १ लो० क० | सुइ । २।८ हु० च० |
| भौ । ३१ स० क० | अभरन । ७ लो० क० |
| सभ । ४ मै० सत | आभन । २८ स० क० |
| य्—यहिं । ५ लो० क० | यहु । २५ मै० स० |
| येहिं । २६ स० क० | पाइय । १ लो० क० |
| हरियर । ८ मै० सत | दाया । ६ रा० ज० |
| र—राय । १ च० | रचि । ५ रा० ज० |
| रूख । २६ स० क० | हकारा । १ च० |
| मारि । ५ रा० ज० | सरीरा । २७ स० क० |
| ल्—लाज । १७ लो० क० | सौंह २ मै० सत |
| लेहु । ११ मिर० | निरमल । १७ लो० क० |
| मालिन । २ मै० सत | अकेल । १ मिर० |
| ल्ह—हुल्हसै । १ च० | कुल्हारी । २।६ हु० च० |
| काल्हि । ४२४ मिर० | |
| व—वाह । १८ च० | वा । ४।८ हु० च० |
| वोहिं । ४२४ मिर० | खावा । १ लो० क० |
| आवत । १ मै० सत | पँवरि । ४ मिर० |
| श—श्रवन । ४ रा० च० | स्वामी । १ स० क० |
| रीछेसर । ४ रा० ज० | दोस । ८ मै० स० |
| स—सरग । १ लो० क० | सामी । ७ रा० ज० |
| सकति । ३ मिर० | संदेस । ४ या० क० |
| तपसी । ५ रा० ज० | देसो । १० मिर० |

| | |
|---|---|
| ह—हाथ द । ७ लो० क० | हकराई । २ मै० सत |
| हम । ५ रा० ज० | नहुँ । ७ लो० क० |
| धोहा । १ मै० सत | करहु । ७ रा० ज० |

## स्वर—

७४ प्रारम्भिक अवधी के मूल स्वर इस प्रकार हैं—

अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऐं ए ओं, ओ

प्रारम्भिक अवधी में 'ऋ' स्वतन्त्र या किसी व्यंजन से संयुक्त रूप में नहीं मिलता है। 'ऋ' का स्थान 'रि' ने ले लिया है जैसे—रिखि। ४६ स० क० ईश्वरदास की रचना 'स्वर्गारोहिणी कथा' में इसका प्रयोग शब्द के मध्य (हृदन। ४ स्वर्गा०) में मिलता है किंतु इसका उच्चारण प्राचीन आरोपीय न हो कर भिन्न रहा होगा। जहाँ तक अन्त्य स्वर—अ का प्रश्न है, डॉ० बाबूराम सक्सेना ने इसकी स्थिति प्रारम्भिक अवधी में स्वीकार की है (दे० ए० अ० ८६)। उ० व्य० की विवेचना करते समय डा० चटर्जी ने भी इसकी स्थिति निस्सदिग्ध रूप से मानी है (दे० ७० ५० उ० व्य०)।

## मूल स्वरों के उदाहरण

७५ ये स्वर शब्द के आदि मध्य, अन्त में मिलते हैं—

| | |
|---|---|
| अ—अमोल। ५ लो० क० | रकत। ४ लो० क० |
| मनुवल। १५ लो० क० | |
| आ—आज। १ लो० क० | अयानी। ३ लो० क० |
| सौंपा। २ लो० क० | |
| इ—इक १ मै० स० | मालिन। २ मै० स० |
| बिभारि १ मै० स० | |
| ई—ई। ५४ स० क० | दीन्ह ५ स० क० |
| मोती। ४ स० क० | |
| उ—उपर। ३।८ हु० च० | जनुआन। ३।८ हु० च० |
| अउ। ३।८ हु० च० | |
| ऊ—ऊपट। १४ लो० क० | मूड। १ लो० क० |
| लाडू। १ लो० क० | |
| एँ—एहि। १७ रा० ज० | अएँहु। १८ रा० ज० |
| आएँ। १७ रा० ज० | |

ए—एव । ५ मिर०          देखि । २ मिर०
मुलाने । ३ मिर०

ओँ—ओँदन । १२ लो० क०          कोँउ । ८ लो० क०
जोँ । ३ ला० क०

ओ—ओदन । ८३ स० क०          रोवै । ३२ स० क०
तो । ३६ स० क०

७६ अनुनासिक स्वरो के उदाहरण—

इन स्वरो के अनुनासिक रूप भी मिलते हैं—

अ          अँधियारा । ५ लो० क०
आँ          भाँभर । १६ मै० स०
इ          दिपहिँ । २ ला० क०
ई          गोसाइँ । २१६ ह० च०
उँ          आएहुँ । १६ रा० ज०
ऊँ—          ढूँढइ । २१ मिर०
एँ (ह्रस्व)—          जेँहि । ६ लो० क०
ए—          मैंटेसि । ३६ स० क०
ओ (ह्रस्व)—कोँहार । ३ स० क०
ओ—मोँटा । २६ मै० स०

अनुनासिक व्यञ्जन के निकटवर्ती स्वरो का भी उच्चारण कभी कभी अनुनासिक होता था जैसा कि निम्नलिखित उदाहरणो से प्रकट होता है—

महँ । २८ च०          मैनाँ । २, मैस०          बिनाँ । १३ मैस०
माटी । १५ मै० स०          भाँय । ४२ स० क०

## स्वर सयोग

७७ प्रारम्भिक अवधी की रचनाओ में प्राप्त स्वर-सयोग नीचे दिये जा रहे हैं—

अइ—          बहुतइ । १ लो० क०
अइउ—          भइउँ । ६ लो० क०
अई—          भई । ७ लो० क०
अउ—          समउ । ४ लो० क०
अऊ—          गऊ । १० च०

| | |
|---|---|
| आइ— | नाइ । १ लो० क० |
| आई— | जाई । २ लो० क० |
| आउ— | बइसाउ । ७ स० क० |
| आऊ— | राऊ । ६ स० क० |
| आएँ— | जाएँ १।८ हु० च० |
| आएँउ— | लाएँउ । ८० लो० क० |
| आए— | आए । ८० मिर० (गि) |
| इअ— | पिअहि । ४ रा० ज० |
| इआ— | दुनिआ । २।६ हु० च० |
| इउ— | रहिउ । ३४६ मिर० (गि) |
| इएँउ— | जिएँउ । ७ लो० क० |
| इए— | दिए । ८।१ हु० च० |
| ईऊ— | सीऊ । ८२ मिर० (शि) |
| उअ— | गरुअ । १६ मे० स० |
| उअउ— | दुओ । २।७ हु० च० (उच्चारण दुअउ) |
| उआ— | भुआर । ६ स० क० |
| उइ— | दुइ । २१ स० क० |
| उई— | गरुई । ३६४ मिर० (शि) |
| उए— | मुए । ५४ लो० क० |
| एँइ— | बेई । ३३ च० |
| एई— | लेई । ८२ मिर० (शि) |
| एँउ— | भएँउ । २।६ हु० च० |
| एउ— | देउ । ५ लो० क० |
| एऊ— | लेऊ । २६ च० |
| एएँउ— | खेएँउ । २५ लो० क० |
| ओंइ— | कोंइ । ४६ लो० क० |
| ओइ— | होइ । ५ मिर० |
| ओई— | कोई । १ मिर० |
| ओंउ— | कोउँ । ३६ च० |
| ओउ— | चोउ । ४५ लो० क० |
| ओऊ— | कोऊ । ४४ च० |

## ध्वनि परिवर्तन —

७८ प्रारम्भिक अवधी में मिलने वाली ध्वनि परिवर्तन की प्रमुख प्रवृत्तियाँ निम्नलिखित हैं —

(१) क्षतिपूरक दीर्घीकरण—

| | | |
|---|---|---|
| ऊतर । १७६ च० (प) | < | उत्तर, |
| गाग । १० लो० क० | < | गङ्ग |
| चीत । १६४ च० (प) | < | चित्त |

(२) क्षतिपूरक अनुनासिकीकरण—

| | | | |
|---|---|---|---|
| चिंत । ९ स०क० | < | चित्त, | |
| मिंत । ४८ लो० क० | < | मित्त (?) | < मित्र |

(३) कहीं कहीं द्वित्व रूप सुरक्षित मिलते हैं—

हुव्य । २६० मिर० (शि)
कव्य । २ मिर०

(४) कहीं कहीं शब्द के आद्य अक्षर में स्वर की मात्रा में परिवर्तन दिखलाई पड़ता है। यह परिवर्तन दीर्घ से ह्रस्व की ओर है—

| | | |
|---|---|---|
| दिवारी । ५ लो० क० | < | दीपावली, |
| अभरण । ७ लो० क० | < | आभरण, |
| अनदा । ५ स०क० | < | आनन्द, |
| अरभ । ५ स० क० | < | आरम्भ, |

(५) आद्य और अनादि अक्षर में स्वर के गुण में परिवर्तन—

| | | |
|---|---|---|
| दॅवस । २५३ च० (प) | < | दिवस, |
| बॅरास । ७ लो० क० | < | विलास, |
| सोंरत । ३२ च० | < | शोणित, |
| विहून । ३०३ मिर० (शि) | < | विहीन, |
| लिलार । ३२ मिर० (शि) | < | ललाट |

(६) ए और इ का परस्पर विनिमय—

| | | |
|---|---|---|
| बेरास । ८ लो० क० | < | विलास, |
| दवस । २५३ च० (प) | < | दिवस, |
| खेड़ा । २० रा० ज० | < | क्रीड़ा, |
| पिरम । ६७ च० (प) | < | प्रेम |

(७) 'उ' का 'ओ' में परिवर्तन—

कोढर । २०७ मिर० (श) < कुहल,

गोफा । ३७ मिर (शि) < गुफा

(८) शब्दों (विशेषत क्रिया रूपों) के मध्य स्वर 'अ' का कभी क्षतिपूरक और कभी अकारण दीर्घीकरण—

भगान । १३ च० (प) < भाग्,

मगाहु । १४८ मिर (शि) < माँग्,

डेराउ । १४७ मिर० (शि) < डर

सत्यावती । १५ स० क० सत्यवती

(९) अन्त्य 'अ' का दीर्घीकरण—

बाछा । १४ स० क० < वत्स,

मता । १८ मिर० (शि) < मत,

*मिगा । २२ मिर० (नि)* < मृग

(१०) शब्द के आदि में 'अ' और 'इ' का आगम—

अस्तुति । ५।१ ह० च०

अकलंकित (कलंकित के अर्थ में) । ४ स० क०

अस्थान । ५५ स० क०

इस्त्री । २।२३ ह० च०

(११) उद्वृत्त अ को 'य' श्रुति—

लोयन । २१ मिर० (शि)

सायर । ७३ मिर० (नि)

(१२) स्वरभक्ति—

परकारा । १७ र० ज० < प्रकार,

सासतर । २२१ मिर (शि) < शास्त्र

(१३) आ का 'इ' में परिवर्तन—

सारस < सहरस । ४।१८ ह० च०

(१४) मूल 'य' का 'ज' में परिवर्तन—

जउ । ५ लो० क० < यदि,

अजुगुत । ३२ स० क० < अयुक्त

मजूर । २५१ मिर० (नि) < मयूर

(१५) ज और 'द' का परस्पर विनिमय—अधिकांश उदाहरण ज < द के ही मिले हैं—

दुदिदिटल । २१ स० क०  <  जु—युधिष्ठिर

अपन्स । २७६ मिर० (शि)  <  अपजस  <  अपयश

जलमेदव । २३० मिर (शि)  <  जनमेजय

सावज । ३५ स० क०  <  स्वापद

(१६) मध्यवर्ती ट, ड, ड का र में परिवर्तन—

कुरिल । ३४ मिर० (शि)  <  कुटिल,

खरग । २५४ च० (प)  <  खड्ग

दारिउ । १८ च० (प)  <  दाडिम

(१७) ड, 'र' में परिवर्तित होकर कभी कभी 'ल' बन जाता था—

तालुका । रा० ज० < ताल्का (?) < ताडका

(१८) स० क० में एक स्थान पर 'उद्धार' के स्थान पर 'उद्घाट' मिलता है। 'तस भये उद्घाट'। १४ स० क०, यह या तो लिपिकार का प्रमाद है या जिस प्रकार ट > ड् > र क ध्वनि परिवर्तन हुआ है, सम्भवत उसी प्रकार र > ड > ट का भी विकास हुआ होगा।

(१९) र् और ल का परस्पर विनिमय—

'र' और 'ल' का परस्पर विनिमय प्राचीन काल से होता रहा है। प्रारम्भिक अवधी में अधिकाश उदाहरण र < ल के हैं। यह परिवतन अनादि अक्षरो म ही दिखलाई पडता है—

बेरास । ८ लो० क० < विलास

दर । १३८ च० (प) < दल

सकर । १६३ च० (प) < सकल

मदिल । ५७ सक क० < मंदिर,

दुदिस्टिल । ५० मिर (शि) < युधिष्ठिर

(२०) 'न' का 'ल और र' में परिवतन—

जलमेश्व । २३० मिर० (शि) < जनमेजय

जरम । ३५३ प० < जन्म

सम्भवत 'न्' 'र' में परिवर्तित होने के पूव 'ल्' हुआ होगा—

(२१) 'परग । ५० लो० क०

पग में 'र' का आगम सम्भवत किसी शब्द के सादृश्य पर हुआ होगा।

(२२) विरोग ५ लो० क० < वियोग अथवा विजोग। किन्तु य, अथवा 'ब्' का 'र' में परिवर्तित होना सभव नहीं प्रतीत होता। इस शब्द का प्रयोग आज भी अवधी में होता है (लेखक स्वयसूचक) इसलिए यह लिपिकार का प्रमाद भी

नही है। पान होता है कि वियोग में रोदिन का भी भाव जोड़ने के लिये इस शब्द का निर्माण लोक में हुआ था। वियोग + रोदन = विरोग ऐसी दशा में इसे स्वतन्त्र शब्द माना जाना चाहिए।

(२३) अल्पप्राण व्यजनो का महाप्राणीकरण—
सभ। ३१४ च० (प) ∠ सब
खेडा। २० रा० ज ∠ मोडा
भभीछन। २७ स० क० ∠ वि० ∠ विभीषण,
मडफ। ३६० मिर० (शि) ∠ मडप

(२४) असयुक्त व्यजनो का अवशिष्ट महाप्राणत्व—
लिहा। २७ मिर० (शि) ∠ लिख
रुहिर। ३३ मिर० (शि) ∠ रुधिर

(२५) शब्द की रचना में एक स्थान पर 'स का परिवतन 'क म दिखलाई पडता है—
कराप। ४५ लो० क० ∠ सराप ∠ शाप

सम्भवत इस परिवतन का क्रम इस प्रकार रहा होगा—
शाप ７ श्राप ７ सराप ７ षराप ７ कराप क्योकि

(२६) 'ग का 'च' में परिवतन भी दिखलाई पडता है—
चतुरगुन। १४ रा० ज० ∠ चतुर्गुण

(२७) स छ का परस्पर विनिमय—
अपछरा। ३१ मिर० (शि) ∠ अप्सरा
परसेव। १८४ मिर० (शि) ∠ परछेव के अथ म
(जेहि लगि परसेव गध्रप देव)

(२८) 'म् का म्ब व व या उँ में परिवर्तन—
अंबित। ४२ ल० क० ∠ अमृत
अंबरित। ८८ च० (प) ∠ अमृत
चवेली। १६५ मिर० (शि) ∠ चमेली
नांव। ११८ मिर (शि) ∠ आम्र
हुवत। २८० च० (प) ∠ हेमन्त
दारिउ। १८ च० (प) ∠ दाड़िम

कभी कभी 'म्ब का परिवतन 'म्म' में दिखलाई पड़ता है—
अम्मर। २५२ मिर० (शि) अम्बर

(२९) य का व में परिवर्तन—

विवोग । ७८ मिर० (शि) ∠ वियोग

कवा । ३ । ४ हु० च० ∠ कया

अतिवत । २४१ मिर० (शि) ∠ अत्यन्त

(३०) मूल 'व' का व में परिवतन—

मूल 'व' का 'व' में परिवर्तन अवधी की प्रमुख ध्वनिगत विशेषता है।

वेरास । ८ लो० क० ∠ विलास,

वरस । ९ स० क० ∠ वर्ष

कवि । ५९ स० क० ∠ कवि

बस । ६७ मिर० (शि) ∠ वश

सुबास । ११३ मिर० (शि) ∠ सुवास

(३१) 'न' का न्य में परिवतन—

ग्यानी । स० क० ∠ ज्ञानी

जग्य । १ । २३ ह० च० ∠ यज्ञ

(३२) 'ज' का ग् में परिवतन—

खागा । ५० स० क० ∠ खड्ग

(३३) प्रारम्भिक अवधी में क्ष का विकास क, छ ख् तीनों व्यंजनों में हुआ दिखलाई पड़ता है—

राकस । ३ । १९ ह० च० ∠ राक्षस,

परतछ । २ । २० ह० च० ∠ प्रत्यक्ष

भखहि । ८० मिर० (शि) ∠ भक्ष

□□

# रूप विचार

## रचनात्मक प्रत्यय

७६ प्रारम्भिक अवधी की विवेचित रचनाओं में जो रचनात्मक प्रत्यय मिले हैं वे इस प्रकार हैं—

(१)—आ, स्वार्थक, लघ्वर्थ
पका । २७२ च० (प)
बाछा । १८ सं० क०

(२)—आइ, भाव वाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय
महुराई । ३५५ च० (प)
चतुराई । ११६ रू० च०
पहुनाई । १३६ मिर० (शि)

(३)—आई सम्बन्ध वाचक (पुल्लिंग आवा)
पराई । १०० मिर० (शि)
परावा । १० मै० म०

(४)—आउ,—आऊ 'करने वाला' अर्थबोधक प्रत्यय
पैराउ । १४२ च० (प)
पैराऊ । २४ च० (प)
बटाऊ । ३७ लो० क०

(५)—आउ,—आव—भाववाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय
मिराउ । २६४ च० (प)
मिरावा । १७० च० (प)

(६)—आत —भाववाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय
(केवल 'कुसल' के साथ प्राप्त)

फुरसात । १६१ मिर० (नि)

(७)—आन —क्रियार्थक संज्ञा का प्रत्यय

मश्रान । १३ प० (प)

मिलान । ३१२ मिर० (नि)

(८)—आनी —'वाला' के अर्थ विशेषण का प्रत्यय

गवानी । ४८ प० (प)

(मवारित के अर्थ में)

बिनानी । २५ मिर० (नि)

(विज्ञानी पंडित के अर्थ में)

(९)—आर, यार—भाववाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय

जेंउनार । ३२ प० (प)

चमकारा । १ प० (प)

अधियारा । ११ सो० क०

पतियार । ५३ सो० क०

बढ़ियार । १० ह० क०

(१०)—आर, आरी—वाला बोधक प्रत्यय

जुझारा । ३६ प० (प)

धनुकार । ६७ च० (प)

रतनार । ७६ प० (प)

छतनारी । ३३ प०

(११)—आल—युक्त बोधक प्रत्यय (स्त्रीलिंग–इली)

रसाल । ७८ मिर० (शि)

रसाली । ६२ मिर० (शि)

(११)—इया—करने वाला और लघ्वर्थक प्रत्यय

परवरिया । १३७ प०,

रसिया । ७ मै० स०

रोगिया । ३० मिर० (शि)

(१२)—इल –सम्बन्ध वाचक विशेषण का प्रत्यय

वनहल । १५२ च० (प)

अमरेल । २६० च० (प)

आगिल । ७।१ ह० च०

(१३)—ई —भाववाचक संज्ञा का प्रत्यय
कुरबानी । २।११ ह० च०
नटबाजी । ३।१८ ह० च०

(१४)—उ अ, उ आ—स्वार्थक प्रत्यय
गरुअ । ३३७ मिर० (चि)
गरुआ । १२ स० क०
अगुआ । ५३ मिर० (चि)

(१५)—उना, —लघ्वर्थक
मघोना । ७४ लो० क०

(१६)—ऊ, —स्वार्थक, लघ्वर्थक
धीरू, हरखू । १३५ च० (प)
गरु । २३६ च० (प)

(१७)—एरा —'करने वाला' बोधक
कुदेरा, चितेरा । २५ मिर० (चि)

(१८)—क, —'करने वाला' बोधक
धानुक, पायक । ५१ च० (प)
विषवासक । ४२० च० (प)

(१९)—कार —करने वाला बोधक
गुनिताकार । ३६ च० (प)
धनुकारा । ११४ च० (प)

(२०)—गुना—गुनी—(स्त्रीलिंग) आवतमूलक प्रत्यय
चउगुना । २२ मै० स०
दसगुनी । ११८ मिर० (चि)

(२१)—न —क्रियार्थक संज्ञा का प्रत्यय
गवन । ८ लो० क०
बाजन । १७ स० क०

(२२)—न —करने वाला बोधक प्रत्यय
मगन । ८ लो० क०
बनमाहन । ४२६ मिर०

धावन । १६ मिर० (शि)

(२३)—प —भाववाचक संज्ञा का प्रत्यय
सयानप । ७१ मिर० (गि)

(२४)—व क्रियार्थक संज्ञा का प्रत्यय
बहुव । १८ मै० स०

(२५)—यर विशेषण का प्रत्यय
हरियर । २४ च० (प)
अधियर । ६ मै० स०

(२६)—यार 'युक्त' बोधक प्रत्यय
थनियारा । ५० लो० क० (अनीवाला, तेज)
बरियार । १६ च० (प)
गुनियारे । ५६ लो० क०

(२७)—र स्वार्थक प्रत्यय
पियर । ६२ मै० स०
आघर । १५२ मिर० (शि)

(२८)—रा लघ्वर्थक और स्वार्थक
लुबुधरा । ४०६ च० (प)
जियरा । १५ मै० स०

(२९)—रु लघ्वर्थक, स्वार्थक
बछरु । २।१४ ह० च०

(३०)—वा लघ्वर्थक प्रत्यय
बेटवा । १० रा० ज०

(३१)— वाती, —वारी, 'वाली', 'वती' बोधक
पतिवाती । ४६ च० (प)
पियावारी । २५८ च० (प)

(३२)—सर —क्रम एवं आवृत्त बोधक प्रत्यय
दोसर । ४ लो० क०
चौसर । ६२ मिर० (गि)

## उपसर्ग

८० प्रारम्भिक अवधी की रचनाओं में जो तद्भव या अर्ध तत्सम शब्दों के साथ प्रयुक्त संस्कृत के उपसर्ग मिले हैं उन्हें नीचे दिया जा रहा है—

(१) अ— श्रेष्ठ सुंदर के अर्थ में
अरूपइ। २ लो० क० अपरूप के अर्थ में

(२) अ— निषेधात्मक
अमोला। ८८ च० (प)
अयानी। ३, लो० क०

(३) अउ— अपकर्ष सूचक
औगुन। १० लो० क०
अवगुन। ५१ मिर (चि)

(४) अन— निषेधात्मक
अनजानत। ४।२ ह० च०
अनचिन ही। ३ मै० स०
अनरितु। २८ मै० स०

(५) अप— अपकर्ष सूचक
अपजस। २८७ च० (प)
अपमंगल। ५६ मिर० (चि)

(६) कु— 'बुरे' के अर्थ मे
कुमारग। २४३ प०
कुदिन। ८५ लो० क०
कुबुधि। ५।१ ह० च०

(७) नि— निषेधात्मक
निगुनर्याहि। ६ लो० क०
निलज। १७ लो० क०
नीकलंक। ३।२ ह० च०

(८) निर— निषेधात्मक
निरमलि। ५ लो० क०
निरगुन। ४।१ ह० च०

(६) पर — अयाथक)
परपुरुष । २५७ प० (प)
परनाती । ८ रा० ज०

(१०) पर— 'विशेष रूप से' के अर्थ में प्रयुक्त
परजरा । ७६ लो० क०

(११) परि— अर्धतत्सम शब्दों के साथ प्रयुक्त
परिहस । १७ मै० स०
परिहरि । ३।२ हु० प०

(१२) प्रति— अर्धतत्सम पार, पाल के साथ प्रयुक्त
प्रतिपारहु । ४७ मिर० (मि)
प्रतिपालौं १८६ मिर० (मि)

(१३) बि— विशेष रूप में' के अर्थ में प्रयुक्त
बिहसत । ८ लो० क०
बिमोहा । १६ लो० क०
बिमोहेब । ३१ मिर० मि०

(१४) बि— निषेधार्थक
बिरस । २४१ प०
बिस्रारी । ४ रा० ज० (फारसी बेकरार)

(१५) स— सहित के अर्थ में
सपूरन । ७ लो० क०
सयानी । १६ सा० क०
सभागी । २१ मिर० (मि)

(१६) सु— सुन्दर या अच्छे के अर्थ में
सुबानी । १२ लो० क०
सुरूपा । १६ सा० क०
सुरस । १।१ हु० प०

## संज्ञा

८१ प्रातिपदिक शब्द—

प्रारम्भिक अवधी की विवेचित रचनाओं में प्राप्त प्रातिपदिकों के अन्त्य

स्वर नीचे दिए जा रहे हैं। डॉ० सक्सेना ने प्रारम्भिक अवधी के शब्दों में अन्त्य—अ की स्थिति स्वीकार की है (दि० १६५ ए० अ०)।

—अ

| | | |
|---|---|---|
| नग।२, | बिरा१, | बसीठ।१ लो० क० |
| कपट।६२, | नारद।२, | मालिन।२ मै० स० |
| आमन।२, | बिपिन।१ | होम।२ रा० ज० |
| मन।१, | घर।६ | जाप।४४ स० क० |
| पावक।३, | चरित।२, | कोह।२ मिर० |
| पुहुप।४।१ | तोमर।१।१, | बैस।७।१ ह० च० |

—आ

| | | |
|---|---|---|
| मनसा।५, | राजा।१, | बीरा।७ लो० क० |
| रतना।२, | बुलबुला।१, | हिंडोला।८ मै० स० |
| सभा।३, | राजा।४, | अजोधा।३ रा० ज० |
| घरचा।१३, | बाछा।१४ | हीरा।६,स० क० |
| रसना।३, | सबेरा।२, | पोथा।६ मिर० |
| बथा।७।१ | दाखा।२।१ | भिखा।५।१ ह० च० |

—इ

| | | |
|---|---|---|
| बिहफ्न।८, | आगि।६, | रैनि।१ लो० क० |
| मालति।३, | दूतिनि।३, | सउति।५ मै० स० |
| पाहनि।१५, | ध्रति।१७, | सेमि।१७ रा० ज० |
| नारि।३०, | मुकुति।३३, | कीरति।४५ स० क० |
| सकति।३, | दिष्टि।२, | जोति।१ मिर० |
| भगति।४।१, | थाखि।४।१, | रीखि।५।१ ह० च० |

—ई

| | | |
|---|---|---|
| हियारी।६, | अगुरी।४५ (च०), | प्रिथिमी।४५ लो० क० |
| पुथमी।१ | कुटनी।८, | कौडी।१ मै० स० |
| काँवरी।४, | गोसाइ।१०, | लछिमी।२० रा० ज० |
| आरती। १७ | धनुही।३०, | नेगी, जोगी।३५, स० क० |
| पानी।२, | तिरी।१, | जोतिखी।१५ मिर० |
| प्रिथिमी।४।१, | पुहमी।५।१, | सामी।१। ह० च० |

—उ

| | | |
|---|---|---|
| समउ ।४, | नाउ, १८, | रितु ।५ लो० क० |
| घाउ ।२१, | रितु ।६, | पोउ ।१२ मै० स० |
| धनु ।२१ | सुभाउ ।१३, | राउ ।३ रा० ज० |
| राउ ।३६, | जिउ ।४२, | पाउ ।४५ स० क० |
| पसाउ ।१८, | जोउ ।६, | आसु । २१ मिर० |
| बपु ।३।१ | राउ ।५।१, | कुबेरु ।३।११, ह० च० |

—ऊ

| | | |
|---|---|---|
| बटाऊ ।३७, | भाऊ ।३०, | गोरू , १५ लो० क० |
| गुरू ।१, | नगदू | पलटू ।८ स्वर्गा० |
| आसू ।२१, | मिर० | |
| भीतू ।१।१२, | राहू ।३।११ ह० च० | |

—ए

पाडे ।३८ च० (प) केवल इसी शब्द में

टिप्पणी—

विवेचित रचनाओ में प्राप्त सज्ञा शब्दो का छन्दानुरोध से दीर्घ स्वर ह्रस्व और ह्रस्व दीर्घ होता रहता है।

जैसे—

इह गुन कतहुँ न देखेउ नारी । १२ लो० क०
आभरन बहुत सो नारि सुरूपा । १६ लो० क०
बात कहै अभि के सासा । ३६ स० क०
सो सो एक कहौं निजु बाता । ३६ स० क०
तुम्ह सो बचन राउ के पेला । ३६ स० क०
हस्तिनापुर बसै सो राऊ । ११ स्वर्गा०

८२ विवेचित रचनाओ में साधारणत सज्ञा शब्दा के लघु और दीर्घ रूप मिले है। दीर्घतर रूप बहुत कम मिले है। अकारान्त पुल्लिग रूप को अकारान्त करके दीर्घ रूप बनाया जाता है जैसे—

अति रे स्याम गोबरौरा भवर कि सरवरि होइ । ७ मै० स०
भवॅरा पुनि उड छाडन कह्रा । ५७ लो० क०

आकारान्त लघुरूपों (पुल्लिग) में अन्त्य आ को 'अ' करके और वा जोड़

कर उसका दीर्घ रूप बनाया जाता है जैसे—

बेटा—लघुरूप का दीर्घ रूप बेटवा जो इस पंक्ति में दिखाई पड़ता है—

त्रिभुअन सुन्दर बेटवा सो जग जनमिहि आइ। १० रा० ज०

ईकारान्त स्त्रीलिंग लघुरूपो के अन्त्य' ई को 'इ' करके और 'या' जोड़कर उसे दीर्घ बनाते हैं, जैसे—

तुहिं जस तिरी बुवा घसि लेई। २४ लो० क०

तिरिया एक अकेली अहा। १८ लो० क०

ईकारान्त पुल्लिंग शब्दो के दीर्घ रूप स्त्रीलिंग रूपो की ही भांति बनते है जैसे—
'भाइ' पुल्लिंग लघुरूप का दीर्घ रूप 'भइया'—

मै लोरिक भैया (भइया) सुधि देती। ८ च०

इसी तरह मचौना। ७४ लो० क०—उना लगा कर बना है।

प्रारम्भिक अवधी में दीर्घतर रूपो के उदाहरण मिले है वे राकारान्त हैं।

हियरा। ४२ लो० क०

जियरा। १५ मै० स०

हियरा (दीर्घतर), हिया (दीर्घ), हिय (लघु)

जियरा (दीर्घ तर), जिया (दीर्घ) जिय (लघु)

## लिंग विचार

८३ प्रारम्भिक अवधी में सभी शब्द या तो पुल्लिंग होते हैं या स्त्रीलिंग। साधारणतः अकारान्त और आकारान्त शब्द पुल्लिंग होते हैं और इकारान्त तथा ईकारान्त स्त्रीलिंग, जैसे—

कुअर। ५ च० राजा। ४ च० पुल्लिग

कुंवरि। २० लो०क० कटारी। १३ च०

किन्तु इसके अपवादो की भी कमी नही है। भाई ६ च० जिनानी। ४३७ मिर० खलिरो। २० लो०क० जैसे शब्द पुल्लिग है और तिरिया। २० लो० क० चाद। ६६ च० (प) कथा। ६६ च० (प) जैसे शब्द स्त्रीलिंग हैं।

अकारान्त और ईकारान्त शब्दों में अन्त्य स्वर के स्थान पर इनि या इन रखकर उन्हे स्त्रीलिंग बनाया जाता है—

कुरा से कुरंगिनि। ११ मिर० या सिंघ से सिंघिनि। ४२९ मिर० माली से मालिन। लो० क० पापी से पापिनि। २४ लो० क०

लिंग विशेषता सम्बन्ध वाचक परसर्गों और भूतकालिक कृद तो क्रियाओ में बनी रहती है—

जस अकलक्ति चौथ क चन्दा। ४ स० क०
राम कीन्ह के बाल सघाती। ३। १२ ह० च०
गावत ही बुधि जग की माता। २। ह० च०
केरे कुन्नि में पाइत धरा। ३६ च०
नाग मेस होइ केई धन हरी। ३७ च०

जड वस्तुओ में लिंग निर्धारण आकार प्रकार की विशालता और लघुता के आधार पर होता है जैसे—

लोआ ले के नीर कह धाई। ४ रा० ज०
लोआ लौकी, बड़ी लौकी, कमण्डल
लौकी मर्माव उठो गा सबही। ४ रा० ज०

## वचन

८४ द्विवचन का प्रयोग भारतीय आर्य भाषाओं में बहुत पहले समाप्त हो गया था। प्रारम्भिक अवधी में (१) एक वचन और बहुवचन मिलते हैं। एक वचन वस्तु के एक होने तथा बहुवचन उसके एकाधिक होने का आशय प्रकट करते हैं। एक वचन और बहु वचन के रूप कारक विवेचन में मिल जाएँगे। इसलिए यहाँ उनका उदाहरण नहीं दिया जा रहा है।

आदरार्थ बहुवचन का उदाहरण—

भयाहु करहु तउ रहाहु। ३७ सी० क०

(राव करिंगा सारिंग के प्रति) मया (कृपा) कीजिए ता रहिए

गुन्त अस्त भए। ७ सा० क०

समूह वाचक शब्द लोग पच

हिरदैं आहि (हिं) हमारेउ संगू। ३८ सा० क०
लोग पच कई होहि न बानी। २८ मे० ग०

## कारक

८५ प्रारम्भिक अवधी में संज्ञा के दो कारक रूप—अविकारी और विकारी मिलते हैं।

अविकारी रूप का प्रयोग साधारणत कर्ता और सम्बोधन कारकों में होता है। अविकारी रूप एकवचन और बहुवचन दोनों के लिये प्रयुक्त होते हैं—

८६ अविकारी रूप—कर्ता एक वचन—

सुनि राजा अस उत्तर दीन्हा। २९ च०
मालिन पान दूत कर लीन्हा। २ मै० स०
प्रथम पितामह स्रिस्टि उपाई। २।१ ह० च०
बाहर भीतर राउ न जाई। १५ रा० ज०
जस कोहार घर बानवे फोर राजकुमार।३ स० क०
चेरी सुनि कै फुनि फुरि आई। ४१६ मिर०

सबोधन—

अस बाद्या ! तुम्ह लाज गवाई। १७ लो० क०
अस औखर त बोलिसि धाई ! ७ मै० स०
एकामिनि ! सुन बोल हमारी। २६ मै० स०
आरे अधम ! कवन ते आहि। ५ रा० ज०
अब तें कहसि रे कन्या ! कैसे मोख होइ हमार। ३२ स० क०
ऐ करतार ! काह यह भया। ४३६ मिर०
बेगि चलहु रे भाई ! नृपति कंस के आन। १।४ ह० च०

टिप्पणी—सबोधन चिह्न मैंने लगाए हैं।

अविकारी रूप कर्ता बहुवचन—

मिरगा पथ लावि जो जाहीं। ५१ च०
दादुर पपिहा कुहकहिं मोरा। १० मै० स०
वन मो ब्रामन होन सुखी। १६ रा० ज०
तहवा कन्या करहिं धमारी। २५ स० क०
चेरी सत्र धाइ। ४३६ मिर०
चकित चित्त सखी सब धाई (ई)। २।६ ह० च०

अविकारी रूप कर्ता कारक म ही नही अन्य कारकों में भी प्रयुक्त मिलते हैं—

कर्म—

साथ काटि कीन्हा मुख कारा। ३३ लो० क०
तेहि रतना मालिन हकाई। मै० स०

सुनहु रिपे अस बचन हमारो । ६ रा० ज०
प्रनवो गनपति मन चित लाई । १ स० क०
चित्र देखि के गोजु चितेरा । २ मिर०
गनपत को मे चरन मनावो । १।१ ह० च०

करण—

जि (गि) यहि खाव हति । २४ लो० क०
सहरस सबद हियर फाटउ । १४ मै० स०
गुर उपदेश गोसाइ आए तोहरे पास । १० रा० ज०
तोहरे बल मै करउँ अनदा । १ स० क०
सवन नहिं सुने । २८ मिर० (घि)
गुरु प्रसाद कछु कहौं बिचारी ।३।१ ह० च०

अपादान—

नाक काटि तुहि देसनिसारउ । २४ लो० क०

सम्बन्ध—

पाकर रूख देखि छतनारी । ३३ च०
माटी भेद न मैना जानसि । १६ मै० स०
गए वस वैवहार । ७ रा० ज०
विधि परिपच जानि नहिं जाई । ३३ स० क०
राजा मदिर पूत औतरा । १४ मिर०
ब्राभन बचन होए परमाना । ५।१ ह० च०

अधिकरण—

नगर सोर अब अथवा । ३१ लो० क०
बरइ आग तन मोहि । ३ मै० स०
चली ओप लोका ले पानी । ५ रा० ज०
मठ बैठि जो कहइ भवानी । ३ स० क०
जो रसना ओ हि नाउँ न आवा । ३ मिर०
जननी गरभ होत हम अहिया । ६।१ ह० च०

टिप्पणी

प्रारम्भिक अवधी में कुछ ऐसे श— मिले हैं जो हकारात हैं और अविकारी रूप की भाँति कर्ताकारक में होते हैं—

जाकर पियह परदेसइ आवई। ६ मै० स० ( जिसका पिउ परदेस से आता है )

जिउ जिउ मनह तवान। १ मै० स०

( जैसे जसे मन सतप्त हुआ )

लोगह कर हुतें लीह कटारा। ४३६ मिर०

( लोगो ने हाथ से कटार छीन ली )

अवधी में आज भी शब्द के अन्त में ह जोड़ देने की प्रवृत्ति पाई जाती है, जैसे—

राजह गवा सनावा खाय।

(जिला गोण्डा में गाये जाने वाले आल्हा का एक टुकड़ा। लेखक—स्वयसूचक )

अवधी में कहीं-कहीं शब्दों का आकारान्त रूप पाया जाता है, जिसका कोई स्पष्ट कारण नहीं दिखाई पड़ता, जैसे प्रारम्भिक अवधी में है—

का लोगा तुह धरहुँ पियारू। १ मै० स०

बालक बाछा कपिला गाई। १४ स० क०

'लोगा' पाद पूरयक प्रयोग हो सकता है लेकिन 'बाछा' आज भी जनता में प्रचलित है। इसी तरह से 'मना' 'मन' के लिए बोला जाता है—चाहे जउन मना होए जाय ( चाहे जो मन हो जाए, मन चाहे जिसकी इच्छा कर ले ) लेखक स्वय सूचक।

अनुमानतः प्रारम्भिक अवधी में प्राप्त 'मनह' 'लोगह' रूप 'मना' और 'लोगा' के पूर्व रूप के सूचक है। 'पियह' भी बहुप्रयुक्त 'पिया' का ही पूर्व रूप प्रतीत होता है।

नीचे प्रारम्भिक अवधी की रचनाओं में प्राप्त सज्ञा शब्दों के विकारी रूप दिए जा रहे हैं—

८७ विकारी रूप—एक वचन

(१) इ, हि, ए, इ, ए, ~ ( केवल अनुनासिक )

रहा नाव परदेसइ जाइ। १६

लेन न देइ सुखहि सो सौंसा। ८

परगट मारि कटारइ मरउ। २५

का होइ कुवरू दूतें तोरें। १६

सरगहि चाद उतर जनु देखि लोर बिहसान। ५५

अभरन पहिरा अउ गिय हारू। ७
खोपा गियइ बैठि सहराई। २
सुरुज सेज अधियारें लावहि। १७
घरहि माँझ होइ उजियारा। २८
परम आच जेहि हियरे लागइ। ४६
—लो० क०

(२) पुनि का लोरहि मुख दरसाऊँ। १७
जाकर पियह परदेसइ आवइ। ६
कुटनी कइ बोलहि पतियानी। ४
मैं बारइ तोहि अस्यन दीन्हा। ३
सवरहु (हु) सपने सेज अनवन भाँति सवारिए। १७
—मै० स०

(३) सो नर सदा बैकुण्ठहि जाई। १४
एक दिन राजा अहेरहि जाई। ३—रा० ज०

(४) कपट रूप पर त्रियहि देखे। २६
एते रूप में सीतहि देखी। २६
नगी नारि जो देखे सो नर नरकहि जाइ। ३०
हिये भई सुग्यान कै जोती। १
नयन नरायन मुखहि मुरारी। १—स० क०

(५) कुँअरहि तजि के आगे धावा। ४३६
कुअरहि परत पारधी धावा। ४३२
हिए समान हुई जनो तागा। ४२८
सारग बान फोक लै हाथहि। १८—मिर०

(६) अवहो कस न देवकिहि मारो। ७।१
दाते (तें) चापि जोभि अनुसारो। २।११
चरनोदक ले सिरहिं चनावा। १।६ ह० च०

टिप्पणी

१—ऊपर दिए गए विकारी रूप के उदाहरणों में से ऐसा कोई नहीं है, जिसे निस्सन्दिग्ध रूप से सम्बन्ध कारक का रूप कहा जा सके।

...हि चाँद। ५५ लो० क०, सोतहिं। २६ स० क०, कुअरहि परत।

४३२ मिर० में विकारी रूपों को सम्बन्ध कारक का रूप कहा जा सकता था किन्तु इन्हें अपादान ( सरगहिं चाँद उतर जनु ), कर्म ( एक रूप में सीतहिं देखी ), भाव सप्तमी ( कुँअरहि परत पारथो धाया ) के रूप मानना अधिक उचित लगता है।

२—सम्भवतः सम्बन्ध कारक के ए० व० रूपों में परसर्ग युक्त विकारी रूपों का ही प्रचलन प्रारम्भिक अवधी में अधिक था। उक्ति-व्यक्ति प्रकरण में भी सामान्यतः इस कारक में 'कर' परसर्ग युक्त रूपों का प्रयोग होता था।[1]

साधन के मैनासत में सम्बन्ध कारक एक वचन में—अह प्रत्ययान्त रूप का प्रयोग मिलता है—

पियह भोग बिन रहइ न कोई। १२

( प्रिय के भोग के बिना कोई नहीं रहता )

नरकह कुण्ड आन सो मलसि। २

( नरक के कुण्ड में लाकर डालती है (तू)।

पियह प्रीत न छाडियइ। १०

( प्रिय की प्रीति न छोड़िए )

विकारी रूप बहुवचन—

(१) हिं, इ, नि, ना, न, न्ह

खिन खिन राज दुवारहिं जाईं। २२ च०

सुनि बातइ खुइलिन तस रोवा। ४ लो० क०

ले गई चाँदा बातनि ताही। ४ लो० क०

सोरह करीं सपूरन भई। ७ लो क०

---

1 Commonly the genitive is formed by compounding the bose with the adjectival affix 'kara'

—पृ० ३८, स्टडी उ० व्य० प्र०

—हिं हिं प्रत्यय उ० व्य० प्र० में प्रधानतः कर्म, सम्प्रदान और अधिकरण तथा करण कारक रूपों में प्रयुक्त होते थे।

दे० It indicates the acccusative and dative, generally and at the locative instrumental as well

—पृ० २७, स्टडी, उ० व्य० प्र०

जे हि भाटन गा लोरक साइ। ५३ ज०
सरग तराइन माझि बसावउ। २६ लो० क०
हाथन्ह मिहदी किएउ सिंगार। ७ लो० क०

(२) यहि बातनि तें ओखर पावसि। ६
नयन ह हँस मुख रोइ। ४
नयन गग कोसन्ह भरे। ६

(३) कैसे खाउ भतीयही बाँची। १२
बेटवन्हि दोन्हि जनेऊ अस बोले भतिमान। १५
तिन्हि रिखि अन्ह के दाजा सुफल भए सब काम। १८

—रा० ज०

(४) बात कहा भाइन्ह समुझाई। १५ स्वर्गा०
गिरिहि सहित चले त्रिपुरारी। ४८ स० क०
सभा पुरी तहँ बैसे भाइन सहित। ५६ स० क०
पाट मैं धोतिन्ह माडौ छावा। ५२ स० क०
दब दान विप्र ह कह दीन्हा। ३६ स० क०
कहै रिपिन के राज। १३ स्वर्गा०
कहु स्वामी रिस ह के नाहा। २१ स० क०
हाथ ह फूलन्ह कै गेडुआ। ५ स० क०

(५) राजैं धायन्हि आएस दीन्हा। १६
राजैं पंडित ह कहा बोलाई। १६
सोरठा चापाइन्ह कै सजा। १०
पुरखन्ह महि पुरुषारथ हारों। ४२६
हाथि ह ऊपर परी अबारी। ४३४ —मिर०

(६) विधिन हरा सतह सुखदाई। १। १
नैनन्हि छूट रकत के धारा। ४। ८
नेस छोरि कै चरनह लागे। ५। ४ —ह० च०

८८ विकृत रूपो का प्रयोग कृदन्ती भूतकालिक क्रियाओ के साथ कर्ता के अर्थ में भी होता है—

एक वचन—

चाँदहि आछर मनहि लजाई। २० प०
मैनइ मालिन धरि झकमोरी। २८ मै० स०

अपरित राजे उजगुत कीएउ। ५। १ हु० च०
तवहि रिखै अस कहा बखानो। ५ रा० ज०
पुरविल लिखा बिधाते (तें) मेटहु मेटनहार। ६ स० क०
महथे (थे) नगर सुनी यह बाता। २०५ मिर० (शि०)

बहु वचन—

महरें मन्दिर सब ज्योति बुझाई। ११ चं०
तोर पितइ घाइ मोहि कीन्हा। ३ मै० स०
इक छन राज नरिन्दन कीन्हा। १ मै० स०
रसिकन्ह जाइ कही अस बाता। १। ८ हु च०
बिप्रन्ह वेद पढ़ें मन लावा। १७ रा० ज०
सभ रानिन्ह कीन्ह पाधारी। १७ स० क०
देवतन्ह आएस इन्ह कर मानीं। ८ मिर०

## विभक्तियाँ

८१ अकारान्त अविकारी शब्द कभी कभी उकारान्त हो जाते हैं जैसे रजायसु। १४०, बीजु। १, बजोरु। ७ च० (प, बुधवारु, आ औतारु। १। १३, मातु ३। १३ हु० च, पन्नु। ३७ स० क०, चितु। ३, परागु। २ स्वर्गा० ये उकारान्त रूप प्रयोग की दृष्टि से अधिकारी शब्दों से अभिन्न है।

जैसा कि ऊपर देखा जा चुका है अधिकारी शब्द एक वचन बहुवचन तथा कर्ता और अन्य कारकों के लिये भी प्रयुक्त होते हैं।

अवधी में अकारान्त तथा आकारान्त पुल्लिंग अविकारी शब्द बहुवचन में कभी कभी एकारान्त हो जाते हैं (दे० एवोल्यूशन आफ अवधी १६०) प्रारम्भिक अवधी में इस रूप के उदाहरण विरल हैं। दाऊद और कुतबन की रचनाओं में ऐसे एकाध उदाहरण ढूँढे जा सकते है—

बहुरुपिये बहु भेस बनावा। २६ च० (प)
सेवा करहिं राउ औ रानें। ७ मिर०

अविकारी के अतिरिक्त—अइ, ए, ए —(केवल अनुनासिक)—हि, हिं प्रत्ययान्त विकृत रूप ए० व० में प्रयुक्त होते हैं।

विकृत रूप बहु० व० में—हिं, न, न्ह, नि, न्हि, आँ प्रत्ययान्त रूप प्रयुक्त होते हैं।

आकारन्त और ईकारान्त शब्दों का अन्त्य दीर्घ स्वर विकृत होने पर ह्रस्व हो जाता है जस—

पिता का पितइ। ३ मै० स०, और चाँदा का चाँदहिं। ५८ लो० क०

सत्तावन । ६ स्वर्गा०
साठ । २१ च० (प)
अरसठ । २४ स० क०
असी । ४२ च० (प)
इक्यासी । १७ च० (प)
चौरासी । १२ च०
सौ । ४७ च०, स । १३ च०
लाख । ३७ लो० क०, लप । २४ स० क०
सहस । ७२ लो० क०
कडोर । १ मै० स०, कोटि । १५ रा० ज०

(९३) २—क्रमात्मक सख्या वाचक
परथम । ११ लो० क० पहलें । ५८ च०, पहलें । १ मै० स०
दुतिआ । २ । ८ ह० च०, दोसर । ५ लो० क०, दुसरे । ५८ च०
तीसर । १४ लो० क०, तीज । ४६ स० क०
चौथें । ३७ च० (प)
पचवें । ७ स० क०
छठए । ७ स० क०, छठी । ३५ च०
अठएँ । ७ स० क०, अठउ । ५७ लो० क०
नवमी (तिथि) । १४ रा० ज०
दसम । ७ । ११ ह० च०
बरह । ३६ च० (प)
चौदह । ३३ च० (प)

(९४) अपूर्ण सख्यावाचक—
आधि राति । १० लो० क०

(९५) आवृत्तिमूलक
चवग्गुना । ११ मै० स०

टिप्पणी—

दोनों अथ में 'तिवि' का प्रयोग मिर० और ह० च० में मिलता है ।
तिविकर । १४६ मिर० (ग), बीवीकुच । १ । ६ ह० च०

## सर्वनाम

(९६) प्रारम्भिक अवधी में प्राप्त सर्वनामों के रूपों का विवरण नीचे दिया जा रहा है ―

| | | |
|---|---|---|
| उत्तम पुरुष | एक वचन | बहुवचन |
| अविकारी रूप | हउ | हम |
| | मइ | |
| विकृत रूप | मुहि मोहि | हम |
| | मों, मा | हमहिं, हमैं (विरल) |
| सम्बन्ध वाचक | मोर | हमारा |
| विशेषण | मोरैं | हमरैं |
| स्त्रीलिंग रूप | मोरी, | हमारी |

टिप्पणी―

१―दाउद और कुतबन की रचनाओं में कुछ स्थलों पर 'हउ' का प्रयोग कर्मकारक ए० व० में हुआ है ―

आखि काढि क तोता धावा, लोर कहा हउ एइ पइ खावा ६४ लो० क०
( तोता जोगी आँखें निकाल करके दौड़ा। लोरिक ने कहा कि यह मुझे खा लेगा ( इसने तो मुझे खाया )

सेख जन दा हौं पथि लावा। ६ च० (प)
( शेख जैनुद्दीन मुझे रास्त पर लाए )
तेहि हौं गा बेसमार। ३१ मिर (शि)
(वह मुझे बेहोश कर गई )

२―मिर० में हम का विकृत रूप 'हमाह' दो स्थलों पर मिलता है―

काहे तजिसि हमाह। १२८ मिर० (शि)
करवट सीस देइ जा कोई बैस हु जाय हमाह। २६१ मिर० (शि)

सम्भवत रूप हमह या हमहि रहा होगा। शब्दो के मध्यवर्ती 'अ' को दीर्घ करने की प्रवृत्ति प्रारम्भिक अवधी में मिलती है (दे० ७६ क्रमांक ८)।

(९७) अविकारी रूप एक वचन

हउ अस बोलिउं चतुर सयानी। ३ लो क०
सुरुज कहा मइ चाँदा बुलाउब। १० लो० क०

भा हुउँ सती सोर घर आनी। २७ मै० स०
भई बारह मोहि अस्पन दोहा। ३ मै० स०
पशु धोखे मैं कीन्ह जो घाउ। ५ रा० ज०
जेहि सुमिरत मैं मनि गति पाई। १ स० क०
सवन सुनहु चित लाइ करि कहौं बात हौं एक। ६ मिर०
हसी मुररि मैं तबही जाना। १६१ मिर० (शि)
गनपत को मैं चरन मनावो। १। १ ह० च०

रा० ज० और स० क० तथा स्वर्गा० और ह० च० में 'हुउ' के उदाहरण नहीं मिले हैं।

अविकारी रूप बहु वचन—

हम जीते मन मह जनि हारहि। ३५ लो० क०
मिला बहुत हम दूनहु प्रानी। ५ रा० ज०
हम गोनव द्वारिका दिन दस लागिहि जात। १० स्वर्गा०
इह मे राज यह रे हम कहे। १० मिर०
भननी गरभ होत हम जहिया। ६।१ ह० च०

मै० स० में अविकारी 'हम' का कोई उदाहरण नहीं मिला है।

विकृत रूप : एक वचन—

मुहि तजि सुरुज चाद लै भागा।। ४ लो० क०
राजा भया मोह कइ हिरदइ पठवहु मोहि। ३६ लो० क०
पाय लागि के सुरजन भो पति जाइ मनाइ। ५ लो० क०
तोर पितरं थाइ मोहि को हा। ३ मै० स०
अब मोपह कत मैना जाइ। ४ मै० स०
जिन्ह मोहि निरमल ग्यान सिखाऊ। १ रा० ज०
कह मोन्ह जस परे बिचारा। ६ रा० ज०
सो स्वामी मोहि कहहु बुझाई। ६ स० क०
गरुअ साप तैं मोकहु दोहा। ३२ स० क०
सेज बैठि अब बिरसहु मोही। मिर० (शि)
होइ मो मन साति। ५६ मिर० (चि)
करो क्रिया मोहि देहु मुरारी। ३।१ ह० च०
मो कह भए ब्रह्म बरबानी। ७।१ ह० च०

विकृत रूप बहुवचन—

काहू भया हम कहू चिन चन्ी । ६ लो० क०
हम हुक विछु कीज दाया । २ ह० प०
हम कहु विधि ऐसी रचि राखा । । ५ रा० ज०
गरुअ कस्ट विधि हम कहँ दीन्हा । ४५ स० क०
क्रिस्न पास हमैं जान देहू । १६ स्वा०
यह रे चोर हम जी उ चोरावा । १८३ मि० (श)
हमहूँ कह आहे यह पथा । ४३२ मिर०
हमहिं बिछोह सखी सो कीन्हा । ४२ मिर० (शि)

मै० स० में उत्तम पुरुष सर्वनाम के विकृत बहुवचन का कोई उदाहरण नहीं मिला है ।

सम्बन्ध वाचक विशेषण एक वचन—

नाँह मोर हौं बारि बियाही । ४ लो० क०
लावइ आगि बीच मोरें । ६ लो० क०
अब बुधि देउ सुनहु तुम मोरी । ८ चं०
पिता मोर जनु काहु न राजा । ५ मै० स०
पिता राज मोरे कउने काजा । ५ मै० स०
सुरज दास कवि बरना प्राननाथ मोर । १ रा० प०
दीन्ह तोरि जो मोरि गति आई । ६ रा० ज०
कौन पाप है पुरबिल मोरा । १३ स० क०
हिर्दै मोरे लेहु निवास । २ स० क०
देस देस मोरि चर्चा होइ । १३ स० क०
(भर्मि) पाउ मोर सूब न परइ । ४२४ मिर०
उठहु चलहु घर साथ होइ मोरे । २२ मिर० (शि०)
कस न मोर मुख देखहु आई । ८।६ ह० प०
जस मोह की गति तैसी मोरी । १।१५ ह० प०

सम्बन्ध वाचक विशेषण बहु वचन—

भाई हमार जो बाढ़ि बटाऊ । ३७ लो० क०
मलिन नयन सुनु बोल हमारे । ५६ लो० क०
नयरहु केर जो हमरे आए । १ प०
एक मास सुन बोल हमारा । २५ मै० स०

एकामिनि सुा बोल हमारी । २६ मै० स०
पिअहि नीर रहे प्रान हमारा । ४ रा० ज०
हठ ना रहि हैं हमरे आगे । २१ रा० ज०
कहे राजा अब सुन्नि हमारो । १८ रा० ज०
ईसरदास कवि प्रनवो हरखित चित हमार। २ स० क०
गरू हमारे भाग । ८ स० क०
पर पुरुख सहें कीत हमारी । ७ स्वर्ग०
सबसेउँ बडा जो पीर हमारा । ५ मिर०
हमरौं कह कहाँ कहि जाई । ६ मिर०
जो तैं बात सुनि (न) सि हमारी । ४६ मिर० (शि)
धिक जीवन धिक जन्म हमारा ।५।४ ह० च०
हमरे कहत बहुत दिन लागहि । १।५ ह० च०
सुनु राजा तै विनय हमारी । ७।१ ह० च०

६८ मध्यम पुरुष

प्रारम्भिक अवधी की रचनाओं में प्राप्त मध्यम पुरुष सर्वनाम के विविध रूप नीचे दिये जा रहे हैं—

| | एक वचन | बहु वचन |
|---|---|---|
| अविकारी रूप | तू, तूँ | तुम, तुम्ह, तुम्ह |
| | तैं, तै | तुहि, तुह तुहु,तोह |
| विकृत रूप | तुहि, तोहि, तोह, (हँ) | |
| | तो | तुम्ह तुम, तुह (?) |
| | | तुम्हह, तुम्हहि |
| | | तुम्हहि, तोहहि (विरल) |
| सम्बन्ध वाचक विशेषण | तोर, तोहार, | तुम्हार |
| | तोहर, तोरे | तुम्हर |
| स्त्रीलिंग रूप | तोरा, तोहारि | |

अविकारी रूप एक वचन

तू रनि जो कीन्हा हम पायू । ६ लो० क०
बारह मन्दिर रैनि तूँ पावसि । १७ ला० क०
यहि मारग तें दसी कोई । २० लो० क०
अस औसर तें बातिसि धाई । ७ मै० स०

आरे अधम क्रम तै आही। ५ रा० ज०
भो सहाय तें जालपा क्था कीह अनुसार। २ स० क०
अब राजा तै तपसा जीता। १२ स० म०
तूँ चढ रुपु देखु अस कहा। ५२६ मिर०
पूछिसि को रे कौन तें नाउ तोर का आहि। १८८ मिर० (शि)
तोह सो उह सग गइसि बिलाई। ४३ मिर० (शि)
सुनु राजा तै विनय हमारी। ७।१ ह० च०

अविकारी रूप बहुवचन

मोर गनित तुम लोरिक जानहु। १० ला० क०
कहउँ बोल सबही तुम्ह मानहु। १० लो० म०
कहेसि लोर तुम्हें भला न किया। १५ लो० क०
मइ करि जउ तुहि (तुहें) इहवाँ रहहु। ३७ लो० क०
मालिन बचन सुनहु तुम जनम कि नित नित होइ। मै० स०
मैल चोर तोर देखउँ कि तुम्हें दहुँ एहि जोग। ४ मै० स०
का लोगा तुह परहु पिमारू। १ मै० स०
कहै भवन तुम तुरित सिधावहु। ८ रा० ग०
राम रूप तुम्ह मति गति जानी। १ रा० ज०
कहाँ चले तुम पाछो कहहु आपन सविभाउ। ७ स० क०
बनखड जो आधी तहवाँ तुम्ह जाव। ३८ स० म०
सभै देवता तुह बाटौ क्रिति एक अस लेहु। ४६ स० क०
पूछिसि कौन रहहु तुम कहाँ। १३५ मिर (नि)
तुम्ह सब एहि कहँ गुन सिखरावहु। १६ मिर०
जहि सरवर तोह गइहु नहाई। १५५ मिर० (शि)
देवी गति तुम्ह कस न जानी। ७।१ ह० च०
खेम कुसल घरहि सिधावहु। २।५ ह० च०
तुह सो कस करी लरिकाई। ८।१ ह० च०

विकृत रूप एकवचन

नाक काटि तुहि देउ निसारउँ। २४ लो० क०
चाँद लेउ ताहि सरग चलावउ। २६ लो० क०
तौ कह बरहि न आवइ काऊ। ४० च० (प)

तोहि मानिन चूदर पहराऊ। २ मै० स०
तो कह मैना बहुत बिचारू। १४ मै० स०
एक पुत्र जो तोहि मा पावो। १० रा० ज०
कहु रिखि इह के राजा पूछन हो सो तोहि। ६ स० क०
तो कह प्रसन भये मरनाहा। १२ स० क०
हौं पुनि तोहि लागि हौ आई। ४४ मिर० (शि)
मैं रस बात कही रस तो सो जो रस कीजे बात। ४७ मिर० (शि)
तच्छक जाइ उसे नृप तोही। ५।१ ह० च०

विकृत रूप बहुवचन—
दिन दस तुम्ह कह पथ चलावइ। १० लो० क०
तुम ते वेद ब्रह्मा अनुसारा। २।१ ह० च०
तुम्ह ते बुधि जन करहि के बारा। २।१ ह० च०
तुम्ह गति स्वामी जानि न जाई। १६ स० क०
तुम्ह देखे मन हरस हमारा। ८ स० क० (ऋषि के प्रति)
बरस साठि मैं तुम्हे मन लावा। १६ स० क०
से उपकार कहौं तुम सेती जिहि घट रहै परान। २३ मिर० (शि)
के मिनु ताहहि साथ ले गई। १५५ मिर० (नि)
तुह त नारदादि गुन गावहि। २।१ ह० च० (ईश्वर के प्रति)
जो रूप हम तुम्हतो (हि) देखावा। ३।३ ह० च०
धारवन तुम कह नीर पठावा। ६ रा० ज०

सम्बन्ध वाचक विशेष एक वचन
कहसि चेर तोर होइ अवसरि। २६ लो० क०
तू (तो) हर पूयो चाँद सपूनी। ३८ च०
का हाइ बुवरू दूतें तोरें। १६ लो० क०
तोर निठइ धाइ मोहि कीन्हा। ३ मै० स०
एह प्रसाद प्रभु दोज दरसन देखो तोर। १।११ ह० च०
मैं मारा तोर श्रवन पूता। ६ रा० ज०
जनम जनम तोहार गुन गावा। १० रा० ज०
तोर जोय आपन के जानौं। ४८ मिर० (नि)
तारे बिना नाव है काहा। ६४ मिर० (नि)
कह तोहारे जोग उतारौं। १०६ मिर० (नि)

मम तोहार का जान गवारी । ६।८ ह० च०

सब तजि तोहरे सगहि लागी । ५।१६ ह० च०

सम्बन्ध वाचक विशेषण बहुवचन

लोर लागि जित बाचेउ कुवरू भाइ तुम्हार । १६ ला० क०

तुम्हरे देस यह तोता जोगी रहा होइ बट पार । ६६ ला० क०

कहब तुम्हार न फाबहि मैना । १८ मै० स०

कहत डेराउ पास तुम्हरे वैसे । २१ स० क०

कहा तुम्हार न अहै भला । १६ मिर० (शि)

कालि कहहु जो जोय तुम्हारे । १३४ मिर० (शि)

सो राजा छै करै तुम्हारा । ८।१ ह० च०

जो तुम्हरे लघु बालक आही । २।१६ ह० च०

९९ अन्य पुरुष और दूरवर्ती सकेत वाचक

अन्य पुरुष तथा दूरवर्ती सकेत वाचक —अन्य पुरुष वाचक सवनाम दूरवर्ती सकेतवाचक सवनाम के रूप में भी प्रयुक्त होते है। नित्य सम्बन्धी सवनाम के रूप भी इसी तरह होते हैं। नित्य सम्बन्धी सवनाम के रूप सम्बन्ध वाचक सवनाम रूपो के साथ दिए जाएगे। नीचे अन्य पुरुष और दूरवर्ती सकेत वाचक सवनाम रूपों का विवरण दिया जा रहा है—

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| अविकारी रूप | सो, से, सेइ, इ | ते, |
| | यह, उह, उवह, क | तिन्ह, तेन्ह, तिन |
| | ओहि (ओ ?) | उन्ह, |
| | | ओइ, बोइ, बोए, वइ |
| | | तिन्ह हि |
| | | तिन्हहि, ति है (विरल) |
| विकृत रूप | तेहि, तिह, हि | उन्ह उन |
| | ओ, ओहि, वोहि | उन्हहि |
| | ता, ताहि, तासु | |

टिप्पणी—

तेइ, वेइ, (ए० व) और तिन्ह तेन्ह तिन, उन्ह (ब० व०) वस्तुत विकृत रूप हैं जो कर्ता रूप में प्रयुक्त होत है।

अविकारी रूप ए० व०—

(क) सो  सिगो पूर मन्त्र सो लावा । ३७४ च० (प)

अउ सो गारहि मागि कइ लीन्हा । ५३ लो० क०
फिरइ भाग दिन ओछे मीत सो वैरी होइ । ५ मे० स०
तबही सो धन लडावे । १५ रा० ज०
ओ नर सदा बैकुंठहि जाई । १४ रा० अ०
दया धम सो सदा अचारा । ६ स० क०
सो नर नरकहि जाहि । ३० स० क०
बरिस पाच मह भएउ सो आई । १६ मिर०
कहाँ सो हरिचद है सतवती कत रावन कत राम ।
४३० मिर०
बघो बैर समूझि सो आवा । १।१३ ह० च०
सो नर पार न पावे । ३।२ ह० च०

(ख) से

स० क०, रुक्मा और मिर० में 'सो' के साथ 'स' का भी प्रयोग मिलता है, यद्यपि ऐसे प्रयोग विरल है—
सेउ न पावहु सम (स) कर मता । १६ स० क०
सेउ—वह भी
से उपदेस करव मैं भारी । १८ स्वर्गा०
से हक कह दे गएउ वियोगा । ७० मिर० (शि)
(राजकुमार)
से उपकार कहाँ तुम सेती । २३ मिर० (शि)

(ग) तइं,—इ

चोर चोर कह मारत छूटेउ
तइ धान लिएउ (उ) छुड़ाइ । ८७ लो० क०
तइ नृप प्रान लीन्ह सिर नाइ । १।६ ह० च०
तेइ नहि चीन्हा छनिक बिमारा । ६ स० क०

(घ) वह उवह, उह, ऊ

हुउ याहि में वह जिय बस मोरें । १६ लो० क०
उहो आइ पुरोहित आई । ३८ प (प)
हौं र मिरगा उवह पारध भई
वह रे गात सब हाड़ सिसि टाढा । २६३ मिर० (नि)
उह धनि मिरगावति पह आई । २२२ मिर० (नि)
उह तो हरिचद सग वियोगी । ४।७ ह० च०

उहे कथा हरि नारद पाई। ४।१ ह० च०
ऊ फिर चेर न होइ। ३०८ च० (प)

(ङ) ओहि (ओ ?)
कोहि परान ओहि जीवन मोरा। २१ मै० स०

टिप्पणी

सम्भवत ओहि में—हि समेतायक अव्यय है। ओहि अर्थात् वही। अन्य पुरुष वाचक सर्वनाम शब्द 'ओ' है।

'सो' और 'वह' (विरल) का प्रयोग अप्राणिवाचक कर्म के रूप में भी होता है—

दइय का लिखा होत सो पाइअ। २३ लो० क०
माखन होत सो अगम न खावा। १।१० ह० च०
सो लेइ राउ चले पुनि कैसे। ११ रा० ज०—सो प्रसाद
सो कछु कहहु गोसाइ। ८ स० क०
करौं सोइ रहै अकथ कहानी। ४३६ मिर०
मैं वह माग चीर तर दोठी। ७५ च० (प)

मिर० एक जगह 'सो' का प्रयोग प्राणिवाचक कर्म के रूप में भी हुआ मिलता है—

एक न पूत रहा घर ओहि के सो विधि लेउँ लिए माँगि। १३ मिर०

अविकारी रूप बहु वचन

(क) ते तीर बैठि ते लेहिं भर आहें। २१ च० (प)
धनि ते बोल धनि लेखन हार धनि त आखर अरथ
विचारा। ५६ लो० क०
जहिं घर कत ते करहिं बैरासू। ६ मै० स०
सुरजदास कवि बरनो सुन ते राम पुरान। २ रा० ज०
ते पाडौ कत लेहिं निवासा। ६ स० क०
लेत साँस उसमहिं ते काना। ५२ मिर० (शि)
ब्रिच भयेउ आवहु पंडर भये ते कंम। ३०७ मिर० (शि)
ते बिखभरे परे जल मोही। १।१७ ह० च०
(वे-पन्नी) विषभर जल में पडे।
ते हरि जरत उबारेउ तहि आ। ६।१ ह० च०

(ख) तिन्ह, तेन्ह, तिन

जिन्ह देखा तिन्ह गयउ पराना । ११९ च० ( प )
ऐसे सत तिन्ह उघटा रैनि रहे ससार । ४७ स० क०
तिन देखेउ दिखेसुरि समदि राउ बैसाउ । ७ स० क०
पथी आवहिं तिन्ह पानि पिया बहु । ११९ मिर० ( शि )
तेन्ह आप महँ कीन्ह विचारी । ४४२ मिर०
गोकुल आइ जनम तिन्ह लीन्हा । २।२ ह० च०

(ग) उन्ह, वाह, ए, वे, उइ

उन्ह मनुसेश्वर भारी पावा । ४० मिर० ( शि )
व रे चलहिं यह धावइ मिला कोस दस जाइ । ३०९ च(प)
गवनि करहिं उइ सबद सुहाई । ३८ मिर० ( शि )
नील जलद वोइ दूनौ भाई । ३।११६ ह० च०
वोए गोकुल होए प्रगटे जन लालच के स्वामी । २।४ ह०च०

टिप्पणी

लो० क०, च०, च० ( प ), मै० स०, ह० च , रा०ज० में 'उन्ह' का अविकारी प्रयोग नहीं प्राप्त हुआ है ।

तिन्ह, तिन, व, उइ सज्ञा के साथ प्रयुक्त रूप नहीं मिले हैं । 'उन्ह' का ऐसा प्रयोग एक स्थल पर ह० च० में मिला है—

उन्ह विप्र ह बड़ अवगुन कीन्हा । १।२२ ह० च०

वोए, वोन्ह, वे, का भेद केवल लिपिगत प्रतीत होता है । अवधी ध्वनि प्रवृत्ति के अनुसार इन सबका उच्चारण वइ रहा होगा ।

ते छु नीलड गावहु आ , त लारिक तुम्ह कहवाँ पाई । '
२४२ च० ( प )

में त अप्राणिवाचक बम क रूप में प्रयुक्त ज्ञात होता है ।

विकृत रूप एक वचन

(क) तहि, जिहि ह—द

तहि पर कामिनि गज विद्यावहिं । ५ लो० क०
तहि वाटे से बनिज पसारा । ५३ च०
तहि रतना मानिन हकराई । २ म० स०
तहि मह तीनि पाट की राना । ३ रा० ज०
तहि दिन राम लीन्ह अवतारा । १४ रा० ज०

